एको धर्मो निर्दिष्टस्तथापि नैतन्निबन्धनमौपम्यं विवक्षितम्। यन्निबन्धनं च विवक्षितं तत्राब्धिलङ्घनादावस्त्येव दिव्यवागुपासनादिना प्रतिबिम्बनम्" इति त्वन्मूलग्रन्थविरोधाच्च। न च यन्निबन्धनं च विवक्षितमित्यत्रार्थालंकारत्वं विशेष्यं शेषपूरणेन योज्यम्, न पुनरौपम्यमिति वाच्यम्। औपम्यं न विवक्षितमित्यत्रैकवारं निष्ठया परामृष्टस्यैव पुनस्तया परामर्शस्य व्युत्पत्तेः 'न चैत्रार्थमोदनः पक्वः,यदर्थं च पक्वः स मैत्रः' इत्यादौ द्वितीयपक्वादिशब्दानामध्याहृतशाकादिपरत्वे असंगतेः स्फुटत्वात्। तस्मादस्मदुक्तेनैव पथा प्राचीनैर्विहितोऽलंकारयोरनयोर्विभागः संगमनीयः।

तन्नेति। प्रागुद्धृतं विमर्शिनीकारोक्तं न युक्तमित्यर्थः। अयुक्तत्वे हेतुमाह—प्रकृताप्रकृतेत्यादिना। अलंकारद्वये इति। प्रतिवस्तूपमायां दृष्टान्ते चेत्यर्थः। अविशिष्टत्वादिति। तुल्यत्वादित्यर्थः। एकत्रेति। प्रतिवस्तूपमायामित्यर्थः। अन्यत्रेति। दृष्टान्त इत्यर्थः। आज्ञामात्रत्वादिति। युक्तिशून्यराजादेशसरूपत्वादिति भावः। अभ्युपेत्याह—वैपरीत्यस्येति। प्रतिवस्तूपमायामेवाप्रकृतार्थोपादानं प्रकृतार्थप्रतीतिविशदीकरणमात्रार्थम्, दृष्टान्ते तु तदुपादानम् तेन सह प्रकृतार्थस्य सादृश्यप्रतिपत्त्यर्थम् इत्याकारकस्य वैपरीत्यस्येत्यर्थः। इष्टापत्तावाह—एतादृश इति। ईदृशोऽर्थोऽन्यत्रापि स्थित इत्याकारकस्य प्रकृतार्थविशदीकरणस्य सादृश्य एव विश्रान्तेरिति भावः। अत एवेति। उक्तरीत्या दृष्टान्ते सादृश्यप्रतीतेरेवेत्यर्थः। प्रायशः इति। एतेन क्वचित्तदभावेऽपि न क्षतिरिति सूचितम्। सत्कवीत्यत्र सत्पदप्रयोगेणासत्कविः व्यावर्त्यते। तथा च तत्काव्ये तदभावेऽपि न हानिरिति भावः! लक्ष्येषु इति। दृष्टान्तेत्यादिः। तथा च दृष्टान्तोदाहरणेष्विति स्पष्टोऽर्थः। दृश्यत इति। तथा च दृष्टान्तेऽपि सादृश्यप्रतीतिरभ्युपेयैवेति सारांशः। स्वोक्तेऽपि विमर्शिनीकारदृष्ट्या शंकते—न चेति। भवदुक्तमपीति। साधारणधर्मस्य प्रतिबिम्बितत्वाप्रतिबिम्बितत्वकृतमिति भावः। अनयोः प्रतिवस्तूपमादृष्टान्तयोः। अप्रयोजकत्वे युक्तिमुपन्यस्यति—औपम्याख्येति। एकालंकारेति। प्रतिवस्तूपमादृष्टान्तान्यतरेत्यर्थः। एकालंकारेत्यस्य विवरणे 'उपमालंकारेत्यर्थः'—इति नागेश आह। सरलाकारोऽपि नागेशमेवानुव्रजति। परन्तु नाहं तद्विवरणं युक्तं मन्ये तथा विवरणे 'उपमाभेदवत्' इत्यंशस्याग्रिमसंदर्भस्य चासंगतेः। सादृश्यस्य वाच्यत्व एवोपमायास्तद्भेदानां च सर्वालंकारिकस्वीकृतत्वेनात्र तस्य व्यङ्ग्यत्वे तदप्राप्तेश्च। प्रतिबन्द्योत्तरयति—तवापीति। औपम्यगम्यत्वात्मकसामान्यलक्षणाक्रान्त्या प्रतिवस्तूपमादृष्टान्तयोरेकालंकारप्रभेदत्वमाशङ्कमानस्य विमर्शिनीकारस्यापीत्यर्थः। तुल्ययोगितयोरिति। तत्रालंकारद्वये त्वयापि औपम्याभिव्यक्तेः स्वीकारादिति भावः। सैवेति। इष्टापत्तिरेवेत्यर्थः। नन्वेवं प्राचीनविभागोच्छेदापत्तिरत आह—प्राचीनेति। शिथिलीकृतत्वादिति। दीपकतुल्ययोगितयोरिति भावः। एवं प्रतिबन्दीमुक्त्वा दोषमाह—औपम्येति। बहूनामिति। अनन्वयादीनामित्यर्थः। तत्रापीष्टापत्तिश्चेदस्तु नाम तवोक्तेरसंगतिस्तु तथापि स्थितैवेति प्रतिपादयति—अब्धिरिति। 'देवीं वाचमुपासते हि बहवः सारं तु सारस्वतम्, जानीते नितरामसौ गुरुकुलक्लिष्टो मुरारिः कविः। अब्धिर्लङ्घित एव वानरभटैः किं त्वस्य गम्भीरता-मापातालनिमग्नपीवरतनुर्जानाति

मन्थाचलः ॥' इति पूर्णमुरारिपद्याकारः । ज्ञानार्थ इति । ज्ञानात्मकोऽर्थ इत्यर्थः । नैतन्निबन्धनमिति । ज्ञानरूपसाधारणधर्ममूलकमौपम्यं वक्तुरत्र नाभिप्रेतम् । तथाभिप्रेतत्वे ज्ञानात्मकसाधारणधर्मस्य वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्नतया प्रतिवस्तूपमात्वापत्तिः संभाव्येतेति भावः । वस्तुतस्तु अचेतने मन्थाचले ज्ञानस्य बाधितत्वेन तत्र जानातेः संस्पर्शविशेषे लाक्षणिकतया तत्रापि बिम्बप्रतिबिम्बभाव एव, न वस्तुप्रतिवस्तुभावः । यन्निबन्धनमिति । अब्धिलङ्घनादिप्रयुक्तमित्यर्थः । औपम्यमित्यस्यानुषङ्गः । तन्मूलेति । अलंकारसर्वस्वेत्यर्थः । विरोधादिति । अनेन ग्रन्थेन दृष्टान्ते औपम्यस्य गम्यत्वं समर्थितं भवति । भवांश्च तत्र तत्राङ्गीकरोतीति मूलकारटीकाकारयोर्मिथोविरोधः स्पष्ट इति भावः । मूलविरोधपरिहारक्षमां संभावितां युक्तिं पूर्वपक्षतयोपन्यस्य निरस्यति—न चेत्यादिना । तयेति । निष्ठयेत्यर्थः । तथा व्युत्पत्तौ युक्तिमाह—न चैत्रार्थमिति । असंगतेरिति । वक्तुरभिप्रायस्याप्रतिपादनादिति भावः । 'न चैत्रार्थमोदनः पक्वः; यदर्थं च पक्वः स मैत्रः' इत्येतादृशवाक्यप्रयोगस्थले यथा द्वितीयेन पक्वशब्देन प्रथमप्रयुक्तपक्वशब्दपरामृष्टौदनस्यैव परामर्शो, न शाकादेस्तथैवालंकारसर्वस्वग्रन्थगते 'नैतन्निबन्धनमौपम्यं विवक्षितम् । यन्निबन्धनं च विवक्षितम्' इति वाक्ये प्रथमप्रयुक्तविवक्षितपदेन परामृष्टस्यौपम्यस्यैव द्वितीयेनापि विवक्षितपदेन परामर्शो भवितुमुचितो नार्थालंकारत्वादेरिति नोक्तशेषपूरणप्रकारो मूलग्रन्थविरोधपरिहारकर इत्याशयः । उपसंहरति—तस्मादिति । अस्मदुक्तेनेति । प्रतिवस्तूपमायामुपमानादीनां बिम्बप्रतिबिम्बभावेऽपि साधारणधर्मस्य वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्नत्वम् । दृष्टान्ते पुनः सर्वेषां बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नत्वमेव' इत्याकारेणेत्यर्थः । पथा मार्गेण ।

विमर्शिनीकार की उक्ति का अनुवादपूर्वक खण्डन अब किया जाता है—विमर्शिनीकारस्तु—इत्यादि ।

'प्रतिवस्तूपमा में अप्रस्तुत अर्थ का ग्रहण उसके साथ प्रस्तुत अर्थ की समानता समझाने के लिये किया गया रहता है । दृष्टान्त में तो उसका ग्रहण केवल इसलिये किया जाता है कि 'ऐसी बात अन्यत्र भी होती है' यह समझ कर लोग प्रस्तुत अर्थ का ज्ञान विशद रूप में कर सकें न कि समानता समझाने के लिये । तात्पर्य यह कि प्रतिवस्तूपमा तथा दृष्टान्त-दोनों ही अलंकारों में यद्यपि समानरूप से दो दो वाक्यार्थ ( एक प्रस्तुत तथा दूसरा अप्रस्तुत ) रहते हैं, तथापि प्रतिवस्तूपमा में वक्ता का अभिप्राय प्रस्तुत अर्थ में अप्रस्तुत अर्थ का सादृश्य दिखलाना रहता है और दृष्टान्त में सादृश्य दिखलाना वक्ता का अभिप्रेत नहीं रहता है। फलतः एक जगह सादृश्य की प्रतीति होती है, दूसरी जगह नहीं । बश, इसी सादृश्य की प्रतीति और उसकी अप्रतीति के चलते इन दोनों अलंकारों में भेद ( अन्तर ) सिद्ध होता है ।' यह जो विमर्शिनीकार ( अलंकारसर्वस्व पर विमर्शिनी नामक टीका लिखने वाले विद्वान् ) का कथन है वह संगत नहीं होता, क्योंकि प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत-दोनों तरह के वाक्यार्थों का ग्रहण जब समान रूप से दोनों ही अलंकारों में किया जाता है तब एक ( प्रतिवस्तूपमा ) में सादृश्य की प्रतीति मानी जाय और दूसरे ( दृष्टान्त ) में उस की प्रतीति नहीं मानी जाय यह कथन लाठी के बल पर मनाई जाने वाली राजाज्ञा के समान है । और ऐसी स्थिति में ठीक विपरीत बात भी सुखेन कही जा सकती है—अर्थात् यह भी कहा जा सकता है कि प्रतिवस्तूपमा में ही सादृश्य की प्रतीति मानी जाय और दृष्टान्त में नहीं मानी जाय । साथ ही आप ने जो

यह कहा है कि दृष्टान्त में अप्रस्तुत अर्थ का ग्रहण 'ऐसा अर्थ अन्यत्र भी स्थित है' इत्याकारक प्रस्तुतार्थ-ज्ञान-वैशद्य के लिये किया गया रहता है वह भी तो सादृश्य का ही नामान्तर है। अभिप्राय यह कि किसी वस्तु के संबन्ध में यह कहना कि–ऐसी वस्तु और जगहों पर भी है' प्रकारान्तर से सादृश्य का ही कथन समझा जायगा।

दृष्टान्त में सादृश्य की प्रतीति होती है—अथवा होनी चाहिए इस तथ्य की व्यापक अनुभूति के कारण ही प्रायः सत्कवियों के द्वारा रचित सभी दृष्टान्तालंकारोदाहरणों में अप्रस्तुत वाक्यार्थ ऐसा ही देखा जाता है जो प्रस्तुत वाक्यार्थ में सन्निविष्ट प्रकृत्यर्थ-प्रत्ययार्थ आदिकों के अनुरूप प्रकृत्यर्थ-प्रत्ययार्थ आदिकों से युक्त रहता है।

तात्पर्य यह कि यदि दृष्टान्त में सादृश्य की प्रतीति अभिमत नहीं होती तब जो दृष्टान्त के लक्ष्यों में सत्कवि लोग नियमतः प्रस्तुत वाक्य में वर्णित वस्तु के सर्वथा अनुरूप वस्तु का ही वर्णन अनुरूप शैली में अप्रस्तुत वाक्यार्थ द्वारा करते हैं, उसकी आवश्यकता नहीं होती।

यदि आप कहें कि—अच्छा रहे मेरा कथन असंगत, पर आपने भी जो इन दोनों अलंकारों में अन्तर सिद्ध करने के लिये यह कहा है कि प्रतिवस्तूपमा में साधारण धर्म वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्न होता है और दृष्टान्त में वह होता है बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न—बस यही दोनों में भेद है—अर्थात् इस भेद के आधार पर ये दोनों दो पृथक् अलंकार हैं, वह भी तो असंगत ही है, क्योंकि जब सादृश्य की प्रतीति दोनों स्थलों पर मान्य होगी तब तो उसी 'सादृश्य' रूप सामान्य लक्षण से आक्रान्त होने के कारण दोनों को एक अलंकार मान लेना ही उचित हो जायगा, हाँ साधारण धर्म की उक्त विभिन्नरूपता के कारण उक्त दोनों अलंकारों को किसी एक अलंकार का अवान्तर भेद भले ही माना जाय, जैसे साधारण अन्तर के कारण उपमा के अनेक उपभेद माने जाते हैं।

सारांश यह निकलता है कि आप के सिद्धान्त में ( सादृश्य की प्रतीति दोनों स्थलों पर होती है इस पक्ष में ) प्रतिवस्तूपमा और दृष्टान्त दो भिन्न अलंकार नहीं सिद्ध हो सकते, अपितु एक ही अलंकार सिद्ध होगा नाम उसका प्रतिवस्तूपमा रखिये अथवा दृष्टान्त, क्योंकि सादृश्याभिव्यक्तिरूप एक लक्षण ( चिह्नविशेष ) दोनों में है। बात रही आप के कथनानुसार साधारण धर्म का दोनों जगहों पर दो प्रकार का होना, सो वह अवान्तर भेद का साधक होगा, स्वतन्त्र दो. अलंकारों का नहीं। फलतः जैसे उपमा के अनेक उपभेद माने जाते हैं–वैसे ही प्रतिवस्तूपमा अथवा दृष्टान्त के ( जो नाम रक्खेगें उसके ) दो उपभेद होंगे जिनमें से एक होगा वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्न साधारण धर्म वाला और दूसरा होगा बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न साधारण धर्म वाला।

तो इस आक्षेप का उत्तर यह है कि इस तरह से आपके मत में भी दीपक तथा तुल्ययोगिता दो न होकर, एक अलंकार हो जायगा, क्योंकि उन दोनों में औपम्य की अभिव्यक्ति आप भी मानते हैं। यदि इस आपत्ति को इष्ट करलें–अर्थात् यह मान लें कि दीपक और तुल्ययोगिता दो पृथक् अलंकार नहीं हैं, अपितु अलंकार एक है और उसके उपभेद दो हैं, तो यहाँ भी वैसा ही समझ लीजिए। अर्थात् प्रतिवस्तूपमा और दृष्टान्त को दो उपभेद के रूप में ही मान लीजिए। प्राचीनों के द्वारा किए गए विभाग को तो आपने ही दीपकादि में शिथिल कर दिया।

पर प्राचीनों के सेतु को तोड़ने में बाधा यह है कि इस तरह से अनन्वय आदि बहुत से अलंकार औपम्यरूप सामान्य लक्षण से आक्रान्त होकर उपमा के ही अवान्तर भेद बन जायेगें और उस स्थिति में सभी आलंकारिकों का सिद्धान्त भग्न हो जायगा।

खर, छोड़िए इस दलील को। मूल बात पर आइए। आपने जो यह कहा कि दृष्टान्त में सादृश्य की प्रतीति नहीं होती वह आपके ही मूल ग्रन्थ-अर्थात् 'अलंकारसर्वस्व' से विरुद्ध पड़ता है। देखिए-आपके सर्वस्वकार क्या कहते हैं। उनने दृष्टान्त के उदाहरण रूप में 'अब्धिर्लङ्घित एव वानरभटैः—' ( पूरा पद्य संस्कृत टीका में द्रष्टव्य ) यह मुरारि का पद्य उद्धृत किया, जिसका अर्थ यह है कि-देववाणी की उपासना बहुत लोग करते हैं, करें, पर देववाणी के सारतत्त्व को गुरुकुल में क्लेश उठाकर मनन करने वाला मुरारि कवि ही जानता है। वीर वानरों ने भी समुद्र को जरूर लाँघा, पर समुद्र की गम्भीरता का ज्ञान पातालपर्यन्त अपने स्थूल शरीर को प्रविष्ट करने वाले मन्थाचल को ही प्राप्त हुआ।

और इस उदाहरण पर जब यह आक्षेप आया कि इस पद्य में प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत-दोनों वाक्यार्थों के द्वारा एक ही ज्ञान-क्रियारूप धर्म निर्दिष्ट हुआ है-फलतः वह वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्न धर्म कहलायगा, अतः इस पद्य को प्रतिवस्तूपमा का उदाहरण माना जा सकता है, दृष्टान्त का नहीं, क्योंकि उसमें धर्म का बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न होना अपेक्षित है, तब उनने कहा कि हाँ यहाँ ज्ञानरूप एक धर्म निर्दिष्ट अवश्य है, पर तन्मूलक सादृश्य-यहाँ वक्ता का अभिप्रेत नहीं है। औपम्य यहाँ अभिप्रेत है समुद्र-लङ्घनादिमूलक और उसमें दिव्य वाणी की उपासना आदि से प्रतिबिम्बन है ही। उनके कथन का अभिप्राय यह रहा कि यहाँ मुरारि कवि के पद्य में मन्थाचल का औपम्य वक्ता का अभिप्रेत है और उस औपम्य का साधक है बिम्बप्रतिबिम्बभाव के द्वारा एकीभूत समुद्रलङ्घन-देववाणी-उपासन आदि। फिर साधारण धर्म के बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न न होने का प्रसङ्ग ही नहीं आता है।

वस्तुतः सर्वस्वकार को उक्त आक्षेप का उत्तर यह भी देना चाहिए था कि अचेतन मन्थाचल में ज्ञान बाधित है, अतः लक्षणा से उसका अर्थ होगा स्पर्शविशेष। ऐसी स्थिति में प्रस्तुतवाक्यार्थगत ज्ञान के साथ उसका ( स्पर्शविशेष का ) बिम्बप्रतिबिम्ब भाव ही है।

अस्तु, इस संदर्भ से यह स्पष्ट विदित होता है कि-सर्वस्वकार दृष्टान्त में सादृश्य की प्रतीति मानते हैं, फिर जो आपने उन्हीं के व्याख्याकार होकर दृष्टान्त में सादृश्य-प्रतीति के न होने की बात कही वह कहाँ तक संगत समझी जा सकती है यह एक विचारणीय वस्तु है।

यदि आप 'यन्निबन्धनं च विवक्षितम्' इस मूल ग्रन्थ के आगे 'अर्थालंकारत्वम्' इस विशेष्य पद का अध्याहार करके यह कहना चाहें कि ग्रन्थकार का आशय दृष्टान्त में औपम्य का स्वीकार करना नहीं है, अतः उस ग्रन्थ से मेरे कथन में विरोध नहीं पड़ता तो वह भी ठीक नहीं होगा, क्योंकि 'औपम्यं न विवक्षितम्' इस पूर्वग्रन्थ में जब एक बार 'विवक्षित' इस निष्ठाप्रत्ययान्त ( क्तप्रत्ययान्त ) पद से औपम्य का परामर्श कर लिया गया है तब पूर्वोक्त अग्रिमग्रन्थगत विवक्षित पद से भी उसी का ( औपम्य का ही ) परामर्श करना संभव तथा उचित भी है। 'चैत्र के लिये ओदन नहीं पकाया गया है, जिसके लिये पकाया गया है वह मैत्र है' इस वाक्य में प्रथम कथित 'पकाया गया' से जिस ओदन का बोध किया गया है द्वितीय बार कथित ( जिसके लिये पकाया गया है में ) 'पकाया गया' से भी उसी ओदन का बोध मानने पर संगतार्थक वाक्य होता है, यदि द्वितीय बार कथित 'पकाया गया' से शाक आदि ( ओदन से भिन्न किसी वस्तु ) का बोध हो तब वाक्य असंगत ही हो जायगा।

अतः यदि प्राचीनों के द्वारा किये गये इन दोनों अलंकारों ( प्रतिवस्तूपमा और दृष्टान्त ) के विभाग का संगमन करना हो तो मेरे रास्ते से ही वह किया जा सकता है–अर्थात् प्रतिवस्तूपमा में वस्तुप्रतिवस्तुभावयुक्त साधारण धर्म की स्थिति रहती है और दृष्टान्त में बिम्बप्रतिबिम्बभावयुक्त साधारण धर्म की स्थिति रहती है ऐसा मान कर ही उक्त दोनों अलंकारों का पृथक्करण किया जा सकता है।

उक्तविषये मतान्तरमाह—

यदि तु न तेषां दाक्षिण्यं तदैकस्यैवालंकारस्य द्वौ भेदौ-प्रतिवस्तूपमा, दृष्टान्तश्च। यच्चानयोः किंचिद्वैलक्षण्यं तत्प्रभेदताया एव साधकम्, नालंकारताया इति सुवचम्।

तेषाम् प्राचाम्। दाक्षिण्यमनुरोधः। एकस्यैवेति। प्रतिवस्तूपमादृष्टान्तान्यतरनामकस्येत्यर्थः। 'उपमारूपस्यैव' इतिनागेशसरलाकारविवरणं तु प्रागेव निरस्तमिति न विस्मरणीयम्। अन्यत् सुगमम्।

पूर्वोक्त विषय में ही एक दूसरा मत ( जो प्रायः ग्रन्थकार का भी अभिमत है ) दिखलाया जाता है—यदि तु इत्यादि।

यदि प्राचीनों का अनुरोध करना आवश्यक नहीं समझा जाय, तब ऐसा भी सुखपूर्वक कहा जा सकता है कि-एक अलंकार के ही प्रतिवस्तूपमा और दृष्टान्त ये दो भेद हैं। इन दोनों भेदों में जो थोड़ी विलक्षणता दीख पड़ती है वह उन दोनों को एक अलंकार के अवान्तर भेद की सिद्धि के कारण है, पृथक् अलंकार की सिद्धि के नहीं।

अभिप्राय यह है कि प्रतिवस्तूपमा अथवा दृष्टान्त नाम का कोई एक अलंकार माना जाय और उसका लक्षण यह किया जाय कि अर्थतः ज्ञात होने वाला दो वाक्यार्थों का वह औपम्य प्रतिवस्तूपमा अथवा दृष्टान्त कहलाता है, साधारण धर्म से भिन्न जिसके सभी अङ्ग ( उपमान आदि ) बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न हों। हाँ, साधारण धर्म कहीं वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्न और कहीं बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न दोनों तरह के हो सकते हैं, अतः उसके एक अलंकार के दो उपभेद होंगे एक वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्न धर्मवाला और दूसरा बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न धर्मवाला।

यहाँ नागेश तथा मथुरानाथ भट्ट 'उपमा अलंकार के अवान्तर भेद इन दोनों अलंकारों को माना जाय' ऐसा आशय ग्रन्थ का करते हैं। पर मुझे यह आशय-वर्णन संगत नहीं प्रतीत होता। कारण, मूल पङ्क्तियों का स्वारस्य इस आशय में नहीं लक्षित होता। दूसरी बात यह भी है कि उपमा में सादृश्य का वाच्य होना अपेक्षित है और यहाँ सादृश्य वाच्य रहता नहीं, अपितु अभिव्यक्त होता है। ( आशा है विज्ञ पाठक स्वयं गम्भीर चिन्तन के द्वारा इन दोनों पक्षों में से एक की यथार्थता को समझेगें )।

वैधर्म्यद्वारकं दृष्टान्तमुदाहर्तुमाह—

वैधर्म्येणायं यथा—

अयं दृष्टान्तः।

वैधर्म्य-द्वारा होने वाला दृष्टान्तालंकार जैसे—।

उदाहरणमुपन्यस्यति—

'जनयन्ति परप्रीतिं नराः सत्कुलसंभवाः।
नहि कारस्करः क्वापि तापनिर्वापणक्षमः॥'

सति शोभने कुले वंशे, संभवः उत्पत्तिः, येषां तादृशाः, नराः मनुष्याः, परप्रीतिं उत्कृष्टं प्रेमाणं, जनयन्ति उत्पादयन्ति, जनमानसे इति शेषः। कारस्करः 'कुचला' इति लोकभाषाप्रसिद्धो वृक्षविशेषः, क्वापि कुत्रापि, तापस्य निर्वापणे शमने क्षमः समर्थः, न भवतीत्यर्थः।

उदाहरण का उल्लेख किया जाता है—जनयन्ति इत्यादि।

अच्छे कुलों में उत्पन्न मनुष्य सब के हृदय में उत्कृष्ट प्रेम को उत्पन्न करते हैं। कारस्कर ( कुचिला का पेड़ ) कहीं भी ताप को शान्त करने में समर्थ नहीं होता।

उदाहरणान्तरमुपस्थापयितुमाह—

यथा वा—

स्पष्टम्।

अथवा जैसे—।

उदाहरणं समुल्लिखति—

'तापत्रयं खलु नृणां हृदि तावदेव
यावन्न ते वलति देव कृपाकटाक्षः।
प्राची-ललाट-परिचुम्बिनि भानुबिम्बे
पङ्केरुहोदरगतानि कुतस्तमांसि॥'

हे देव राजन्! ते तव, कृपा-कटाक्षः कृपाभावसूचको दृष्टिकोणः, यावत् यावत्काल-पर्यन्तम्, न वलति नावतरति, तावदेव तावत्कालपर्यन्तमेव, खलु निश्चयेन, नृणां मानवानां, हृदि जातावेकवचनम् हृदयेषु, तापत्रयम् आध्यात्मिकादिदुःखत्रयम्, तिष्ठति। भानुबिम्बे सूर्यमण्डले, प्राचीललाटपरिचुम्बिनि पूर्वदिशाभालस्पर्शिनि, सति, सूर्ये समुदिते इति भावः, पङ्केरुहोदरगतानि कमलमध्यस्थितानि, तमांसि तिमिराणि, कुतः? न तिष्ठन्तीत्यर्थः।

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—तापत्रयम् इत्यादि।

हे देव! ( राजन् ) जब तक आप की दयादृष्टि नहीं होती तभी तक मनुष्यों के हृदयों में आध्यात्मिक, आधिदैविक अथवा आधिभौतिक (फलतः किसी तरह का ) ताप रहता है। जब सूर्यमण्डल प्राचीदिशा के ललाट को चूमने लगता है–अर्थात् सूर्य जब पूर्व दिशा में उदित हो जाता है, तब कमलों के भीतर अन्धकार कैसे रह सकते हैं।

पूर्वोक्तपद्यद्वये प्रकृतमुपपादयति—

प्रीतिजनन-तापनिर्वापणाभावयोः, तापत्रयावस्थान—तमोदूरीकरणयोश्च वैधर्म्येणात्र बिम्बप्रतिबिम्बभावः।

अयं भावः—'जनयन्ति—' इति पद्ये प्रकृतवाक्यार्थोपात्तस्य प्रीतिजननस्याप्रकृत-वाक्यार्थोपात्तस्य तापनिर्वापणाभावस्य च साधर्म्येण बिम्बप्रतिबिम्बभावो न संभवति किंतु वैधर्म्येण संभवत्येव सः, प्रकृतवाक्यार्थोपात्तप्रीतिजननाक्षिप्तस्वभिन्न-प्रीतिजननाभाव-सजातीयस्य तापनिर्वापणाभावस्याप्रकृतवाक्यार्थे समुपादानात्, एवम् 'तापत्रयम्—' इति पद्ये प्रकृतवाक्यार्थोपात्ततापत्रयावस्थानाक्षिप्तस्वव्यतिरिक्तकृपाकटाक्षवलनानन्तरभावितापत्र-यावस्थानाभावसजातीयस्य तमोऽभावरूपस्यार्थस्याप्रकृतवाक्यार्थे समुपादानात् वैधर्म्येण बिम्बप्रतिबिम्बभाव इति।

पूर्वोक्त दोनों उदाहरणों में क्रमशः वैधर्म्य का उपपादन किया जाता है—प्रीति इत्यादि। 'जनयन्ति—' इस प्रथम पद्य में प्रेमोत्पादन तथा तापशमनाभाव का, और 'तापत्रयम्—' इस द्वितीय पद्य में तापत्रय की स्थिति तथा अन्धकाराभाव का बिम्बप्रतिबिम्बभाव वैधर्म्य के द्वारा होता है। तात्पर्य यह कि प्रेमोत्पादनाभाव और तापशमनाभाव में बिम्बप्रतिबिम्बभाव होने से प्रेमोत्पादन और तापशमन में भी वह समझा जायगा, इसी तरह तापत्रयस्थिति के अभाव तथा अन्धकाराभाव में उसके होने से तापत्रयस्थिति में वह फलित होगा।

प्रकरणसमाप्तिं सूचयति—

## इति रसगङ्गाधरे दृष्टान्तप्रकरणम्।

रसगङ्गाधरगतदृष्टान्तालंकारनिरूपणप्रकरणं समाप्तमवगन्तव्यमिति भावः।

इति रसगङ्गाधरचन्द्रिकायां दृष्टान्तप्रकरणम्॥

प्रकरणसमाप्ति की सूचना दी जाती है—इति इत्यादि।

रसगङ्गाधरनामक निबन्ध में दृष्टान्त का प्रकरण समाप्त हुआ।

रसगङ्गाधरगत दृष्टान्तालंकार प्रकरण की हिन्दी व्याख्या समाप्त॥

निदर्शनां लक्षयितुमाह—

## अथ निदर्शना—

निदर्शना निरूप्यतयाऽऽरब्धा वेदितव्येति भावः।

निदर्शना अलंकार का निरूपण अब आरब्ध समझना चाहिए।

निदर्शनां लक्षयति—

**उपात्तयोरर्थयोरार्थाभेद औपम्यपर्यवसायी निदर्शना॥**

अर्थयोरिति। पदार्थयोर्वाक्यार्थयोश्चेति भावः। औपम्यपर्यवसायीति। पर्यवसाने औपम्यबोधक इति भावः। औपम्यमूलक इति-इति तु नागेशः। अन्यत् सुगमम्।

निदर्शना का लक्षण किया जाता है—उपात्तयोरित्यादि।

वर्णित दो अर्थों (वाक्यार्थों अथवा पदार्थों) की अर्थतः ज्ञात होने वाली वह अभिन्नता-जिसका पर्यवसान (समाप्ति) सादृश्य में होता हो निदर्शना कहलाती है। तात्पर्य यह कि निदर्शना अलंकार तब होता है जब ऐसे दो पदार्थ अथवा पूरे वाक्यार्थ पृथक्-पृथक् कहे गए हों जिनका अभेद अर्थतः, न कि शब्दतः, ज्ञात होता हो और उस अभेद की भी समाप्ति सादृश्य में जाकर हो जाती है।

पदकृत्यानि दर्शयति—

**अतिशयोक्त्यादीनां ध्वन्यमानरूपकस्य च वारणाय उपात्तयोरिति। वाच्यरूपकवारणाय आर्थ इति। आर्थत्वं च प्राथमिकान्वयबोधाविषयत्वम्।**

नन्वतिशयोक्त्यादौ नार्थद्वयमत आह—ध्वन्यमानेति। 'चन्द्रे इन्दीवरद्वयम्' इत्यतिशयोक्तौ, नेत्रेन्दीवरयोरभेदोऽवश्यमर्थतोऽनुसंधीयते, तथापि तत्रोपमानमिन्दीवरमात्रं शब्दोपात्तम्, उपमेयं तु नेत्रं लक्षणयाऽवसेयमिति नोपात्तत्वं तस्य, एवं 'कस्तूरिकातिलकम्—' इत्यादिरूपकध्वनौ मुखचन्द्रयोरभेदो यद्यप्यर्थतो विज्ञायते तथापि तत्रोपमेयमाननमात्रं शब्दोपात्तम्, उपमानश्चन्द्रस्तु व्यञ्जनया विज्ञेय इति तयोरतिव्याप्तिनिरास-

'उपात्त' पदनिवेशफलत्वेन बोध्य इति भावः । 'मुखं चन्द्रः' इत्यादि वाच्यरूपके समानविभक्तिनिर्देश्यस्याभेदस्य शाब्दत्वमेवेति आर्थपदनिवेशेन तत्रातिप्रसक्तिनिरासः ।

नन्वार्थत्वमर्थसंबन्धित्वम्, तथा च वाच्यरूपके दोषस्तदवस्थ एवेत्यत आह—आर्थत्वं चेति । प्रथमतो जायमानेऽन्वयबोधे यद् वस्तु विषयतया नावभासते तद् वस्तु आर्थमिति व्यपदिश्यते । तथा च वाच्यरूपकेऽभेदस्य प्राथमिकबोधविषयतया नार्थत्वमिति भावः ।

लक्षण में सन्निविष्ट पदों के फल बतलाये जाते हैं—अतिशयोक्त्यादीनाम् इत्यादि ।

'चन्द्रे इन्दीवरद्वयम्—अर्थात् चन्द्रमा में ये दो नील कमल हैं' इस अतिशयोक्ति में, तथा 'कस्तूरिकातिलकम्—अर्थात् कस्तूरी की बिन्दी लगाकर सहास मुखवाली तू साम में कोठे पर चढ़ जाओ । जिससे कुमुद खिल उठे और दिशायें उल्लसित हो जाँय' इस रूपकध्वनि में भी क्रमशः नेत्र और नील कमल का एवम् मुख और चन्द्र का अभेद अर्थतः ज्ञात होता है, अतः उन दोनों स्थलों में निदर्शना का लक्षण संघटित नहीं हो सके इसलिए लक्षण में 'उपात्तयोः—कथित' यह अर्थों का विशेषण जोड़ा गया है । इस विशेषण के जोड़ने पर उक्त आपत्ति नहीं होती क्योंकि उन स्थलों पर वे दोनों अर्थ उपात्त नहीं हैं—अर्थात् अतिशयोक्ति स्थल में केवल उपमान-नील कमल कथित है, उपमेय नेत्र नहीं उसकी प्रतीति लक्षणा से होती है और रूपक ध्वनि में केवल उपमेय-मुख कथित है, उपमान-चन्द्र नहीं, उसका बोध व्यञ्जना से होता है ।

'मुखं चन्द्रः अर्थात् मुख चन्द्र है' इत्यादि वाच्य रूपक में दो अर्थ ( मुख तथा चन्द्र' ) उपात्त है अभेद भी उन दोनों का है अतः उस में निदर्शना-लक्षण की अतिप्रसक्ति न हो इसलिये अभेद का विशेषण 'आर्थ' ( अर्थतः ज्ञात होने वाला ) कहा गया । इस विशेषण के कथन से आपत्ति इस लिये नहीं होती कि वहाँ समान-विभक्ति के द्वारा प्रतीत होने के कारण अभेद शाब्द है ।

'आर्थ' का अभिप्राय यहाँ केवल अर्थ-सम्बन्धी नहीं है, अपितु शब्द से होने वाले प्रथम बोध में जो भासित नहीं हो और अर्थानुसन्धान के बल से जो पीछे भासित हो । उक्त वाच्यरूपक स्थल में तो प्रथम शाब्दबोध में ही अभेद भासित हो जाता है, अतः वह आर्थ नहीं कहला सकता है ।

तावताऽप्यनिर्वाहे लक्षणे विशेषणान्तरं निवेशयितुमाह—

**यदि च विशिष्टोपमायां विशेषणयोरभेदः प्रतीयते तदा बिम्बप्रतिबिम्बभावानापन्नत्वमपि प्रधानविशेषणम् । तद्विशेषणानां तु बिम्बप्रतिबिम्बभावो न निवार्यते ।**

प्रतीयत इति । तथा च तत्रातिव्याप्तिरिति भावः । प्रधानविशेषणमिति । वक्तृमुख्यतात्पर्यविषयीभूतार्थविशेषणमिति भावः । अस्याग्रे देयमिति शेषो बोध्यः ।

अयं भावः—'उपात्तयोरर्थयोरार्थाभेद···' इति निदर्शनालक्षणम् 'कोमलातपशोणाभ्रसन्ध्याकालसहोदरः । काषायवसनो याति कुङ्कुमालेपनो यतिः ॥' इत्यादि विशिष्टोपमायामतिव्याप्तम्, कोमलातप-कुङ्कुमालेपनयोः, शोणाभ्र-काषायवसनयोश्चोपात्तयोरर्थयोरार्थाभेदस्य प्रत्ययादिति चेद् विभाव्यते तदा बिम्बप्रतिबिम्बभावानापन्नत्वमपि प्रधान-

विशेषणतया लक्षणे निवेशनीयम्। तन्निवेशे च न तत्रातिप्रसङ्गः प्रधानयोः सन्ध्याकाल-यत्योस्तत्र बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नत्वादिति। 'प्रधानविशेषणम्' इत्यत्र प्रधानपदस्वार-स्यं स्फोरयति—तद्विशेषणानां त्विति। प्रधानविशेषणानां त्वित्यर्थः। तथा च 'त्वामन्तरा-त्मनि—' इत्यादिनिदर्शनोदाहरणे प्रधानयोः शोधनगवेषणयोः बिम्बप्रतिबिम्बभावा-नापन्नत्वेन तद्विशेषणयोः अन्तरात्म-कण्ठतटयोः, तीर्थरजसोः, शिवचिन्तामण्योश्च बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नत्वेऽपि न क्षतिरिति भावः।

'उपात्त' 'आर्थ' आदि विशेषणों का निवेश कर देने पर भी संभावित अतिव्याप्ति-स्थल का उल्लेख कर के उसके वारण का उपाय दिखलाया जाता है— यदि च इत्यादि।

यदि कहें कि मूलोक्त निदर्शना का लक्षण 'उपात्त' 'आर्थ' आदि विशेषणों के बल से अतिशयोक्ति, रूपकध्वनि, वाच्यरूपक आदि में भले ही अतिव्याप्त न हो पर, 'कोमलातप—' इत्यादि (संस्कृत टीका में उद्धृत) विशिष्टोपमोदाहरण में अतिव्याप्त हो ही जाता है, क्यों कि वहाँ 'कोमल आतप' और कुङ्कुम-लेप रूपविशेषणीभूत उपात्त अर्थों का एवम् लाल आकाश और काषायवस्त्ररूप विशेषणीभूत उपात्त अर्थों का अभेद अर्थतः प्रतीत होता है, तो उसके वारण के लिये लक्षण में यह भी कहना चाहिए कि 'प्रधान (उपात्त दोनों का ही अर्थों का मुख्य–जिन दोनों का उपमानोपमेयभाव व मुख्यतया कविविवक्षा-विषय हो) बिम्बप्रतिबिम्बभाव युक्त न रहे।' ऐसा कहने पर उक्त आपत्ति नहीं हो सकेगी। कारण, वहाँ प्रधान—सन्ध्या काल तथा यति बिम्ब-प्रतिबिम्बभावायुक्त ही है।

यहाँ केवल प्रधान का बिम्बप्रतिबिम्बभावानापन्न होना अपेक्षित है, उसके (प्रधान के) विशेषणों का नहीं—अर्थात् वे (प्रधान के विशेषण) बिम्बप्रतिबिम्ब-भावापन्न भी हो सकते हैं, अतः 'त्वामन्तरात्मनि—' इत्यादि निदर्शना के उदाहरण—जो अभी आगे कहा जायगा—में अन्तरात्मा और कण्ठतट, तीर्थ और धूलि, एवम् शिव और चिन्तामणि-इन विशेषणों के बिम्बप्रतिबिम्बभावयुक्त होने से भी कोई हानि नहीं होती, क्यों कि प्रधान (शोधन और गवेषण) बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न नहीं हैं, अपितु वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्न हैं।

विशेषमाह—

इदं च श्रौत्या निदर्शनाया लक्षणम्। आर्थीसाधारणं लक्षणं तु ललिता-लंकारप्रकरणे वक्ष्यते।

'उपात्तयोरर्थयोः'—इति मूलोक्तं लक्षणं श्रौतनिदर्शनाया बोध्यम्। अथार्थ्या निद-र्शनाया लक्षणं कथं नोक्तमिति चेत्तत्राह—आर्थीसाधारणमिति।' लक्षणमिति। 'व्यव-हारद्वयवद्धर्म्यभेदप्रतिपादनाक्षिप्तो व्यवहारद्वयाभेदः' इत्याकारकमित्यर्थः। अधिकं ललिता-लंकारप्रकरणे द्रष्टव्यम्।

एक विशेष का स्पष्टीकरण यहाँ किया जाता है—इदं च इत्यादि।

'उपात्तयोरर्थयोः'—यह मूलोक्त लक्षण श्रौती निदर्शना का है। श्रौती और आर्थी-दोनों ही निदर्शनाओं का संग्रह जिससे हो सके ऐसा लक्षण तो ललित नामक अलंकार के प्रकरण में कहा जायगा। दो व्यवहारों से युक्त दो धर्मियों के अभेद के प्रतिपादन से आक्षिप्त होने वाला दो व्यवहारों का अभेद निदर्शना है यह लक्षण वहाँ उक्त दोनों

निदर्शनाओं का संग्रहार्थ किया गया है। एतत्संबन्धी अधिक विचार ललितालंकार-निरूपण में देखा जा सकता है।

उदाहर्तुमाह—

उदाहरणम्—

यथेति शेषः।

उदाहरण जैसे—

उदाहरणन्निर्दिशति—

'त्वामन्तरात्मनि लसन्तमनन्तमज्ञा-
स्तीर्थेषु हन्त मदनान्तक शोधयन्तः।
विस्मृत्य कण्ठतटमध्यपरिस्फुरन्तं-
चिन्तामणिं क्षितिरजःसु गवेषयन्ति ॥

शिवं प्रति भक्तस्योक्तिः—हे मदनान्तक कामविनाशक शिव!, अन्तरात्मनि अध्यात्मम्, लसन्तम् भासमानम्, अथ च अनन्तम् अविनाशिनम् त्वाम्, तीर्थेषु काशीप्रभृतिस्थलविशेषेषु, शोधयन्तः विचिन्वन्तः, अज्ञाः अज्ञानिनः अविद्यापदपतिता इति यावत्, कण्ठरूपस्य तटस्य, मध्ये, परिस्फुरन्तम् दीप्यमानम्, चिन्तामणिम्, विस्मृत्य विस्मरणपूर्वकम्, हन्त खेदेन, क्षितिरजःसु धराधूलिषु, गवेषयन्ति अन्विष्यन्ति। अन्तरात्मनि वर्तमानस्य परमेश्वरस्य तीर्थस्थानेषु अज्ञैः क्रियमाणमन्वेषणम्, कण्ठे वर्तमानस्य चिन्तामणेः धूलिषु गवेषणमिवेति भावः।

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—त्वामित्यादि।

भगवान् शंकर के प्रति किसी भक्तजन की उक्ति है कि हे मदनान्तक ( मदन = कामदेव का अन्त करने वाले ) शिव ! तूँ तो वस्तुतः अनन्त ( अन्तहीन ) होकर सदा प्राणियों के अन्तरात्मा में ( आत्मा के बीच ) ही लसते रहते हो-शोभित होते रहते हो फिर जो अज्ञ जन तुम्हें तीर्थस्थानों में खोजते-फिरते हैं वे सचमुच कण्ठ में चमकते हुए चिन्तामणि को भूलकर उसे पृथ्वी की धूलियों में ढूढ़ते हैं। हन्त-यह खेद का विषय है।

उपपादयति—

अत्र तवान्यत्र परिशोधनं कण्ठस्थस्य चिन्तामणेर्भूपांसुषु गवेषणं चाभिन्नमिति तत्सादृश्यमूला धीः।

अत्रेति। 'त्वामन्तरा'—इति पद्य इत्यर्थः। तवेति। शिवस्येत्यर्थः। अन्यत्रेति। आत्मातिरिक्ते तीर्थादावित्यर्थः। परिशोधनम् अन्वेषणम्। पांसुषु धूलिषु। तत्सादृश्येति। तयोः सादृश्यं मूले यस्याः सेत्यर्थः। धीः बोधः।

'त्वामन्तरात्मनि'—इत्यत्र 'अज्ञजनकर्तृकस्वगतशिवकर्मकतीर्थाधिकरणकशोधनतादृशजनकर्तृककण्ठस्थचिन्तामणिकर्मकभूधूल्यधिकरणकगवेषणात्मकौ द्वौ वाक्यार्थावुपात्तौ तयोश्च सादृश्यातिशयमूलकोऽभेदोऽर्थादवसीयते, स चाभेदः पर्यवसाने औपम्यमेव गमयतीति लक्षणसंगतिरिति भावः।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि।

'त्वामन्तरात्मनि—' इस पद्य में दो वाक्यार्थ उपात्त हैं—एक हृदयस्थ शिव का हृदय से भिन्न तीर्थ-स्थलों में अज्ञ जन द्वारा शोधन 'अन्वेषण' और दूसरा

'कण्ठस्थित चिन्तामणि का धूलियों में तादृशजन द्वारा गवेषण'। इन दोनों वाक्यार्थों में अत्यधिक समता है, अतः अर्थतः-अर्थात् प्राथमिक अन्वयबोध के पश्चात् इनदोनों वाक्यार्थों का अभेद ज्ञात होता है—अर्थात् 'शिव का अन्यत्र अन्वेषण और कण्ठस्थित चिन्तामणि का धूलि में अन्वेषण अभिन्न है—एक है' इस तरह का बोध होता है। इस अभेद बोध की समाप्ति फिर भी-वास्तविकता के अनुरोध से औपम्य-बोध में ही माननी पड़ेगी-अर्थात् शिव का अत्यन्त अन्वेषण करना कण्ठस्थित चिन्तामणि का धूलि में अन्वेषण करने के समान है यही निष्कर्ष होता है।

उदाहरणान्तरमुपस्थापयितुमाह—

यथा वा—

स्पष्टम्।

अथवा जैसे।

उदाहरणमुपस्थापयति—

'अन्यैः समानममरैर्जगदन्तरात्मन्,
ये चन्द्रशेखर वदन्ति भवन्तमज्ञाः।
ते किं न हन्त तुलयन्ति नभो निरन्तं,
वातायनोदरगतैर्विवरान्तरालैः॥'

इयमपि शिवं प्रति भक्तोक्तिरेव—हे जगदन्तरात्मन् संसारगतसमस्तप्राणिजीवस्वरूप, चन्द्रशेखर शिव! ये, अज्ञाः, भवन्तम्, अन्यैः, अमरैः देवैः, समानम् तुल्यं, वदन्ति ते अज्ञाः, हन्त खेदेन निरन्तम् निरवसानम्, नभः आकाशम् वातायनोदरगतैः गवाक्षमध्यस्थितैः, विवरान्तरालैः छिद्रात्मकैरवकाशैः, किं न तुलयन्ति कथन्नोपमिन्वन्ति? अपरिच्छिन्नं शिवं परिच्छिन्नैरन्यैर्देवैस्तुलयद्भिरज्ञानिर्भिर्जनैर्निरवच्छिन्न आकाशोऽपि गवाक्षविवराद्यवच्छिन्नेनाकाशेन तुलयितुमुचित इति भावः। अत्रापि पूर्ववत् देवान्तरैः सह तव तुलना निरन्तस्य नभसः गवाक्षविवरेण सह तुलना चाभिन्नेति सादृश्यमूलो बोधः।

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—अन्यैः इत्यादि।

यह भी भगवान् शंकर के प्रति भक्त जन की ही उक्ति है—हे संसारभर के अन्तरात्मरूप शंकर! जो अज्ञजन अन्य देवों के समान आप को कहते हैं अर्थात् आप की तुलना अन्य देवों के साथ करते हैं वे अपरिमित-विशाल आकाश की तुलना झरोखों के छिद्रों से-अर्थात् परिमित आकाश से क्यों नहीं करते हैं?। तात्पर्य यह कि व्यापक ब्रह्म की तुलना स्वर्गवासी देवों के साथ करने वालों को व्यापक आकाश की तुलना भी व्याप्य आकाश के साथ करनी चाहिए। सारांश यह कि जैसे निरवच्छिन्न आकाश को घटाद्यवच्छिन्न आकाश के समान समझना अज्ञान का फल है उसी तरह घट-घट में व्यापक शिव को नश्वर ऐश्वर्यशाली अन्य देवों के समान मानना भी अविद्या का ही परिणाम है।

यहाँ भी पूर्ववत् सादृश्यमूलक 'शिव की अन्य देवों के साथ तुलना और निरन्त आकाश की सान्त आकाश के साथ तुलना अभिन्न है-एक है' इस तरह का अभेद बोध अर्थतः होता है।

प्रागुक्तयोर्द्वयोरुदाहरणयोर्वैलक्षण्यं सूचयति—

पूर्वत्रैकवाक्यगतः, इह तु भिन्नवाक्यगतः। पूर्वत्र वस्तुमात्रयोरौपम्यमूलोऽभेदः, इह त्वौपम्ययोरौपम्यमूलः स इति विशेषः।

पूर्वत्रेति । 'त्वामन्तरात्मनि—' इत्यत्रेत्यर्थः । एकवाक्येति । 'शोधयन्तः' इति कृदन्तपदवाच्यक्रियायाः कर्तृविशेषणतया 'गवेषयन्ति' इति तिङन्तपदवाच्यायामेकस्यामेव क्रियायाम् सर्वेषामन्वीयमानतयैकवाक्यत्वमिति भावः । इहेति । 'अन्यैः समानम्—' इत्यत्रेत्यर्थः । भिन्नवाक्येति । 'वदन्ति' 'तुलयन्ति' इति तिङन्तपदबोध्ययोः प्रधानयोः द्वयोः क्रिययोः सत्त्वाद् भिन्नवाक्यतेति भावः । 'गतः' इत्यनन्तरम् 'अभेदः' इति शेषो बोध्यः । एवमेकविधं वैलक्षण्यमुक्त्वाऽन्यविधं तदाह—पूर्वत्रेति । प्रथमोदाहरणे तादृशशोधनतादृशगवेषणात्मकयोर्वस्तुनोरेव सादृश्यम् तन्मूलकोऽभेदश्च प्रतीयते, 'अन्यैः समानम्' इत्यत्र तु न केवलं द्वयोर्वस्तुनोः सादृश्यं तन्मूलकोऽभेदश्च प्रतीतिविषयः, अपि तु द्वयोः सादृश्ययोः सादृश्यम् तन्मूलकस्तद्ज्ञानयोरभेदश्च प्रतीतिगोचरः । सादृश्यद्वयञ्च क्रमशः 'अमरैः समानम् भवन्तम्' 'विवरान्तरालैः नभः तुलयन्ति' इत्यंशाभ्याम् प्रतीयते । तस्य सादृश्यद्वयस्य च सादृश्यम् 'अमरैर्भवतस्तुलना निरन्तरस्य नभसः गवाक्षमध्यगतविवरैस्तुलनया तुल्या' इत्याकारकमिति भावः ।

पूर्वोक्त दोनों उदाहरणों में अन्तर दिखलाया जाता है—पूर्वत्रेति ।

प्रथम अर्थात् 'त्वामन्तरात्मनि—' इस—उदाहरण में अभेद एक वाक्यगत है-अर्थात् वहाँ 'शोधयन्तः' इस कृदन्तपदबोध्य क्रिया के कथन से दो वाक्य मिलकर एक वाक्य हो गए हैं और 'अन्यैः समानम्—' इस द्वितीय उदाहरण में वह ( अभेद ) वाक्यद्वयगत है—अर्थात् यहाँ 'वदन्ति' तथा तुलयन्ति' इन तिङन्त दो क्रियापदों द्वारा दो भिन्न क्रियाओं का पृथक्-पृथक् निर्देश होने के कारण दोनों ही वाक्य दो वाक्य ही रह गए हैं—एक वाक्य नहीं बन सके हैं । यह हुआ उन दोनों उदाहरणों में एक प्रकार का अन्तर । दूसरे प्रकार का अन्तर भी है । जैसे—प्रथम उदाहरण में केवल दो वस्तुओं—अर्थात् शिवकर्मक शोधन और चिन्तामणिकर्मक गवेषण का सादृश्यमूलक अभेद है और द्वितीय उदाहरण में तो अन्ततः दो वस्तुओं का अभेद भी ज्ञात होता ही है, साथ साथ प्रथमतः दो सादृश्यों का सादृश्यमूलक अभेद विदित होता है । तात्पर्य यह कि द्वितीय उदाहरण में शिव की अन्य देवों के साथ समानता और अन्तहीन आकाश की सान्त—गवाक्षविवरात्मक, आकाश के साथ समानता—ये दोनों समानतायें समान हैं इस तरह की दो समानताओं की समता ज्ञात होने से उन दोनों समानताओं का अभेद अवगत होता है ।

विशेषं स्फोरयति—

एषा वाक्यार्थनिदर्शनेत्युच्यते । विशिष्टार्थयोः प्रकृतैकधर्मिगतयोरार्थाभेदे वाक्यार्थनिदर्शनाया इष्टेः । अस्यां च घटकपदार्थानां बिम्बप्रतिबिम्बभाव आवश्यकः ।

एषेति । पूर्वोक्तपद्ययोरुदाहृतेत्यर्थः । अस्या वाक्यार्थनिदर्शनात्वे युक्तिमाह—विशिष्टार्थयोरिति । अन्वयवशसंपन्नयोरर्थयोरिति भावः । प्रकृतैकधर्मिगतयोरिति । प्रकृतो य एको धर्मी, न तु अप्रकृत इति यावत्, तद्वर्णनतात्पर्यविषयीभूतयोरिति भावः । इष्टेः इष्टत्वात् । अस्यामिति । वाक्यार्थनिदर्शनायामित्यर्थः । घटकपदार्थानामिति । वाक्यार्थद्वयावयवीभूतानां पदार्थानामित्यर्थः । पूर्वोक्तयोः पद्ययोरेतत्सर्वमस्तीति वाक्यार्थनिदर्शनोदाहरणत्वं तयोरिति सारांशः ।

एक विशेष का स्पष्टीकरण किया जाता है—एषा च इत्यादि, अभी जो दो पद्य उदाहरण रूप में कहे गए हैं—वहाँ वाक्यार्थ-निदर्शना है, पदार्थ निदर्शना नहीं, क्योंकि केवल प्रस्तुत पदार्थ के वर्णनार्थ कथित दो विशिष्ट अर्थों (अन्वित अर्थों = वाक्यार्थों) का अर्थतः अभेद ज्ञात होने पर वाक्यार्थ निदर्शना इष्ट होती आई है। हाँ, वाक्यार्थ-निदर्शना के लिये एक और आवश्यक उपबन्ध यह है कि इसके मध्य में आगत दो तो वाक्यार्थों के प्रत्येक दो अवयवों (पदार्थों) को बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न होना चाहिए।

पूर्वोक्त दोनो पद्यों में ये सभी उपबन्ध संघटित हैं—अर्थात् एक प्रस्तुत धर्मी के वर्णन करने के उद्देश्य से दो विशिष्ट अर्थों का अभेद अर्थतः ज्ञात होता ही है, और अन्तरात्मा-कण्ठतट, शिव-आकाश आदि वाक्यार्थघटक पदार्थ बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न भी हैं, अतः इन्हें वाक्यार्थ-निदर्शना का उदाहरण मानना समुचित है।

पदार्थनिदर्शनामुदाहर्तुमाह—

पदार्थनिदर्शना यथा—

स्पष्टम्,

पदार्थनिदर्शना जैसे—'

उदाहरणमुपन्यसति—

'अगण्यैरिन्द्राद्यैरिह परमपुण्यैः परिचितो
जगज्जन्मस्थानप्रलयरचनाशिल्पनिपुणः।
प्रसर्पत्पीयूषाम्बुधिलहरिलीलाविलसितो
दृगन्तस्ते मन्दं मम कलुषवृन्दं दलयतु॥'

भक्तो भगवन्तं प्रार्थयते—हे भगवन्! परमपुण्यैः अतिपुण्यशालिभिः, परमपवित्रैरिति वार्थः, अगण्यैः असंख्यैः, इन्द्राद्यैः इन्द्रप्रभृतिभिः, परिचितः अनुभूतः, जगतः संसारस्य जन्म उत्पत्तिः, स्थानम् स्थितिः, प्रलयः संहारश्च तेषां रचनात्मके शिल्पे निपुणः प्रवीणः, जगदुत्पत्तिस्थितिसंहारकारक इति यावत्, तथा प्रसर्पतः प्रसरतः, पीयूषाम्बुधेः सुधासमुद्रस्य, या लहर्यस्तरङ्गाः, तासां या लीला क्रीडा, तया विलसितः शोभितः, ते तव, दृगन्तः नयनकोणः, मम, कलुषवृन्दम् पापपुञ्जम्, मन्दम् मन्थरं यथा स्यात्तथा, क्रमश इति यावत्, अमन्दमिति वा पाठः, तथात्वे विपुलं कलुषवृन्दमित्यभिप्रायः, दलयतु शमयत्वित्यर्थः,

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—अगण्यैः इत्यादि।

भक्त भगवान् से याचना करता है—तेरा वह दृगन्त—नेत्र-कोणभाग मेरे पापपुञ्जों का (मन्दम्) धीरे-धीरे दलन-शमन करे, (यदि 'मन्दम्' के स्थान पर 'ऽमन्दम्-अमन्दम्' पाठ माना जाय तब 'विशाल-पाप पुञ्ज का दलन करे' ऐसा अर्थ होगा) जो इन्द्र आदि असंख्य पुण्यशाली देवों के द्वारा अनुभूत है, संसार के जन्म, स्थिति और पुण्य की रचना का निपुण शिल्पी है तथा फैलते हुए सुधा-समुद्र की लहरों की लीला से शोभित है।

उपपादयति—

अत्र दृगन्ताम्बुधिलहरिलीलयोराश्रयभेदाद् भिन्नयोरपि सादृश्यमूलस्ताद्रूप्याभिमानः। आरोपो वा दृगन्ते लहरिलीलायाः।

दृगन्ताम्बुधीति । दृगन्तसमुद्रलहर्योर्ये लीले तयोरित्यर्थः । दृगन्तलीलाप्रतिपादक-शब्दाभावेन तथा दुर्वचमत आह—आरोपो वेति । लीलात्वेनाभेदेऽपि दृगन्त-समुद्रलहरि-रूपाश्रयभेदेन भिन्नयोरत एवार्थद्वयरूपयोर्दृगन्तलीला-समुद्रलहरि-लीलयोरुज्जृम्भण-कृतम् सादृश्यमादायाभेदः, स चार्थः, द्वयोर्लीलयोरुपस्थापकशब्दाभावात् , 'लीलेव लीले' इत्याकारकसादृश्यपर्यवसायी चेति निदर्शना, सा च पदार्थगता, सम्पूर्णवाक्यार्थ-संपृक्तत्वात् । उभयोर्लीलयोः पृथक् बोधकस्य पदस्याभावे सादृश्यमेव न संभवदुक्तिकम् , कुतस्तन्मूलकोऽभेद इति चेत् ? तर्हि दृगन्ते लहरिलीलाया आरोप एवास्थेयः; तथात्वेऽपि आरोपेण स्वतो वा एकवृत्तित्वेन द्वयोर्लीलयोरभेदयोरौपम्यपर्यवसायी सिद्ध एवेति पदार्थ-निदर्शनात्वेऽस्य न काचन बाधेति भावः ।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि ।

'अगण्यैः—' इस पद्य में 'प्रसर्पत्पीयूष—' इस अंश के द्वारा जो भगवद्दृगन्त को समुद्रलहरीलीला से शोभित कहा गया है उसका आशय यह है कि–दृगन्त और सुधा-समुद्रलहरीरूप आश्रय ( आधार ) के भिन्न होने से उन दोनों में आश्रित रहने वाली लीला भी यद्यपि विभिन्न है तथापि उन दोनों लीलाओं को समानता के कारण अभिन्न समझना चाहिए । यदि लीला पद के एक ही वार प्रयोग होने से समानता की समझ संगत नहीं जचे तो दृगन्त में समुद्रलहरी-लीला का आरोप ही समझिए । तात्पर्य यह कि किसी न किसी तरह दो लीलाओं को एक समझ कर ही समुद्रलहरीलीला से शोभित दृगन्त को कहा गया है, अन्यथा दूसरे की लीला से दूसरे का शोभित होना बनता नहीं । और ऐसी स्थिति में दो पदार्थों ( दो लीलाओं ) का औपम्यपर्यवसायी आर्थ अभेद यहाँ स्पष्ट है, अतः पदार्थ-निदर्शना का यह पद्य उदाहरण होता है ।

उदाहरणान्तरं दर्शयितुमाह—

यथा वा—

स्पष्टम्

अथवा जैसे— ।

उदाहरणमुपन्यस्यति—

'पाणौ कृतः पाणिरिलासुतायाः सस्वेदकम्पो रघुनन्दनेन ।
हिमाम्बुमन्दानिल-विह्वलस्य प्रभातपद्मस्य बभार शोभाम् ॥'

सीताविवाहवर्णनम्—रघुनन्दनेन रामचन्द्रेण, पाणौ हस्ते, कृतः स्थापितः, सस्वेद-कम्पः स्वेदकम्पाभ्यां सहितः, इलासुताया धरातनयायाः सीताया इति यावत् , पाणिः करः ( रामकरगतः सस्वेद सकम्पश्च सीताकर इति समुदितार्थः ) हिमाम्बुना हिमजलेन मन्दा-निलेन मन्दवायुना च विह्वलस्य व्याकुलस्य, प्रभातपद्मस्य प्रातःकालिककमलस्य शोभाम् बभार दधावित्यर्थः ।

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—पाणौ कृतः इत्यादि ।

सीता-विवाह का वर्णन है—रामचन्द्र जी के द्वारा अपने हाथ में लिया गया पसीने तथा कम्पन से युक्त पृथिवी-पुत्री ( सीता ) का हाथ पाले के जल तथा मन्द पवन से विह्वल प्रभातिक कमल की शोभा का धारण किया ।

पूर्वस्मादुदाहरणाद् वैलक्षण्यं स्पष्टयन् पद्यार्थविश्लेषणपूर्वकं पदार्थनिदर्शनात्वमुपपादयति—

अत्र हिमाम्बुजनितविह्वलता हिमकणाकीर्णतारूपा वातजनितविह्वलता च विधुतिरूपा। एताभ्यां च सस्वेदता-सोत्कम्पितत्वयोः प्रतिबिम्बनमिति पूर्वस्मादुदाहरणाद्भेदः। प्रभातपदसांनिध्याच्च पद्मस्येषद्विकासमुद्रणयोः प्रत्ययात्पाणावपि तत्सिद्धिः। अस्यां चोपमानोपमेयगतधर्मयोरार्थाभेदप्रतिपत्तिः। अतः पदार्थनिदर्शनोच्यते। बिम्बप्रतिबिम्बभावस्तूपमानोपमेययोः सविशेषणत्वे भवति, अन्यथा तु न इति विवेकः।

विधुतिरूपेति। कम्परूपेत्यर्थः। चस्त्वर्थे। तत्सिद्धिरिति। ईषद्विकासमुद्रणयोः सिद्धिरित्यर्थः। अस्यां चेति। 'पाणौ कृतः—' इत्यत्रोदाहृतायां निदर्शनायां चेत्यर्थः। पदार्थनिदर्शनायां बिम्बप्रतिबिम्बभाव आवश्यको न वेत्यत्र निर्णयमाह—बिम्बप्रतिबिम्बभावस्त्विति।

अयमभिप्रायः—'पाणौ कृतः—' इति पद्ये उपमानकोटौ वर्णिता प्रालेयजलजविह्वलता वायुजविह्वलता च क्रमशो हिमबिन्दुव्याप्ततारूपा कम्पमयतारूपा च पर्यवस्यति, अतस्तयोरुपमेयदले वर्णितयोः सस्वेदत्वसकम्पत्वयोश्च बिम्बप्रतिबिम्बभावः स्पष्टः। 'अगण्यैरिन्द्राद्यैः—' इति प्रथमोदाहरणे तु नैवं कयोश्चित् बिम्बप्रतिबिम्बभाव इति तयोरुदाहरणयोर्वैलक्षण्यं स्फुटम्।

ननु उपमाने पद्मे प्रभातविशेषणमहिम्ना ईषद्विकासमुद्रणयोः प्रतीतिर्भवति, उपमेये सीताकरे तु न तत्प्रतीतिरित्यसंष्ठुलताऽत्र पद्ये इति चेन्न, उपमानगतप्रभातविशेषणमहिम्नैवार्थादुपमेयेऽपि तत्प्रतीतेः। अस्मिन्द्वितीयोदाहरणे उपमानपद्मगतशोभाभिन्ना, उपमेयसीताकरगता च सा भिन्नेति द्वयोस्तयोः शोभयोः पदार्थयोः साधारणधर्मात्मकयोरार्थाभेदप्रतीतेः पदार्थनिदर्शनात्वं संगतम्। बिम्बप्रतिबिम्बभावश्चास्यां पदार्थनिदर्शनायां न नियतः, अपि तु कादाचित्क एव। तत्रोपमानोपमेययोः सविशेषणत्वे (यथा द्वितीयोदाहरणे) स भवति। तयोर्विशेषणविरहे ( यथा प्रथमोदाहरणे ) स न भवतीति।

द्वितीय उदाहरण के संबन्ध में स्पष्टीकरण किया जाता है—अत्र इत्यादि।

'पाणौ कृतः—' इस पद्य में वर्णित कमल की हिमजलजन्य-विह्वलता हिमजलपूर्णतारूप और वायुजन्य विह्वलता कम्पमयतारूप सिद्ध होती है इन दोनों अर्थों से अर्थात् हिमजलपूर्णता तथा कम्पमयता से, सीताकर के विशेषणरूप में कही गई स्वेदयुक्तता और कम्पयुक्तता का प्रतिबिम्बन होता है, तात्पर्य यह कि उपमान-पद्म-विशेषणीभूत 'हिमाम्बुमन्दानिलविह्वलता' तथा उपमेय-सीताकर-विशेषणीभूत 'सस्वेद-कम्पता' बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न हैं, और प्रथम पद्य—'अगण्यैः—' में इस तरह का बिम्बप्रतिबिम्बभाव किसी भी अंश में नहीं है यही इन दोनों उदाहरणों में अन्तर है। यहाँ एक शंका यह उठाई जा सकती है कि उपमान-कमल का विशेषण जो 'प्राभातिक' दिया गया है उससे उसमें ( कमल में ) एक दशा-विशेष-कुछ कुछ विकसित और कुछ कुछ मुद्रित रहना-अभिव्यक्त होता है पर उपमेय-सीताकर अंश में इस तरह का अवस्था-विशेष अभिव्यक्त नहीं होता—हो भी कैसे जब कि उस अंश में इस तरह के

भाव का अभिव्यञ्जक ही कुछ नहीं है अतः उपमेयांशगत यह कमी पद्य को असंष्ठुल सा बना देती है। पर इस का समाधान यह है कि उपमान अंश में उस दशाविशेष की अभिव्यक्ति होने से उपमेयांश में भी अपने आप अर्थतः उसकी सिद्धि हो जाती है, इस द्वितीय उदाहरण में उपमान तथा उपमेय गत धर्मों का अर्थतः अभेद ज्ञात होता है, तात्पर्य यह कि—यद्यपि सीताकरगत शोभा और कमलगत शोभा वस्तुतः दो पृथक् वस्तु हैं, तथापि 'कमल की शोभा सीताकर ने प्राप्त की' यह जो कहा गया है उससे उन दोनों शोभाओं ( जो यहाँ उपमानोपमेयगत साधारण धर्म है ) का अर्थतः एकता प्रतीत होती है, अतः यह पदार्थनिदर्शना कही जाती है। अभिप्राय यह कि पूरे दो वाक्यार्थों का नहीं, अपि तु केवल दो पदार्थों का यहाँ अभेद हुआ है, अतः इसे पदार्थनिदर्शना कहते हैं।

अब रही जानने की एक बात यह कि इस पदार्थनिदर्शना में बिम्बप्रतिबिम्बभाव सर्वत्र रहता है अथवा कहीं-कहीं, यदि कहीं-कहीं तो कहाँ रहता है और कहाँ नहीं। इसका उत्तर यह है कि जहाँ उपमान-उपमेय विशेषणयुक्त होंगे वहाँ बिम्बप्रतिबिम्ब भाव होगा। जैसे—इस द्वितीय उदाहरण में। और जहाँ उपमान-उपमेय विशेषणयुक्त नहीं होंगे वहाँ वह नहीं होगा। जैसे—प्रथम उदाहरण में।

आशङ्क्य समाधत्ते—

ननु वाक्यार्थनिदर्शनायां विशिष्टवाचकशब्दाभ्यां विशेषणयोरप्युपादानात् अस्तु नाम उपात्तयोरार्थोऽभेदः। पदार्थनिदर्शनायां तूपमानशोभादेरन्यतरस्यैवोपात्तत्वम्, न द्वयोरिति चेत्। शोभाशब्देन शोभात्वेन द्वयोरप्युपात्तत्वात्। नह्युपमानोपमेयतावच्छेदकरूपेणोपात्तत्वं विवक्षितं येनाव्याप्तिः स्यात्। यद्वा प्रागुक्तलक्षणं वाक्यार्थनिदर्शनाया एव, न पदार्थनिदर्शनायाः। अस्यास्तु उपमानोपमेययोरन्यतरधर्मस्यान्यतरत्रारोपो लक्षणमस्तु।

शङ्कते—नन्विति। शोभादेरिति। आदिना लीलादिपरिग्रहः। न द्वयोरिति। तथा च तत्राव्याप्तिर्लक्षणस्येति भावः। समाधत्ते—शोभाशब्देनेति। उपमानोपमेयतावच्छेदकरूपेणेति। तद्विशेषणतयेत्यर्थः। तथा विवक्षायामाह—यद्वेति। प्रागुक्तलक्षणमिति। 'उपात्तयोरर्थयोरार्थोऽभेदः—' इत्यादिकम् मूलोक्तमित्यर्थः। अस्यास्त्विति। पदार्थनिदर्शनाया इत्यर्थः।

'त्वामन्तरात्मनि—' इत्यादिवाक्यार्थनिदर्शनास्थले शोधन-गवेषणरूपक्रियाविशिष्टकर्तृवाचकाभ्याम् 'शोधयन्तः' 'गवेषयन्ति' इति पदाभ्याम् शोधनगवेषणक्रियात्मकयोर्विशेषणयोरुपादानं जायते, विशिष्टोपादाने विशेषणोपादानस्यानुषङ्गिकत्वात् तथा च तत्र विशेषणत्वेनोपात्तयोः शोधनगवेषणयोरार्थोऽभेदः सिद्ध इति लक्षणं संघटते। 'अगण्यैः—' 'पाणौ कृतः—' इत्यादिपदार्थनिदर्शनास्थले तु उपमानीभूतलीला-शोभादेरेवोपात्ततया ( उपमेयीभूतलीलाशोभादेरनुपात्ततया ) 'उपात्तयोरार्थोऽभेदः' इति लक्षणं तत्र न संघटेतेतिलक्षणस्याव्याप्तिरिति शङ्कादलस्य, उपमानविशेषणतयोपमेयविशेषणतया चोपात्तत्वस्याविवक्षिततया तथात्वेनोपादानाभावेऽपि लीलात्वेन शोभात्वेन द्वयोर्लीलयोर्द्वयोः शोभयोश्चोपात्तत्वस्याक्षततया सामञ्जस्यम् इति, समुद्रलहरि-कमलाद्यात्मकमुख्योपमानगतधर्मरूपलीलाशोभयोर्दिगन्तसीताकरात्मकमुख्योपमेययोरारोप्यमाणतया संघटमानम् 'उपमा-

नोपमेययोरन्यतरधर्मस्यान्यतरत्रारोपः' इत्याकारकमपरमेव पदार्थनिदर्शनालक्षणम्, पूर्वोक्तलक्षणं तु वाक्यार्थनिदर्शनामात्रस्येति वा समाधानदलस्याभिप्रायोऽवगन्तव्यः।

एक आशङ्का और उसका समाधान किया जाता है—ननु इत्यादि।

'त्वामन्तरात्मनि—' इत्यादि वाक्यार्थ-निदर्शनास्थल में 'शोधयन्तः' 'गवेषयन्ति' इत्यादि पदविशिष्ट अर्थ के वाचक रहते हैं—अर्थात् वे पद शोधन तथा गवेषण रूप क्रियाओं से युक्त कर्ता रूप अर्थ के वाचक हैं, अतः उन पदों से-विशेषणीभूत अर्थ-शोधन और गवेषण का भी उपादान समझा जा सकता है, फलतः वहाँ दो उपात्त अर्थों ( शोधन-गवेषण ) का अर्थतः अभेद ठीक हो जाता है, जिससे लक्षण की संगति हो जाती है, पर 'पाणौ कृतः—' इत्यादि पदार्थ-निदर्शनास्थल में तो केवल उपमान ( कमल ) गत शोभा उपात्त है, उपमेय-( सीताकर ) गत शोभा नहीं, अतः वहाँ दो अर्थ उपात्त ही नहीं रहते ऐसी स्थिति में वहाँ लक्षण नहीं संघटित हो सकता, फलतः उक्त लक्षण की अव्याप्ति ही उन स्थलों में हो जाती है-ऐसी आशंका नहीं करनी चाहिए, क्योंकि यदि 'उपात्त दो अर्थ' इस कथन से वक्ता का अभिप्राय 'एक का उपमान-विशेषण-रूप में और दूसरे का उपमेय-विशेषणरूप में उपात्त होना' रहता, तब उक्त अव्याप्ति-दोष भले ही लग सकता था, पर यहाँ उक्त कथन से वैसा अभिप्रेत है नहीं, अपि तु इतना भर अभिप्रेत है कि किसी तरह दो अर्थ उपात्त हों, ऐसी स्थिति में उक्त पदार्थ-निदर्शनास्थल में भी 'शोभात्व' इस सामान्य रूप से दोनों ही ( उपमानगत तथा उपमेयगत) शोभा में एक ही पद के द्वारा उपात्त हो जाती हैं, अतः कोई दोष नहीं आता। यदि कोई ऐसा दुराग्रह करे कि अवश्य ही दो अर्थों के उपादान की बात कहने वाले वक्ता का अभिप्राय उपमान तथा उपमेय के विशेषणरूप से पृथक्-पृथक् दो अर्थों के उपादान में है, तो मैं कहूँगा कि वैसी स्थिति में उक्त लक्षण—अर्थात् 'उपात्त दो अर्थों का आर्थ अभेद' यह लक्षण, केवल वाक्यार्थ-निदर्शना का है, पदार्थ-निदर्शना का नहीं, अतः यदि वह लक्षण पदार्थ-निदर्शना के उदाहरणों में संघटित नहीं होता तो वह उचित ही है। पदार्थनिदर्शना का लक्षण यह है कि 'उपमान तथा उपमेय—इन दोनों में से किसी एक के धर्म का दूसरे में आरोपित होना।'

यह लक्षण उक्त पदार्थ-निदर्शनोदाहरणों में संघटित होता ही है, क्योंकि उपमान-कमल के धर्म-शोभा का आरोप उपमेय—सीताकर में किया गया है।

उभयविधनिदर्शनाया अन्यालंकारमध्ये गतार्थत्वमाशंक्य निरस्यति—

नन्वेवमपि वाक्यार्थनिदर्शनायां रूपकध्वनिना, पदार्थनिदर्शनायां च निगीर्याध्यवसानरूपयातिशयोक्त्या गतार्थतेति चेत्, न। वाक्यार्थनिदर्शनायां रूपकस्य गुणीभूतत्वेन तद्ध्वनित्वायोगात्। अन्यथा गुणीभूतयोपमया रूपकस्यापि गतार्थतापत्तेः। किं च अस्याश्च शरीरं तादृशपदार्थयोः परस्पराभेदमात्रमुभयत्र विश्रान्तम्। रूपकस्य तूपमेयगत उपमानाभेदः, अतिशयोक्तेश्च। निगरणानिगरणाभ्यां च तयोर्विशेष इत्यन्यत्।

एवं च स्फुटमेवास्या रूपकातिशयोक्तिभ्यां वैलक्षण्यम्। अत एव, 'त्वामन्तरात्मनि—' इति पद्ये गवेषयन्तीत्यत्र गवेषयन्त इत्यनूद्य शोधयन्त इत्यत्र शोधयन्तीति विधाने, अर्थयोः पौर्वापर्ये च न सौन्दर्यहानिः। रूपकादौ तूक्त-

माने व्यङ्ग्यकक्षोद्देश्यविधेयभावस्यापि वाच्यकक्षोद्देश्यविधेयभावानुसारितया उपमाने उपमेयाभेदसिद्धावसामञ्जस्यापत्तेरिति सुधीभिराकलनीयम् ।

आशङ्कते—नन्विति । एवमपीति । प्रागुक्तरीत्या निदर्शनाद्वयस्य पृथग्लक्षणकरणेऽपीत्यर्थः । निरस्यति—नेति । निरासे हेतुमाह—वाक्यार्थेति । रूपकस्य गुणीभूतत्वेनेति । कर्त्रभेदरूपवाच्यसिध्यङ्गतयेत्यर्थः । तद्ध्वनित्वेति । रूपकध्वनित्वेत्यर्थः । द्वितीयशङ्कासाधारणसमाधानमाह—किं चेति । अस्याश्चेति । निदर्शनाया इत्यर्थः । तादृशपदार्थयोरिति । तादृशयोरर्थयोरिति भावः । उपमानोपमेययोरिति यावत् । अतिशयोक्तेश्चेति । उपमेयगत उपमानाभेदः शरीरमित्यर्थः । नन्वेवं रूपकातिशयोक्त्योरैक्यापत्तिरत आह—निगरणेति । तयोरिति । रूपकातिशयोक्त्योरित्यर्थः । उपसंहरति—एवं चेति । अस्या इति । निदर्शनात्वावच्छिन्नाया इत्यर्थः । अत एवेति । उक्तरीत्या ताभ्यां वैलक्षण्यसत्त्वादेवेत्यर्थः । अर्धयोरिति । पूर्वोत्तरार्धयोरित्यर्थः । 'रूपकादौ तूच्यमाने' इत्यस्यासामञ्जस्यापत्तेरित्यनेनान्वयः । आदिनाऽऽतिशयोक्तिपरिग्रहः । 'उच्यमाने' इत्यस्य तयेत्यादिः । असामञ्जस्यापत्तौ हेतुर्व्यङ्ग्येत्यादि तृतीयान्तम् । उपमेयाभेदसिद्धाविति । अत्र 'निदर्शनायां तथाभावे तु बीजं चिन्त्यम् ।' इति नागेशः ।

अयं भावः—'विज्ञत्वं विदुषां गणे—' इत्यादिरूपकध्वन्युदाहरणेषु बुधशुक्र-भौमादीनाम् विद्वत्कविमङ्गलादिषु यथाऽऽभेदो व्यज्यते, तथा 'त्वामन्तरा—' इत्यादिवाक्यार्थनिदर्शनोदाहरणेष्वपि गवेपणादेः शोधनादावभेदः प्रतीयमानोऽस्तीतिरूपकध्वनिनैव गतार्थत्वे किमर्थमियं वाक्यार्थनिदर्शना पृथगङ्गीकार्या । एवम् 'पाणौ कृतः—' इत्यादिपदार्थनिदर्शनोदाहरणेषु प्रभातपद्मशोभारूपोपमानेन सीता-पाणिगतशोभारूपोपमेयस्य निगीर्णतया उपमाने उपमेयस्याध्यवसानसिद्धौ सेयमतिशयोक्तिरेव किं पृथक् पदार्थनिदर्शनयेतिशङ्कायामिदं समाधानम् यत्-वाक्यार्थनिदर्शनायां व्यज्यमानमपि रूपकं वाच्यसिद्ध्यङ्गतया गुणीभूतमिति न ध्वनिव्यपदेशहेतुः । गुणीभूतव्यङ्ग्यस्यापि ध्वनित्वप्रयोजकत्वे रूपकस्थले नियमतो व्यज्यमानां गुणीभूतामुपमामादाय तद्ध्वनित्वव्यपदेशस्य कर्तुं शक्यतया रूपकस्योपमाध्वनिना गतार्थतापत्तिः । अपि च निदर्शनायामुपमानोपमेयरूपयोर्द्वयोरर्थयोः प्रतीयमानोऽभेदः परस्परविश्रान्तः, न तु उपमेये उपमानस्य नियमतोऽभेदः । रूपके च नियमत उपमेय उपमानस्याभेदो भासते । इत्थञ्चोभयोर्भिन्नस्वरूपतया कथं रूपकध्वनौ निदर्शनाया अन्तःपातः ? एवमतिशयोक्तावपि नियमत उपमानस्योपमेयेऽभेदो विद्योतते इति उपमानस्योपमेये उपमेयस्योपमाने वाऽभेद इत्युभयविधाभेदरूपायाः पदार्थनिदर्शनाया अपि नातिशयोक्तौ गतार्थत्वम् । रूपकातिशयोक्त्योर्मिथो वैलक्षण्यं तु अनिगरणनिगरणकृतम् । निदर्शनायामभेदस्य परस्परविश्रान्तत्वादेव तदुदाहरणे—'त्वामन्तरात्मनि—' इति श्लोके पाठपरिवर्तनेन व्यत्यासेन च 'विस्मृत्य कण्ठतरमध्यपरिस्फुरन्तं चिन्तामणिं क्षितिरजःसु गवेषयन्तः । त्वामन्तरात्मनि वसन्तमनन्तमज्ञास्तीर्थेषु हन्त मदनान्तक शोधयन्ति ॥' इत्येवंरूपतां नीतेऽभेदे विधेयप्रतियोगिकत्वोद्देश्यानुयोगिकत्वयोर्नियमेन गवेषणे उपमाने शोधनरूपोपमेयाभेदप्रतीतावपि न सौन्दर्यहानिः । तत्र रूपकध्वनिताङ्गीकारे तु स्पष्टमेवासामञ्जस्यम् , यतो यथा वाच्य-

रूपके उपमेये उपमानाभेदश्चमत्कारितया सर्वैरङ्गीकृतस्तथा रूपकध्वनावपि तत्र तदभेद एव व्यज्यमानश्चमत्कारी स्वीकर्तव्यः। इत्थञ्च प्रागुक्तपरिवर्तितपद्ये व्यङ्ग्यकक्षाया वाच्यकक्षानुसारितया व्यङ्ग्यकक्षायामपि वाच्यकक्षावत् उपमेयस्यैवोपमानेऽभेदस्य सिद्धेश्चमत्कारहानिरिति।

निदर्शना अन्य अलंकारों से गतार्थ है इस तरह की आशङ्का करके उसका समाधान किया जाता है—नन्वेवमपि इत्यादि।

इतना सब कुछ होने पर भी अर्थात् वाक्यार्थनिदर्शना और पदार्थनिदर्शना का पृथक्-पृथक् लक्षण करके अव्याप्ति आदि दोष का वारण कर देने पर भी यदि यह आशंका की जाय कि वाक्यार्थ-निदर्शना रूपकध्वनि से और पदार्थनिदर्शना निगरणपूर्वक अध्यवसानरूप अतिशयोक्ति से गतार्थ है—अर्थात् 'विज्ञत्वं विदुषां गणे—' इत्यादि रूपकालंकारध्वनि के उदाहरणों में जिस तरह बुध, शुक्र आदि का विद्वान्, कवि आदि में अभेद व्यञ्जना द्वारा ज्ञात होता है उसी तरह 'त्वामन्तरा—' इत्यादि वाक्यार्थनिदर्शना के उदाहरणों में भी गवेषण आदि का शोधन आदि में अभेद व्यञ्जना से विदित होता है, ऐसी दशा में जिस तरह वहाँ रूपक की ध्वनि मानी जाती है उसी तरह यहाँ भी वही ( रूपक ध्वनि ही ) मान ली जाय, पृथक् वाक्यार्थ-निदर्शना नामक एक अलंकार मानने की आवश्यकता नहीं है। इस तरह अतिशयोक्ति के उक्त प्रभेद में जैसे उपमान से उपमेय का निगरण करके उन दोनों का अभेद कहा गया रहता है ( उपमान ही उपमेय के स्थान में कहा जाता है ) वैसे ही 'पाणौ कृतः—' इत्यादि पदार्थ निदर्शना के उदाहरणों में उपमानभूत पद्म-शोभा से उपमेयभूत सीताकर-शोभा का निगरणपूर्वक अध्यवसान है ही ( उपमेयभूतशोभा के तात्पर्य से केवल उपमान-शोभा उसके अभिन्न रूप में कही गई है ), अतः वहाँ निगीर्याध्यवसान रूप अतिशयोक्ति ही स्वीकृत हो, पृथक् पदार्थ-निदर्शना मानना भी व्यर्थ है, तो इसका समाधान यह है कि एक तो वाक्यार्थ-निदर्शना के उदाहरण में रूपकध्वनि नहीं मानी जा सकती, क्योंकि ध्वनि वहाँ मानी जानती है जहाँ व्यङ्ग्य अर्थ प्रधान हो और उक्त उदाहरण में रूपक ( शोधन और गवेषण का अभेद ) व्यङ्ग्य होने पर भी गौण है, अतः वह ध्वनि कहलाने योग्य नहीं है, उसके गौण होने का रहस्य यह है कि वह रूपक ही ( शोधन-गवेषण का अभेद ही ) कर्ता ( शोधन और गवेषण का आश्रय ) के वाच्य अभेद की सिद्धि करता है इसी तरह के व्यङ्ग्य को वाच्यसिद्ध्यङ्ग व्यङ्ग्य नाम से गुणीभूतव्यङ्ग्य प्रकरण में गिनाया गया है। दूसरी बात यह कि रूपक का स्वरूप माना गया है उपमेय में उपमान का अभेद और निदर्शना दो पदार्थों का पारस्परिक अभेद स्वरूप है—अर्थात् यहाँ जिस तरह उपमान का उपमेय में उसी तरह उपमेय का भी उपमान में अभेद प्रतीत होता है फलतः एक जगह एकमात्र विश्रान्त और दूसरी जगह उभयविश्रान्त अभेद होता है, ऐसी स्थिति में उभयविश्रान्त–अभेदरूपा निदर्शना एकमात्र विश्रान्त अभेदरूप रूपक में अन्तर्भूत नहीं मानी जा सकती। यह तो हुई वाक्यार्थनिदर्शना की रूपकध्वनि में अगतार्थता की युक्ति। अब पदार्थ-निदर्शना की अतिशयोक्तिप्रभेद में गतार्थ न होने की युक्ति सुनिए—यहाँ भी वही युक्ति है–अर्थात् अतिशयोक्ति का भी स्वरूप उपमेयगत उपमान का अभेद है, तात्पर्य यह कि अतिशयोक्ति में भी एकमात्र विश्रान्त अभेद रहता है, उभयविश्रान्त–पारस्परिक अभेद नहीं, अतः उभयविश्रान्त अभेदरूप पदार्थ-निदर्शना भी उसमें गतार्थ नहीं हो सकती।

आप कहेंगे कि जब रूपक तथा अतिशयोक्ति दोनों का स्वरूप एक ही एकमात्र विश्रान्त अभेद (उपमान का उपमेय में अभेद) है, तब उन दोनों में अन्तर क्या रहा तो इसका उत्तर यह है कि निगरण तथा अनिगरण के चलते उन दोनों में अन्तर होता है—अर्थात् रूपक में उपमान और उपमेय–दोनों ही उक्त होते हैं, जैसे–वहाँ 'मुखं चन्द्रः' ऐसा कहा रहता है और अतिशयोक्ति में केवल उपमान उपमेय तात्पर्य से कथित होता है, जैसे–'चन्द्रः प्रासादे' ऐसा वहाँ कहा जाता है, फलतः रूपक में उपमान से उपमेय का निगरण नहीं होता और अतिशयोक्ति में वह होता है, बस यही दोनों में भेद है, अभेद तो दोनों अलंकारों में एक सा उपमान का उपमेय में प्रतीत होता है। इस अंश में कोई अन्तर नहीं है।

इस तरह अब यह स्पष्ट हो गया कि रूपक अथवा अतिशयोक्ति से दोनों तरह की निदर्शनाओं में विलक्षणता है।

इस विलक्षणता को मानने के लिये एक और बड़ी युक्ति यह है कि 'त्वामन्तरात्मनि—' इस पद्य में 'गवेषयन्ति ( खोजते हैं )' यह जो विधेयबोधक पद है उसको 'गवेषयन्तः ( खोजते हुए )' इस रूप में बदल कर यदि उद्देश्य कोटि में कर लिया जाय और 'शोधयन्तः ( ढूंढते हुए )' इस उद्देश्यबोधक को 'शोधयन्ति ( ढूंढते हैं )' के रूप में विधेयबोधक बना दिया जाय, और पद्य के पूर्वार्ध को उत्तरार्ध तथा उत्तरार्ध को पूर्वार्ध रख लिया जाय, ( इन परिवर्तनों के बाद पद्य का जो रूप होता है उसका अवलोकन संस्कृत टीका में करना चाहिए ) तब भी निदर्शना का सौन्दर्य नष्ट नहीं होता–अर्थात् उस स्थिति में भी वह चमत्कार अक्षुण्ण रहता है जिसके आधार पर निदर्शना मानी जाती है। पर इस परिवर्तित स्थिति में रूपक का आधारभूत सौन्दर्य नष्ट हो जाता है। ऐसा क्यों होता है ? उत्तर यही देना पड़ेगा कि निदर्शना और रूपक दो भिन्न वस्तु हैं–इन दोनों के आधार भिन्न हैं।

अभिप्राय यह कि उद्देश्य होता है अभेद का अनुयोगी–आश्रय, और विधेय होता है उसका प्रतियोगी इतना पहले समझ लेना चाहिए। उक्त पद्य में शोधन उपमेय है और गवेषण है उपमान। अतः मूलोक्त (अपरिवर्तित) पाठ के अनुसार गवेषण का जो विधेय है, अभेद शोधन में जो उद्देश्य होता है, और परिवर्तित पाठ में गवेषणरूप उपमान ही हो गया उद्देश्य और शोधनरूप उपमेय ही हो गया विधेय। फलतः अब उपमेय शोधन का ही अभेद उपमानगवेषण में सिद्ध हो जाता है। पर निदर्शना के लिये यह हेर-फेर अकिञ्चित्कर ही रहता है, क्योंकि पहले ही कहा जा चुका है कि निदर्शना का स्वरूप उभयविश्रान्त पारस्परिक अभेद है, जो अब भी—अर्थात् उपमेय का उपमान में अभेद सिद्ध होने पर भी वर्तमान है। पर रूपक में इस हेर-फेर से बहुत बड़े असामञ्जस्य की सृष्टि हो जायगी—अर्थात् प्रथम पाठ के अनुसार उपमान गवेषण का अभेद उपमेय शोधन में ज्ञात होने से भले ही रूपक की संभावना की जाय, पर द्वितीय पाठ के अनुसार उक्त उपमेय का ही उक्त उपमान में अभेद प्रतीत होने पर रूपक का स्वरूप ही नहीं बन पाता।

आप कहेंगे इस उद्देश्य-विधेय भाव के हेर-फेर से जो उपमेय का अभेद उपमान में प्रतीत होने लगा है—वह वस्तुतः वाच्यकर्तारूप उपमानोपमेय की बात है। मुझे तो इस पद्य को रूपकध्वनि सिद्ध करना है व्यङ्ग्य अभेदात्मक रूपक को लेकर जो गवेषणात्मक उपमान का ही शोधनात्मक उपमेय में होगा। तात्पर्य यह कि वाच्यवृत्ति से तो वस्तुतः 'गवेषयन्तः शोधयन्ति' इस पाठ में भी गवेषणकर्ता में ही शोधनकर्ता का अभेद

सिद्ध होता है वह हो, पर व्यङ्ग्यकोटि में मैं शोधन में ही गवेषण का अभेद मानूँगा और रूपकध्वनि वाली अपनी बात बना लूँगा, तो इसके उत्तर में मेरा कथन है कि ऐसा नहीं हो सकता है, क्योंकि व्यङ्ग्यकोटि में जो उद्देश्य-विधेय भाव होता है वह वाच्यकोटि में होनेवाले उद्देश्य-विधेयभाव के अनुसार ही ऐसी स्थिति में जब वाच्यकोटि में गवेषण उद्देश्य और शोधन विधेय हो जायगा तब व्यङ्ग्यकोटि में भी वह वैसा ही रहेगा और जब उद्देश्यविधेयभाव में परिवर्तन नहीं हो सकेगा तब वाच्यकोटि के समान व्यङ्ग्यकोटि में भी उपमेय का ही अभेद उपमान में भासित होगा, अतः रूपक मानने में असमञ्जसता साफ़ है। सुधीजन स्वयं भी इन बातों को सोच देखें।

परोक्तमनूद्य निरस्यति—

अलंकारसर्वस्वकारस्तु—

'त्वत्पादनखरत्नानां यदलक्तकमार्जनम्।
इदं श्रीखण्डलेपेन पाण्डुरीकरणं विधोः॥'

इति पद्यं वाक्यार्थनिदर्शनायामुदाजहार। आह च—'यत्र तु प्रकृतवाक्यार्थे वाक्यार्थान्तरमारोप्यते सामानाधिकरण्येन तत्र संबन्धानुपपत्तिमूला निदर्शनैव युक्ता' इति। तन्न। वाक्यार्थरूपकस्य दत्तजलाञ्जलित्वापत्तेः। न चेष्टापत्तिः। वाक्यार्थनिदर्शनैव निर्वास्यताम्, स्वीक्रियतां च वाच्यार्थरूपकमिति पर्यनुयोगस्यापि तुल्यत्वात्। युक्तं चैतत्। पदार्थरूपके 'मुखं चन्द्र' इत्यादौ क्लृप्तस्य श्रौतस्याभेदारोपस्य रूपकजीवातुत्वकल्पनाया औचित्यात्। 'इन्दुशोभां वहत्यास्यम्' इत्यादिपदार्थनिदर्शनायामभेदारोपस्याभावात् तज्जीवातुत्वायोगाच्च। रूपके बिम्बनं नास्तीति तु शपथमात्रम्, युक्त्यभावात्। अस्मदुक्तोदाहरणे वाक्यार्थनिदर्शनायाः सावकाशत्वाच्च।

'त्वत्पाद–' इति। नायिकाप्ररोचनपरा नायकोक्तिरियम्–तव पादयोर्वर्तमानानां नखरूपाणां रत्नानाम्, अलक्तकेन यावकरसेन यत् मार्जनम् परिशोधनम्, इदम् तत्, विधोः चन्द्रस्य, श्रीखण्डलेपेन मलयजरसलेपेन, पाण्डुरीकरणम् धवलीविधानम् इत्यर्थः। स्वतोऽतिधवलस्येन्दोर्द्रव्यान्तरद्वारक-धावल्यसंपादनप्रयासो यथा विफलस्तथैव स्वतो रक्तद्युतिशालिनां चरणनखानामलक्तकादिद्वारकपरिष्करणायासोऽपि मुधेति भावार्थः।

सामानाधिकरण्येनेति। अभेदेनेति यावत्। संबन्धानुपपत्तिमूलेति। असंभवद्वस्तुसंबन्धनिबन्धनेति भावः। दत्तजलाञ्जलित्वापत्तेरिति। उच्छेदापत्तेरिति भावः। निर्वास्यतामिति। न स्वीक्रियतामिति भावः। पर्यनुयोगस्य आक्षेपस्य। युक्तं चैतदिति। 'त्वत्पाद—' इति त्वदुदाहृतपद्ये वाक्यार्थरूपकाङ्गीकरणमुचितमित्यर्थः। तस्य युक्तत्वे हेतुमाह—पदार्थरूपके इत्यादिना। कल्पनाया इति। वाक्यार्थरूपकस्थलेऽपीति भावः। ननु तस्य निदर्शनाबीजत्वमेव कुतो नेत्यत आह—इन्दुशोभामिति। तज्जीवातुत्वेति। निदर्शनाजीवातुत्वेत्यर्थः। ननु निदर्शनायां बिम्बप्रतिबिम्बभावः, न रूपके इति कथं तेनास्या निरास इत्यत आह—रूपके इति। शपथमात्रमिति। वस्तुस्थित्यपलाप इति भावः। अस्मदुक्तोदाहरणे इति। त्वामन्तरात्मनीत्यत्रेत्यर्थः। वाक्यार्थद्वयाभावेन

रूपकस्य तत्र विषयाभावादिति भावः । एवं च रूपकविषयीभूतं वाक्यार्थनिदर्शनायां यदुदाहृतम्, यच्चोपपादितम् तत्सर्वमसंगतम् तद्विविक्तोदाहरणसंभवादिति सारांशः ।

अन्य मत को उद्धृत करके खण्डित किया जाता है—अलंकारसर्वस्वकारस्तु इत्यादि।

अलंकारसर्वस्वकार रुय्यक ने 'त्वत्पादनखरत्नानाम्—अर्थात् रत्नरूप तेरे चरण-नखों का लाक्षारस ( आलता ) से मार्जन करना-रञ्जना श्रीखण्ड चन्दन के लेप से चन्द्र का धवल करना है।' इस नायक द्वारा नायिका-प्ररोचनपरक पद्य को वाक्यार्थ-निदर्शना में उदाहृत किया और उसके उपपादन में कहा कि 'जहाँ प्रस्तुत वाक्यार्थ में दूसरे ( अप्रस्तुत ) वाक्यार्थ का आरोप समानाधिकरणतया अभिन्नरूप से, ( अभेद संबन्ध से ) किया गया हो, वहाँ संबन्धानुपपत्तिमूला-असंभवद्वस्तुसंबन्धनिबन्धना, निदर्शना ही उचित है।'

पर उनका यह कथन उचित नहीं है, क्योंकि यदि उक्त पद्य में ( उस तरह की स्थिति वाले अन्य पद्यों में भी ) वाक्यार्थनिदर्शना मान ली जाय, तब वाक्यार्थरूपक को जलाञ्जलि देनी पड़ेगी—वाक्यार्थरूपक का उच्छेद ही हो जायगा। वाक्यार्थरूपक का उच्छेद हो जाय इस तरह की इष्टापत्ति तो की नहीं जा सकती, क्योंकि इस मार्ग का अवलंबन करने पर समानरूप से यह भी आक्षेप किया जा सकता है कि वाक्यार्थ-निदर्शना को ही अलंकार-जगत् से निर्वासित कर दीजिए और वाक्यार्थ-रूपक का ही स्वीकार कर लीजिए।

उक्त पद्य में वाक्यार्थ-रूपक मानना ही युक्तियुक्त भी है। कारण, 'मुखचन्द्र है' इत्यादि पदार्थ रूपक में जो श्रौत ( शब्दश्रवणमात्र से सिद्ध ) अभेदारोप क्लृप्त है—निश्चित है, उसको ( श्रौत अभेदारोप को ) सामान्यतः—अर्थात् वाक्यार्थरूपक स्थल में भी, रूपक का जीवन ( आधारभूत तत्त्व ) मानना उचित है। निदर्शना का ही जीवन श्रौत अभेदारोप को क्यों नहीं माना जाय ऐसा तो कहा नहीं जा सकता, क्योंकि 'इन्दुशोभां वहत्यास्यम्—अर्थात् मुख, चन्द्र-शोभा का धारण कर रहा है' इत्यादि पदार्थ-निदर्शना में जब श्रौत अभेदारोप का सर्वथा अभाव रहता है तब श्रौत अभेदारोप को निदर्शना का जीवन नहीं माना जा सकता।

रूपक में बिम्बप्रतिबिम्बभाव नहीं होता और निदर्शना में वह होता है ऐसी स्थिति में वाक्यार्थ-रूपक मान कर वाक्यार्थ-निदर्शना को निर्वासित कर देने वाली आपकी बात संगत नहीं है यह भी नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि रूपक में बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव नहीं होता यह आपका कथन वास्तविकता की ओर से आँख मूँद कर शपथ लेने के समान है। कारण, वहाँ उसके न होने में कोई युक्ति नहीं है। वस्तुतः तो वाक्यार्थ-निदर्शना का उच्छिन्न होने का भय भी व्यर्थ ही है, क्योंकि मेरे द्वारा कथित 'त्वामन्तरात्मनि—' इस पद्य में वाक्यार्थ-निदर्शना चरितार्थ है—अर्थात् वहाँ स्वतन्त्र दो वाक्यों के नहीं रहने से वाक्यार्थ-रूपक का प्रसङ्ग आता ही नहीं। सारांश यह निकला कि जहाँ रूपक का प्रसङ्ग स्पष्ट है ऐसा उदाहरण वाक्यार्थ-निदर्शना में देना और उसका गलत ढङ्ग से उपपादन करना सर्वस्वकार का उचित नहीं है।

पुनस्तदुक्तमेवानूद्य निरस्यति—

यत्तु तेनैव लक्षणं निर्मितम्—'संभवता असंभवता वा वस्तु-संबन्धेन गम्यमानमौपम्यं निदर्शना' इति। तदपि न। रूपकातिशयोक्त्यादिष्वति-व्यापनात्।

तेनैवेति । अलंकारसर्वस्वकारेणैवेत्यर्थः । संभवता स्वतः संभविना । असंभवता-कविकल्पितेन । अतिव्यापनादिति । रूपकादिष्वपि कविकल्पितेनोपमेये उपमानस्याभेदाख्येन संबन्धेनौपम्यप्रतीतेरिति भावः ।

पुनः सर्वस्वकार के द्वारा हीं किए गए निदर्शना-लक्षण का खण्डन किया जाता है—यत्तु इत्यादि ।

अलंकारसर्वस्वकार ने ही जो निदर्शना का यह लक्षण बनाया कि 'स्वतःसंभवी अथवा स्वतःसंभवी न होने पर भी कवि-द्वारा कल्पित वस्तु-संबन्ध से प्रतीत होने वाले औपम्य का नाम निदर्शना है', वह भी ठीक नहीं है, क्योंकि यह लक्षण रूपक तथा अतिशयोक्ति आदि में अतिव्याप्त हो जाता है। तात्पर्य यह कि रूपक आदि में भी वास्तविक न होने पर भी कविकल्पित उपमेयगत उपमान के अभेदनामक संबन्ध से औपम्य की प्रतीति होती है, अतः उक्त लक्षण की उनमें अतिव्याप्ति हो जायगी।

दीक्षितोक्तमनूद्य निरस्यति—

यत्त्वलंकारसर्वस्वकारानुसारिणा कुवलयानन्दकृतोक्तम्—

'वाक्यार्थयोः सदृशयोरैक्यारोपो निदर्शना ।
यद्दातुः सौम्यता सेयं पूर्णेन्दोरकलङ्कता ॥' इति ।

तत्तु तन्मतदूषणेनैव निवेदितरहस्यमिति न पुनराकुलीक्रियते ।

वाक्यार्थयोरिति । चन्द्रालोककारकृतेयं कारिकाऽऽप्पयदीक्षितेनाप्यविकलमङ्गीकृतेति तदीयत्वेन तस्या उपन्यासः । उपमेयवाक्यार्थे उपमानवाक्यार्थाभेदारोप इत्यभिप्रायकम् पूर्वार्धम् लक्षणवाक्यम् । 'यद्दातुः—' इत्युत्तरार्धं तूदाहरणपरम् । अत्र दातृपुरुषसौम्य-त्वस्योपमेयवाक्यार्थस्य पूर्णेन्दोरकलङ्कत्वस्योपमानवाक्यार्थस्य यत्तद्भ्यामैक्यारोप इत्युक्त-निदर्शनालक्षणसंगतिः । निरस्यति—तत्तु तन्मतेत्यादिना । तन्मतेति । सर्वस्वकार-मतेत्यर्थः । निवेदितरहस्यमिति । सदृशवाक्यार्थद्वयाभेदारोपो वाक्यार्थरूपकादावति-व्याप्त इति नैतन्निदर्शनाया लक्षणं संभवतीति भावः । अत्र 'तत्तु तन्मतदूषणेनैव' इति प्रतीकमुपादाय "अत्रेदं चिन्त्यम्—'त्वामन्तरात्मनि लसन्तमि'ति भवदुदाहृतेऽपि गम्य-रूपकेणैव निर्वाहे निदर्शनाया उच्छेदापत्तिः । अन्यथा वाक्यार्थरूपकोच्छेदवद्गम्यवाक्यार्थ-रूपकोच्छेदापत्तिश्च । न चैवम् 'चन्द्र इव सुखम्' इति वाच्योपमा, 'मुखं चन्द्र' इति गम्योपमैव स्यादिति रूपकोच्छेद इति वाच्यम् । तत्राभेदप्रतीतिकृतचमत्कारस्यैव सत्त्वात् । सादृश्यकृतस्य तस्याभावाच्च । किं च त्वदुदाहृते कर्त्रो रूपकमेवास्तु । प्रतीयमानोऽपि क्रिययोरभेदो विशिष्टरूपके विशेषणाभेदवन्नालंकारान्तरम् । अन्यथा 'अलकावृतकामिनी-मुखम्, भ्रमद्भ्रमरसंभारं पद्ममि'त्यादौ अलकभ्रमरयोरभेदस्याप्यलंकारान्तरत्वं स्यात् । तस्माद् गम्यतामात्रेणालंकारान्तरतेति रिक्तं वचः । ननु प्राचीनैरलंकारान्तरत्वेन परिगणनात् गम्यत्वेऽयम्, वाच्यत्वे रूपकमित्युच्यते तर्हि प्राचीनसेतुविघटनं व्यर्थमेवेति बोध्यमिति ।" इति नागेशः ।

अब दीक्षित जी के मत का खण्डन किया जाता है—यत्तु इत्यादि ।

अलंकारसर्वस्वकार का अनुसरण करने वाले कुवलयानन्दकार ( अप्पय दीक्षित ) ने कहा कि 'दो सदृश वाक्यार्थों में एकता का आरोप-अर्थात् उपमेयवाक्यार्थ में

उपमान-वाक्यार्थ का अभेदारोप, निदर्शना है। जैसे—यद्दातुः—अर्थात् दाता का सौम्य होना पूर्ण चन्द्र का कलङ्करहित होना है। ( यहाँ दाता पुरुष की सौम्यता यह जो उपमेय वाक्यार्थ है और पूर्ण चन्द्र की कलङ्कहीनता यह जो उपमान वाक्यार्थ है, उन दोनों का अभेद ( ऐक्य ) मूल पङ्क्तिगत 'यत्' 'तत्' पद से आरोपित हुआ है। ) पर उनका यह कथन सर्वस्वकार के मत के खण्डन में कही गई युक्ति से ही खण्डित हो जाता है, अतः पुनः यहाँ उसका उल्लेख कर पाठक के मन को आकुल करना उचित नहीं। तात्पर्य यह कि जैसे सर्वस्वकार का पूर्वोक्त 'संभवता—' इत्यादि लक्षण वाक्यार्थ रूपक आदि में अतिव्याप्त हो जाने के कारण ठीक नहीं, वैसे यह कुवलयानन्दकार का भी लक्षण वाक्यार्थरूपक में ही अतिव्याप्त हो जाने से अमान्य है। यहाँ नागेश ने बहुत कुछ मूलकार के विरुद्ध कहा है जो संस्कृत टीका में अविकल उद्धृत कर दिया गया है। जिज्ञासु जनों को नागेश के विचार से अवगत होने के लिये संस्कृत टीका देखनी चाहिए।

'त्वत्पादनखरत्नानाम्—' इति सर्वस्वकारकथितपद्यस्यैव कियदंशं परिवर्त्य निदर्शनोदाहरणत्वं संभावयति—

यदि तु—

'त्वत्पादनखरत्नानि यो रञ्जयति यावकैः।
इन्दुं चन्दनलेपेन पाण्डुरीकुरुते हि सः॥

इति पद्यं निर्मीयते तदा निदर्शना युक्ता। न चास्मदुक्ता वाच्या निदर्शना, इयं तु प्रतीयमानेति वाच्यम्। 'मुखं चन्द्र इव' इति वाच्योपमा 'मुखं चन्द्रः' इति प्रतीयमाना, नत्वलंकारान्तरम्। इत्यस्यापि सुवचत्वात्।

'त्वत्पाद—' इति। यः, यावकैः अलक्तकैः, त्वत्पादनखरत्नानि त्वदीयचरणनखरूपाणि रत्नानि, रञ्जयति रक्तानि विधत्ते सः यावकैः नखरञ्जनकर्ता, इन्दुम् चन्द्रमसम्, चन्दनलेपेन मलयजरससंश्लेषणेन, पाण्डुरीकुरुते धवलिमानमापादयतीत्यर्थः। निदर्शना युक्तेति। आरोपाध्यवसानमार्गबहिर्भूतार्थाभेदप्रत्ययात्। भवन्निर्मितपद्ये तु यत्तत्पदाभ्याम् आरोपमार्गान्तःपात इति भावः। शङ्कते—न चेति। अस्मदुक्तेति। त्वत्पादनखरत्नानाम्—इत्याद्याकारकपद्यगतेत्यर्थः। वाच्येति। यत्तद्भ्यामभेदस्य वाच्यत्वादिति भावः। इयमिति। त्वत्पादनखरत्नानि इत्याद्याकारकभवदीयपद्यगतेत्यर्थः। प्रतीयमानेति। अभेदबोधकपदविरहादिति भावः, प्रतिवन्द्या समाधत्ते—मुखं चन्द्र इवेत्यादिना। वाच्योपमेति। उपमावाचकस्येवशब्दस्य सत्त्वादिति भावः। प्रतीयमानेति। उपमेत्यस्यानुषङ्गः। इवादेरभावात् तस्याः प्रतीयमानत्वमित्यभिमानः। अलंकारान्तरमिति। रूपकमित्यर्थः।

'त्वत्पादनखरत्नानाम्—' इस सर्वस्वकारोद्धृत पद्य को भी कतिपय अंश का परिवर्तन कर देने पर निदर्शना का उदाहरण बनाया जा सकता है। यही बात अब कही जा रही है—यदि तु इत्यादि।

उक्त पद्य के स्थान पर यदि 'त्वत्पादनखरत्नानि—अर्थात् जो रत्नरूप तेरे चरणनखों को आलते से रङ्गता है वह निश्चितरूप से चन्द्रमा को चन्दन-लेप से धवल बनाता है।' ऐसा पद्य बना दिया जाय तब वहाँ निदर्शना उचित हो सकती है। अभिप्राय यह कि आपके पद्य में 'यत् रञ्जनम् इदं पाण्डरीकरणम्' इस 'जो' 'वह' पदों के सामर्थ्य से

एक ( यत्पदयुक्त ) वाक्यार्थ में दूसरे ( इदंपदयुक्त ) वाक्यार्थ का अभेदारोप सूचित होता है जो वाक्यार्थरूपक का विषय है। मेरे पद्य में तो 'यत्' 'इदम्, ( जो, वह, ) आदि कुछ है नहीं, अतः एक वाक्यार्थ में दूसरे का आरोप नहीं प्रतीत होता, अपि तु अर्थज्ञानोत्तर अभेद की झलक होती है जो वस्तुतः निदर्शना का विषय है।

आप यह तो कह नहीं सकते कि हमने जो 'यत-इदम्'-पदयुक्त पद्य लिखा था वहां निदर्शना वाच्य है और आपने जो अभी-अभी कुछ अंशों का परिवर्तन कर उसी पद्य का अभिनव संस्करण किया है उसमें वह ( निदर्शना ) व्यङ्ग्य है इतना भर अन्तर है। तात्पर्य यह कि निदर्शना दोनों ही जगहों पर अवश्य है। क्योंकि इस रीति से यह भी कहा जा सकता है कि 'मुख चन्द्र जैसा है' यह वाच्य उपमा है और 'मुख चन्द्र है' यह है व्यङ्ग्य उपमा, दूसरा अलंकार ( रूपक ) नहीं। यदि आप ऐसा नहीं कहना चाहते तब उक्त स्थलों पर भी, वाच्य और व्यङ्ग्य रूप से एक निदर्शना ही मानी जाय यह दुराग्रह छोड़ दीजिए।

प्रकृतमुपसंहरन्निजमतं भिन्नाचार्यमतेन संवादयति—

एवं चारोपाध्यवसानमार्गबहिर्भूत आर्थ एवाभेदो निदर्शनाजीवितम्। स च कर्त्राद्यभेदप्रतिपादनद्वारा प्रतिपाद्यते वाक्यार्थनिदर्शनायाम्। अत एव मम्मटभट्टैरुदाहृतम्—

'क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम् ॥' इति।

नन्वत्र निदर्शना नैव संगच्छते। विषयिण उपादानेऽपि विषयस्यानुपात्तत्वात्। उभयोपादानं हि तत्रावश्यकम्। अतो ललितालंकार उचित इति चेत्, ललितालंकारनिराकरणावसर एवैतद् व्यक्तमुपपादयिष्यामः।

स चेति। आर्थः अभेदश्चेत्यर्थः। अयं भावः—'मुखं चन्द्रः' 'पादनखानां यदलक्तकमार्जनम् तत् श्रीखण्डलेपेन विधोः पाण्डुरीकरणम्' 'या दातुः सौम्यता सा पूर्णेन्दोरकलङ्कता' इत्यादौ शाब्देऽभेदारोपे रूपकमेव। एतावांस्तु विशेषो यत्प्रथमस्थले पदार्थरूपकम्, अन्यत्र वाक्यार्थरूपकमिति। 'चन्द्रे इन्दीवरद्वयम्' इत्यादावभेदाध्यवसानेऽतिशयोक्तिरेव। 'त्वामन्तरात्मनि—' 'पादनखरत्नानि यो यावकैः रञ्जयति स चन्दनलेपेन चन्द्रं पाण्डुरीकुरुते' इत्यादौ कर्त्रोरभेदे शाब्दे क्रिययोरभेदस्यार्थावसेयतया निदर्शना इति।

अत एवेति। अस्यास्तदुभयबहिर्भूतनिमित्तकत्वेन प्रागुक्तभवदीयोदाहरणासंभवादेवेत्यर्थः। 'क्व सूर्य—' इति। सूर्यप्रभवः सूर्यादुत्पन्नः, वंशः रघुवंश इति भावः, क्व, अल्पविषया स्वल्पग्राहिणी, मतिः मम बुद्धिः, च, क्व। अनयोर्महदन्तरमिति भावः। अहम्, मोहात्, दुस्तरं, सागरम् उडुपेन लघु नौकया तितीर्षुः तर्तुमिच्छुः, अस्मीत्यर्थः। अत्र 'मन्मत्या रघुवंशवर्णनेच्छा उडुपेन सागरतरणेच्छा' इत्यर्थप्रतीत्या निदर्शना। शङ्कते—नन्विति। 'क्व सूर्य—' इत्यत्र 'उडुपकरणकसागरतरणेच्छारूप आरोपस्य विषयी केवलमुक्तः, अल्पमतिकरणकरघुवंशवर्णनेच्छारूपो विषयो नोक्त इति निदर्शना न भवितुमर्हति, निदर्शनायां विषयविषयिणोरुभयोरुपादानस्यावश्यकत्वात् अतोऽत्र 'प्रकृतधर्मिणि प्रकृतव्यवहारानुल्लेखेन निरूप्यमाणोऽप्रकृतव्यवहारसंबन्धो ललितालंकारः।' इति लक्षणलक्षितम्

ललितमुचितमिति शङ्कादलस्याशयः। समाधत्ते—ललितालंकार इति। ललितं निदर्शनया गतार्थयता ग्रन्थकृतोक्तम्—"अलंकाराः श्रौता आर्थाश्च प्रायशो भवन्ति। तत्र श्रौतेभ्य आर्था न पृथगलंकारत्वेन गण्यन्ते। किं तु पृथग्भेदत्वेन, तदलंकारसामान्यलक्षणेन क्रोडीकरणात्। इदं पुनर्वाक्यार्थनिदर्शनास्वरूपम्—व्यवहारद्वयवद्धर्म्यभेदप्रतिपादनाक्षिप्तो व्यवहारद्वयाभेदः। तत्र व्यवहारद्वयवद्धर्म्यभेदस्य प्रतिपादनं श्रौतमेवापेक्षितमिति न नियमः। किं तु प्रतिपादनमात्रम्।...। एवञ्च 'तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम्' इत्यत्र निदर्शना साधु संगच्छते। क्व सूर्येत्यादिना स्वमति-सूर्यप्रभववंशयोरत्यन्ताननुरूपत्वकथनोत्तरमुडुपकरणकसागरतरणेच्छायाया अप्रकृतायाः कथनेन तादृशमतिकरणकवर्णनेच्छायाः प्रकृतायाः प्रतिपत्तेः।" इति।

प्रस्तुत विवादात्मक प्रसङ्ग का उपसंहार करते हुए अपने मत में अन्य आचार्य की साचिता शङ्का-समाधानपूर्वक ग्रन्थकार दे रहे हैं—एवं च इत्यादि।

ऊपर के खण्डन-मण्डन से यह सिद्ध हुआ कि आरोप ( अभेदारोप ) और अध्यवसान ( अभेदाध्यवसान ) के मार्ग से पृथग्भूत केवल अर्थप्राप्त अभेद निदर्शना का जीवन है। वह ( अर्थप्राप्त अभेद ) वाक्यार्थ-निदर्शना में दो कर्ताओं के अभेद के प्रतिपादन से प्रतिपादित होता है।

अभिप्राय यह निकला कि—'मुख चन्द्र है' 'चरणनखों का अलक्तक द्वारा मार्जन श्रीखण्डचन्दन-लेप से चन्द्र का पाण्डुरीकरण है' 'दाता की जो सौम्यता है, वह पूर्ण चन्द्र की कलङ्कहीनता है' इत्यादि शाब्द-अभेदारोप-स्थलों पर क्रमशः पदार्थरूपक और वाक्यार्थरूपक ही होता है। 'चन्द्रमा में दो नील कमल हैं' इत्यादि अभेदाध्यवसान स्थलों पर अतिशयोक्ति ही है। हाँ 'जो चरण-नखों को आलते से रङ्गता है वह चन्द्र को चन्दन-लेप से धवल बनाता है' 'शोधते हुए खोजते हैं' इत्यादि स्थलों पर जहाँ कर्तृकारकों का ही अभेद शब्दतः अवगत होता है और तद्द्वारा क्रियाओं का अभेद अर्थतः प्राप्त हो जाता है, वाक्यार्थ-निदर्शना होती है।

अतएव मम्मट भट्ट ने 'क्व सूर्यप्रभवो—अर्थात् सूर्यवंश कहाँ और स्वल्पग्राहिका मेरी बुद्धि कहाँ। मैं मोहवश छोटी डोङ्गी से दुस्तर समुद्र को तैरना चाहता हूँ।' यह पद्य वाक्यार्थ-निदर्शना में उदाहृत किया। तात्पर्य यह कि मम्मट भट्ट के इस उदाहरण से भी यही सिद्ध होता है कि कर्ता के अभेद से जहाँ कर्तृ विशेषण का अभेद अर्थतः ज्ञात होता है वहीं वाक्यार्थ निदर्शना का लक्ष्य है। क्योंकि उनके उदाहरण में भी यही बात है—अर्थात् तितीर्षु और विवर्णयिषु के अभेद से तितीर्षा तथा विवर्णयिषा का अभेद अर्थतः प्रतीत होता है।

यदि कहा जाय कि यहाँ ( क्व सूर्यप्रभवः-इस पद्य में ) निदर्शना की संगति नहीं बैठती है, क्योंकि यहाँ विषयी-अर्थात् डोङ्गी से समुद्र-तरण की इच्छा का ग्रहण रहने पर भी विषय-अर्थात् छोटी बुद्धि से सूर्यवंश-वर्णन की इच्छा का ग्रहण नहीं किया गया है। और निदर्शना में दोनों ( विषय-विषयी ) का ग्रहण रहना आवश्यक है। अतः यहाँ ललितालंकार मानना उचित है, निदर्शनालंकार नहीं।

तो इसका यह उत्तर यह है कि ललितालंकार को मैं मानता ही नहीं, उसको मानना आवश्यक भी नहीं है, क्योंकि वह निदर्शना का ही एक अवान्तर प्रभेद है। इस बात का अधिक विवेचन ललितालंकार प्रकरण में किया जायगा।

ललितालंकार का खण्डन करते हुए ग्रन्थकार ने कहा है कि वाक्यार्थ-निदर्शना का स्वरूप है—'दो व्यवहारों से युक्त दो धर्मियों के अभेद-प्रतिपादन से आक्षिप्त होने वाला दो व्यवहारों का अभेद। इसमें यह आवश्यक नहीं कि दो धर्मियों का अभेद-प्रतिपादन शब्दतः ही होता हो, अर्थतः भी वह होता हो तो निदर्शना मानने में कोई आपत्ति नहीं। ऐसी स्थिति में ललितालंकार के जो भी उदाहरण उपस्थित किए जायगें सर्वत्र निदर्शना हो सकती है। जैसे उक्त मम्मटभट्ट के पद्य में जब सूर्यवंश तथा अल्पबुद्धि में अत्यन्त अननुरूपता बतला कर डोङ्गी से समुद्र-तरणेच्छा का अप्रस्तुत कोटि में वर्णन किया जाता है, तत्र प्रस्तुत कोटि में मन्दबुद्धि से सूर्यवंशवर्णनेच्छा अकथित होकर भी अर्थतः ज्ञात होती है, अतः विषय विषयी दोनों की स्थिति उपलब्ध हो जाती है—निदर्शना हो सकती है। इतनी बात अवश्य है कि ऐसे उदाहरण आर्थ निदर्शना की कोटि में आयगें और जहाँ विषय-विषयी दोनों शब्दतः ही कथित रहेगें वे उदाहरण शाब्द निदर्शना की कोटि में संगृहीत होंगे। प्रायः सभी अलंकार शाब्द और आर्थ दोनों प्रकार के होते ही हैं।

'त्वपादनखरत्नानाम्—' इति पद्येऽलंकारविषयकं मतान्तरमुत्थाप्य खण्डयति—

परे तु 'त्वपादनखरत्नानाम्—' इत्यत्र दृष्टान्तालंकारमाहुः। तदप्यसत्। बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्नपदार्थघटितस्य। निरपेक्षवाक्यार्थद्वयस्यैव दृष्टान्तत्वात। तस्मात् 'त्वत्पादनखरत्नानाम्—' इत्यत्र वाक्यार्थरूपकमेव, न निदर्शनेति स्थितम्।

शाब्दान्वये ययोः परस्परं नापेक्षा किं तु बिम्बप्रतिबिम्बभावेनैव ययोर्योग ईदृशौ वाक्यार्थौ निदर्शना ततश्च यदिदंपदाभ्यां सापेक्षयोर्वाक्यार्थयोर्वर्तमानत्वेन न 'त्वत्पादनखरत्नानाम्—' इत्यत्र दृष्टान्तालंकारः संभवतीति तत्र तत्स्वीकारोक्तिः केषाञ्चिदनुचितैव। निदर्शनाऽपि तत्र न युक्तेति प्रागुपदर्शितमेव। फलतस्तत्र वाक्यार्थरूपकमेवालंकार इति भावः।

'त्वत्पादनखरत्नानाम्—' इस पद्य में दृष्टान्त अलंकार मानने वाले का खण्डन किया जाता है—परे तु इत्यादि।

'त्वत्पादनखरत्नानाम्—इस पद्य में अन्य कतिपय विद्वान् दृष्टान्त अलंकार कहते हैं, पर वह भी असंगत ही है, क्योंकि बिम्बप्रतिबिम्बभावापन्न पदार्थों से बने हुए दो निरपेक्ष वाक्यार्थ का नाम दृष्टान्त है और यहाँ के दोनों वाक्यार्थ (चरणनखों का अलक्त द्वारा मार्जन और चन्द्र का श्रीखण्ड-लेप द्वारा पाण्डुरीकरण) निरपेक्ष नहीं, सापेक्ष हैं और उस सापेक्षता का द्योतक है 'यत्' और 'इदम्' पद।

अतः अब यह निश्चित हो गया कि उक्त पद्य में वाक्यार्थरूपक ही है, निदर्शना नहीं।

अवान्तरप्रसङ्गसमाप्तिं सूचयति—

एवमसंभवद्वस्तुसंबन्धनिबन्धना पदार्थ-वाक्यार्थनिदर्शना दर्शिता।

एवमिति। उक्तप्रकारेणेत्यर्थः। असंभवद्वस्तुसंबन्ध इति। असंभवन् स्वतोऽवर्तमानः, वस्तुनोर्वाक्यार्थरूपयोः, संबन्धः कविकल्पितवाक्यार्थसंबन्ध इति समुदितार्थः,

निबन्धनं निमित्तं यस्याः सेत्यर्थः। दर्शितेति। 'त्वामन्तरात्मनि—' इत्यादौ तादृशी वाक्यार्थनिदर्शना 'अगण्यैः—' इत्यादौ च तादृशो पदार्थनिदर्शना प्रदर्शितेत्यर्थः।

अवान्तर प्रसंग की समाप्ति सूचित की जाती है—एवम् इत्यादि।

इस प्रकार से असंभवद्वस्तुसंबन्धनिबन्धना—अर्थात् जिसका निमित्त वाक्यार्थों का ऐसा संबन्ध हो जो स्वतः संभवी नहीं, अपितु कविकल्पित रहता है, वह, पदार्थनिदर्शना तथा वाक्यार्थनिदर्शना दिखला दी जा चुकी।

संभवद्वस्तुसंबन्धनिबन्धनां तामुदाहरति—

चूडामणिपदे धत्ते योऽम्बरे रविमागतम्।
सतां कार्यातिथेयीति बोधयन्गृहमेधिनः ॥'

यः उदयाचलः, सतां सज्जनानाम्, आतिथेयी आतिथ्यम्, कार्या विधेया, इति, गृहमेधिनः गृहस्थान्, बोधयन् अवगमयन्, सन्, अम्बरे आकाशे, आगतम् रविम् सूर्यम्, चूडामणिपदे शिरसीति यावत्, धत्ते स्थापयतीत्यर्थः। संभवद्वस्तुसंबन्धमूला निदर्शना का उदाहरण दिया जा रहा है—चूडामणि इति। आगत सज्जनों का आतिथ्य करना चाहिए ऐसा बोध गृहस्थों को देता हुआ जो उदयाचल आकाश में आगत सूर्य को शिर पर रखता है।

वस्तुसंबन्धस्य संभवत्वम् उपपाद्य निदर्शनात्वमुपपादयति—

अत्र 'कारीषोऽग्निरध्यापयति' 'भिक्षा वासयन्ति' इतिवदानुकूल्ये णिचः प्रयोगात् गिरेश्च सूर्योदयदेशावच्छिन्नशिरस्कतारूपस्य गृहमेधिगतसदातिथ्यकरणविषयकबोधानुकूलाचरणस्य संभवात् मया इवान्येनाप्यतिथिसेवा कार्या इत्यौपम्यसद्भावाच्च संभवद्वस्तुसंबन्धमूलापि निदर्शना संभवति।

अत्रेति। 'चूडामणि—' इति पद्य इत्यर्थः। बोधयन्नित्यत्रेति शेषः। ननु गिरावानुकूल्याचरणं कथमत आह—गिरेश्चेति। सूर्योदयेति। सूर्योदयप्रदेशावच्छिन्नशिखरतेत्यर्थ। नन्वेवमप्यौपम्याभावोऽत आह—मया इवेति।

अयं भावः—आनुकूल्ये णिचि, यथा 'कारीषोऽग्निरध्यापयति' इति वाक्यस्य शैत्यनिवारणेनाग्निरध्ययनेऽनुकूलमाचरतीत्यर्थः, 'भिक्षा वासयन्ति' इत्यस्य वा भिक्षाः क्षुन्निवृत्त्युपायभूततया वासे अनुकूलतां सम्पादयन्तीत्यर्थः, भवति, तथैव 'बोधयन्' इत्यत्रापि आनुकूल्ये णिचः प्रयोगेण बोधानुकूलाचरणं कुर्वन्निति तदर्थः, बोधश्च गृहस्थसमवेतसज्जनातिथ्यकरणविषयकः तदनुकूलाचरणञ्च सूर्योदयप्रदेशे स्वशिरः ( शिखर )-स्थापनरूपं पर्वते संभवत्येव मयेवान्येनापि कर्तव्यातिथिसेवेत्याकारकमौपम्यमपि प्रतीयत एवेति। संभवद्वस्तुसंबन्धनिबन्धनाया वाक्यार्थनिदर्शनाया उदाहरणमिति।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि।

'कण्डों की आग पढ़ाती है' 'भिक्षाएँ निवास करवा रही हैं' इन स्थलों पर जैसे णिच् प्रत्यय का प्रयोग आनुकूल्य अर्थ में हुआ है, वैसे-यहाँ भी 'बोधयन्' पद में णिच् प्रत्यय का प्रयोग आनुकूल्य अर्थ में ही हुआ है, अतः जैसे 'कण्डों की आग पढ़ाती है' इस वाक्य का अर्थ—'जाड़े के मास में शैत्य-निवारण द्वारा कण्डों की आग पठन में अनुकूलता करती है' यह होता है, अथवा 'भिक्षाएँ निवास करवा रही हैं' इस वाक्य का

अर्थ 'बुभुक्षाशान्ति-द्वारा वसने में भिक्षाएँ अनुकूलता का संपादन करती हैं' यह होता है उसी तरह 'चूडामणिपदे—' इस वाक्य का अर्थ होगा—आगत सज्जनों का आतिथ्य करना चाहिए। एतादृश गृहस्थजनगत बोध के अनुकूल आचरण करता हुआ पर्वत इत्यादि। आप कहेंगे–णिच् प्रत्यय का जो प्रसिद्ध अर्थ प्रेरणा है वह अचेतन पर्वत में संभव नहीं, इसी भय से तो आनुकूल्य में णिच् का प्रयोग माना गया, पर अनुकूल आचरण भी तो पर्वत में उसी प्रकार असंभव है। इसके उत्तर में मेरा कथन है कि—प्रेरणा के समान अनुकूल आचरण पर्वत में असंभव नहीं है, क्योंकि सूर्योदय देश में अपने शिर-शिखर को उठाकर रखना ही गृहस्थों के लिये उक्त उपदेश के अनुकूल आचरण माना जा सकता है। फलतः यहाँ इस तरह से पर्वत में भी बोधन-संबन्ध के उपपन्न हो जाने पर उपमान-वाक्यार्थ तथा उपमेय वाक्यार्थ का संबन्ध संभवत् कहलायगा। 'मेरे जैसे दूसरे को भी अतिथि-सेवा करनी चाहिए' इस तरह का औपम्य भी यहाँ ज्ञात होता है, अतः इस तरह के उदाहरणों में संभवद्वस्तुसंबन्धमूला भी निदर्शना (वाक्यार्थगता) हो सकती है।

आशङ्क्य समाधत्ते—

न च बोधयन्निव बोधयन्निति प्रतीयमानेयमुत्प्रेक्षा 'व्यालिम्पति तमोऽङ्गानि नभो वर्षति कज्जलम्' इत्यादाविवेति वाच्यम्। वस्तुनः संभवेनैव तस्या अप्रसक्तेरित्याहुः।

व्यालिम्पतीति। तमोऽङ्गानि व्यालिम्पतीव नभः कज्जलं वर्षतीवेत्यर्थप्रतीत्या सर्वसम्मतात्र प्रतीयमानोत्प्रेक्षेति भावः। वस्तुन इति। गिरिकर्तृकगृहमेधिगतसदातिथ्यकरणविषयकबोधानुकूलाचरणस्येत्यर्थः। संभवेनैवेति। उक्तरीत्या स्वतःसंभवितयेत्यर्थः। तस्या उत्प्रेक्षायाः। अप्रसक्तेरिति। स्वतोऽसंभविनोऽर्थस्य कविप्रतिभया संभाव्यमानत्व एव तत्प्रसक्तिरिति भावः।

एक आशङ्का और उसका समाधान अब किया जाता है—न च इत्यादि।

'व्यालिम्पति—अर्थात् अन्धकार अङ्ग को लीपता है, आकाश कज्जल बरसता है।' यहाँ जैसे 'व्यालिम्पतीव' (जैसे लीपता हो) 'वर्षतीव'—(जैसे बरसता हो) इस तरह की प्रतीति होने के कारण प्रतीयमान उत्प्रेक्षा मानी जाती है, वैसे 'चूडामणि—' इस पद्य में भी 'बोधयन्निव' (जैसे समझा रहा हो) इस अर्थ की प्रतीति होने से प्रतीयमानोत्प्रेक्षा ही मान्य होनी चाहिए, निदर्शना नहीं। ऐसा यदि कोई कहे तो इसका उत्तर यह है कि 'व्यालिम्पति—' इस पद्य में अचेतन तम के द्वारा वस्तुतः लेपन संभव नहीं है, अतः कविकल्पना द्वारा तमःकर्तृक व्याप्तिरूप अनुक्त विषय में लेपन की संभावना ही माननी पड़ती है, फलतः वहाँ संभावनारूपा उत्प्रेक्षा मानी जाती है, पर यहाँ तो पहले ही कहा जा चुका है कि पर्वत में बोधानुकूल आचरण स्वतः संभावित है, अतः कविकल्पनाप्रसूत संभावनारूपा उत्प्रेक्षा नहीं मानी जा सकती है।

उत्प्रेक्षात्र न संभवतीत्युक्तसमाधानस्यैकतन्त्रानुकूलत्वेऽप्यपरतन्त्रप्रतिकूलत्वमित्युपपादयति—

इदं च 'धातुनोक्तक्रिये नित्यं कारके कर्तृतेष्यते' इत्युक्तपथेन धातूपात्तव्यापाराश्रयत्वं कर्तृत्वमिति मते संगच्छते। यदि तु कृताकृतविभागानुप-

पत्तेर्यत्नार्थकात्कृञस्तृचि सविषयार्थकधातूत्तरकर्तृप्रत्ययस्याश्रयत्वे निरूढलक्षणया यत्नाश्रयः कर्तृपदार्थः, स एव च कर्तृप्रत्ययानां मुख्यार्थः, अचेतनस्तु भाक्त इति नयपथेन निरीक्ष्यते तदा बोधयन्नित्यत्र प्रतीयमानोत्प्रेक्षा संभवत्येव ।

इदमिति । 'वस्तुनः संभवेनैव तस्या अप्रसक्तेः' इति कथनमित्यर्थः । नित्यमित्यस्य कर्तृतेत्यत्रान्वयः । कर्तृतैवेति तदर्थः । यस्य कारकस्य क्रिया धातुनोच्यते तत्कर्तृकारकमेवेति कारिकाशयः । मते इति । वैयाकरणानामिति भावः । प्रकृतधातूपात्तव्यापाराश्रयत्वं कर्तृत्वमितिवैयाकरणमते सूर्योदयदेशावच्छिन्नशिरस्कतारूपसदातिथ्यकरणविषयकबोधानुकूलाचरणाश्रयत्वस्य पर्वते स्वतःसिद्धतया संभावनात्मिकोत्प्रेक्षा न संभवतीति कथनं संगतं भवतीति सारांशः । नैयायिकमतमाह—यदि त्विति । कृताकृतविभागानुपपत्तेरिति । 'घटः कृतः' इत्यादिव्यवहारो यथा भवति तथा 'अङ्कुरः कृतः' इत्यादिव्यवहारो न भवतीति फलतः कृताकृतयोः पदार्थयोर्विभागः पर्यवस्यति । स च विभागः कृधातोर्यत्नार्थकत्व एवोपपन्नो भवति, मनुष्ययत्नविषयीभूतेषु पदार्थेषु कृतत्वव्यपदेशस्य, मनुष्ययत्नविषयत्वाभाववत्सु पदार्थेषु अकृतत्वव्यपदेशस्यौचित्यात्, कृधातोरुत्पत्त्यनुकूलव्यापारार्थकत्वे तु स विभागो नैवोपपन्नो भवेत्, अङ्कुराद्युत्पत्त्यनुकूलयत्किञ्चित्सेचनादिव्यापारस्य मनुष्येऽपि सत्त्वेन मनुष्यनिष्ठव्यापारप्रयोज्योत्पत्त्याश्रयत्वस्याङ्कुरादिष्वक्षततया तत्रापि कृतत्वव्यवहारस्यैव प्रसक्तेरतः कृताकृतविभागानुपपत्तिः कृञो यत्नार्थकत्वे हेतुरिति नैयायिकाः । अधिकं तु न्यायकुसुमाञ्जलौ द्रष्टव्यम् । सविषयार्थकेति । ज्ञानयत्नेच्छादयो ये सविषयकाः पदार्थाः तदर्थकेत्यर्थः । निरूढेति । अनादितात्पर्यमूलकेत्यर्थः । स एव चेति । यत्नाश्रय एवेत्यर्थः । कर्तृप्रत्ययानामिति । तिबादीनामित्यर्थः । नन्वेवं रथो गच्छतीत्यादौ दोषोऽत आह—अचेतनस्त्विति । भाक्त इति । गौण इत्यर्थः ।

अयमिह निर्गलितार्थः–नैयायिकरीत्यनुसरणे 'बोधयन्' इत्यस्य बोधानुकूलयत्नाश्रय इत्यर्थस्तथा चाचेतने पर्वते तस्यार्थस्य स्वतोऽसंभवतया कविकल्पनाप्रसूतायास्तदर्थसंभावनाया एव तत्र वक्तव्यतयोत्प्रेक्षासंभवत्येवेति तद्रीत्यनुसरणे न संभवद्वस्तुसंबन्धनिबन्धनाया निदर्शनाया उदाहरणमिदं पद्यमिति, 'बोधयन्निव बोधयन्' ।

इस प्रतीयमान उत्प्रेक्षा के खण्डन में दी गई युक्ति वैयाकरणमतानुसारिणी है, नैयायिकमतानुसारिणी नहीं यह स्पष्टीकरण अब किया जाता है—इदं च इत्यादि ।

'धातु के द्वारा जिसका व्यापार उक्त हो उस कारक में कर्तृत्व ही इष्ट है' इस आप्तजन प्रतिपादित पद्धति के अनुसार धातु से कथित व्यापार का आश्रय कर्ता है यह जो वैयाकरणों का मत है उसमें 'वस्तु के संभव होने से ही उत्प्रेक्षा की प्रसक्ति नहीं होती' यह कथन संगत है, क्योंकि इस मत के अनुसार पर्वत में भी बोधनकर्तृता संभव है ।

कुछ पदार्थ कृतश्रेणी में और कुछ पदार्थ अकृतश्रेणी में आते हैं—अर्थात् कुछ घट-पट आदि वस्तुओं के विषय में 'मया अयं कृतः' ( मैंने इसे बनाया ) ऐसा व्यवहार होता है और अङ्कुर आदि कतिपय वस्तुओं के विषय में 'मया अङ्कुरः कृतः ( मैंने अङ्कुर को उगाया ) ऐसा व्यवहार नहीं होता है । यह विभाग कृ धातु का अर्थ यत्न मानने पर

उपपन्न होता है, क्योंकि इस मान्यता के अनुसार 'कृत' का अर्थ होगा यत्न का विषय–अर्थात् जिसके विषय में यत्न हो वह वस्तु। अब उक्त विभाग का रहस्य खुल जाता है, अर्थात् घट-पट आदि मनुष्य के यत्न का विषय होता है, अतः उसके संबन्ध में 'कृतः' ऐसा व्यवहार किया जाता है और अङ्कुर आदि मनुष्य के यत्न का विषय नहीं होता, अतः उसके संबन्ध में उक्त व्यवहार नहीं किया जा सकता है, फलतः वैसी वस्तु अकृत श्रेणी में परिगणित होती है।

कृ धातु का अर्थ यत्न से भिन्न व्यापार मानने पर उक्त विभाग उपपन्न नहीं हो सकता, क्योंकि तदनुसार 'कृत' का अर्थ होगा व्यापारजन्य फलाश्रय और मनुष्यगत सेचन आदि व्यापार-प्रयुक्त होने वाले उत्पत्तिरूप फल का आश्रय अङ्कुर भी होता ही है, अतः उस स्थिति में अङ्कुर के सम्बन्ध में भी 'कृतः' ऐसा व्यवहार उचित प्राप्त हो जाता है।

बस इसी कृताकृतविभागानुपपत्तिरूप युक्ति से कृ धातु का अर्थ यत्न मानना पड़ता है और इस यत्नार्थक कृ धातु से तृच् प्रत्यय करके बनाये गए कर्तृ शब्द का अर्थ होता है यत्नाश्रय, क्योंकि ज्ञान, द्वेष, इच्छा, यत्न आदि सब विषय अर्थ-वाचक धातु के आगे आए हुए कर्तृप्रत्यय की आश्रय अर्थ में अनादि परम्परा-प्राप्त लक्षणा हुई रहती है। फलतः सभी कर्तृवाच्य प्रत्ययों का मुख्य अर्थ यत्नाश्रय ही होता है। 'रथ जाता है' इत्यादि अचेतन-घटित वाक्य में तो 'जाता है' इसका प्रयोग गौण है। यह जो नैयायिकों का मत है उसके अनुसार विचार करने पर तो उक्त 'बोधयन्' में प्रतीयमान उत्प्रेक्षा हो ही सकती है–अर्थात् इस मत के अनुसार पर्वत अचेतन होने के कारण बोधन का कर्ता ( बोधनविषयक यत्न का आश्रय ) नहीं हो सकता, अतः उसमें उसकी संभावना ही की जा सकती है और संभावना ही उत्प्रेक्षा है।

पूर्वोक्तं नैयायिकमतसमर्थनायाह—

अमुमेव चाशयं मनसिकृत्य मम्मटभट्टैः 'स्वस्वहेत्वन्वयस्योक्तिः—' इत्यादिलक्षणं निदर्शनान्तरस्य कृत्वा उदाहृते—

'उन्नतं पदमवाप्य यो लघुर्लीलयैव स पतेदिति ध्रुवम्।
शैलशेखरगतो दृषत्कणश्चारुमारुतधुतः पतत्यधः॥'

इतिपद्ये इतिपदोत्तरं बोधयन्बोधयितुं वा इत्यस्याभावादुत्प्रेक्षाया असंभवे बोधननिदर्शना युक्ता।

अमुमेवेति। नैयायिकरीत्या प्रतीयमानोत्प्रेक्षायास्तत्र तत्सत्त्वेन संभवरूपमित्यर्थः। अन्यथा वैयाकरणरीत्या तत्सत्त्वेऽपि तदप्रसक्त्या तथोक्त्यसंगतिः स्यादिति भावः। 'मनसिकृत्य' 'कृत्वा' इत्यनयोः क्त्वान्तयोरुदाहृते इत्यत्रान्वयः। 'स्वस्वहेत्वन्वयस्योक्तिः क्रिययैव च साऽपरा।' इति सम्पूर्णा कारिका। क्रिययैव स्वस्वरूप-स्वकारणयोः संबन्धो यदवगम्यते साऽपरा निदर्शनेति तदर्थः। 'उन्नतं पद—' इति। यः, लघुः अल्पमतिः, अपकृष्टगुरुत्ववांश्च सः, उन्नतं पदम् उत्कृष्टस्थानम् ऊर्ध्वस्थानं च, अवाप्य लब्ध्वा, लीलयैव अनायासेनैव, पतेत् पदभ्रंशम् अधःसंयोगहेतुक्रियां च प्राप्नुयात्, इति एतत् ध्रुवम् निश्चितम्। निदर्शनमाह—शैल इति। शैलशेखरगतः पर्वतशिखरस्थितः, दृषत्कणः पाषाणकणः, चारुमारुतधुतः मन्दानिलचालितः, सन्, अधः शिखरादधःप्रदेशे, पतति आगच्छतीत्यर्थः। अत्र पततीतिपदप्रतिपाद्यया पतनक्रियया पतेत् इति पदप्रतिपाद्यस्य

स्वस्य = पतनात्मककार्यस्य स्वकारणस्य च=लघीयसः उन्नतपदप्राप्तिरूपस्य कार्यकारणभाव-रूपः संबन्धः ख्याप्यते तथा च लाघवे सति उन्नतपदप्राप्तिः पाते हेतुः यथा दृषत्कणस्येति निदर्शनपर्यवसानादियमपि निदर्शनेति तदाशयः। ग्रन्थकारः प्रकृतोपयुक्तं प्रतिपादयति—इति पद्ये इत्यादिना।

अयं भावः—अस्मिन् पद्ये 'पतेदिति' इत्यस्याग्रे यदि 'बोधयितुं' 'बोधयन्' इति वा पदं प्रयुक्तं तिष्ठेत् तदा नैयायिकरीत्या पूर्वोक्तप्रकारेण प्रतीयमानोत्प्रेक्षैव भवेत्, अत एव मम्मटस्तादृशं पदं न प्रयुक्तवान्। तदप्रयोगे चोत्प्रेक्षाया अप्रसङ्गात् निदर्शनोक्तिः संगता। निदर्शना चेयं बोधनविषयिकैव। ननु बोधनात्मको विषयी नात्रोपात्त इति कथमिह विषय-विषयिद्वयोपादानसापेक्षा निदर्शनेति चेन्न। 'क्व सूर्यप्रभवः—इत्यादाविव विषयिणः आर्थत्वादुपपादितमिदं प्रागपि।

इदमिह विशेषतो निवेदनीयम्-यन्मयोपलब्धेषु काव्यप्रकाशपुस्तकेषु सर्वत्र 'पतेदिति ध्रुवम्' इत्यस्य स्थाने 'पतेदिति ब्रुवन्' इत्येतादृश एव पाठो दृश्यते, यदनुसारं मम्मटभट्टस्य वैयाकरणमतानुयायित्वमेव सिध्यति न पण्डितराजाभिमतं नैयायिकानुयायित्वम्।

पूर्वोक्त नैयायिक मत के समर्थन में अन्य आचार्य को उपस्थित किया जाता है—अमुमेव इत्यादि।

"–'चूडामणि—' इस पद्य में 'बोधयन्' पद के उपादान से नैयायिक मतानुसार प्रतीयमान उत्प्रेक्षा हो ही सकती है" इसी अभिप्राय को हृदय में रखकर मम्मट ने 'स्वस्व-हेतु—अर्थात् क्रिया द्वारा ही कार्य-कारण के संबन्ध ( कार्यकारण भाव ) का कथन दूसरी निदर्शना है।' इस अपर-निदर्शना-लक्षण निर्माणानन्तर जो 'उन्नतं पदमवाप्य—अर्थात् जो लघु ( मन्दबुद्धि + हलका ) होता है वह उन्नत पद ( ऊँचे ओहदे + ऊँची जगह ) को प्राप्त करके भी अनायास फिर गिरेगा ( ओहदा टूट जायगा + नीची सतह पर आ जायगा ) यह ध्रुव सत्य है। देखिए—पर्वत की चोटी पर चढ़ा हुआ पाषाण-कण मन्द-मारुत से चालित होकर नीचे आ जाता है।' यह उदाहरण दिया, उसमें 'पतेदिति' के आगे 'बोधयन्' अथवा 'बोधयितुम्' ऐसा कुछ नहीं कहा, क्योंकि वैसा कह देने पर पूर्व-कथित नैयायिक-मतानुसार प्रतीयमान उत्प्रेक्षा हो जाती और तब निदर्शना का उदाहरण नहीं हो सकता यह पद्य। उस तरह के पद नहीं कहे जाने पर तो उत्प्रेक्षा का प्रसङ्ग आता नहीं, अतः निदर्शना का उदाहरण उचित हुआ। एक बात और यह कि इस निदर्शना में भी बोधन का संबन्ध है–अर्थात् यह बोधन-निदर्शना ही है। तात्पर्य यह कि बोधन और पतन क्रिया के आर्थ अभेद का ही यहाँ भी निदर्शनात्व अभीष्ट है। आप कहेगें–विषयी-बोधन तो यहाँ उपात्त है नहीं फिर विषयी तथा विषय दोनों के उपादान की अपेक्षा रखनेवाली निदर्शना होगी कैसे? तो इसका उत्तर पहले ही–'क्व सूर्य प्रभवः—' के प्रसङ्ग में दिया जा चुका है अर्थात् यह आर्थ निदर्शना है इसमें विषयी का शब्दतः उपादान आवश्यक नहीं होता।

यहाँ एक बात मुझे यह कहनी है कि अब तक मैंने काव्यप्रकाश की जितनी पुस्तकें देखी हैं उन सब में 'पतेदिति ब्रुवन्' ऐसा ही पाठ देखा है। फिर जो पण्डितराज 'पतेदिति ध्रुवम्' इस पाठ को मानकर मम्मटभट्ट को नैयायिकानुयायी सिद्ध करते हैं वह समुचित नहीं है। 'ब्रुवन्' वाले पाठ के अनुसार तो मम्मट वैयाकरणानुसारी ही प्रतीत होते हैं।

विशेषमाह—

'हालाहलं खलु पिपासति कौतुकेन
कालानलं परिचुचुम्बिषति प्रकामम् ।
व्यालाधिपं च यतते परिरब्धुमद्धा
यो दुर्जनं वशयितुं कुरुते मनीषाम् ॥'

यथा वा—

'व्योमनि बीजाकुरुते चित्रं निर्माति सुन्दरं पवने ।
रचयति रेखाः सलिले यस्तु खले चरति सत्कारम् ॥'

बीजाकरणं बीजप्रक्षेपपूर्वकं कर्षणम् ।

इदं चापरं बोध्यम्—

'यान्ती गुरुजनैः साकं स्मयमानाननाम्बुजा ।
तिर्यग्ग्रीवं यदद्राक्षीत्तन्निष्पत्राकरोज्जगत् ॥'

हालाहलमिति । यः मनुष्यः, दुर्जनं वशयितुम् वशमानेतुम्, मनीषाम् इच्छाम् कुरुते, सः, कौतुकेन कीदृशमिदमित्युत्कण्ठया, खलु निश्चयेन, हालाहलम् उग्रं विषम्, पिपासति पातुमिच्छति, कालानलम् प्रलयाग्निम्, प्रकामम् अत्यन्तम्, परिचुचुम्बिषति परिचुम्बितुमिच्छति च पुनः अद्धा निश्चयेन व्यालाधिपम् सर्पराजम्, परिरब्धुम् आलिङ्गितुम् यतते चेष्टते इत्यर्थः ।

'व्योमनि—' इति । यः, खले दुर्जने तद्विषये इति यावत्, सत्कारम् सत्कृतिम्, चरति कुरुते, सः व्योमनि आकाशे, बीजाकुरुते बीजप्रक्षेपफलकं कर्षणं करोति, पवने वायौ, सुन्दरं रम्यम् चित्रम् निर्माति रचयति, सलिले जले रेखाः चिह्नविशेषान्, रचयति करोतीत्यर्थः ।

'बीजाकुरुते' इत्यस्य पदस्यार्थं स्फोरयति—बीजाकरणमिति, प्रक्षेपेति । प्रक्षेपस्य पूर्वकम्, पूर्वमिति यावत् । तत्फलकमिति भावः । तेन सहेति शब्दार्थः । 'कृञो द्वितीय–' इति डाच् । भेदान्तरमाह–इदं चेति । यान्तीति । गुरुजनैः श्वश्र्वादिभिः साकम् सह, यान्ती गच्छन्ती, स्मयमानाननाम्बुजा विकसन्मुखकमला नायिका, तिर्यग्ग्रीवम् कुटिलकन्धरं यथा स्यात्तथा ( क्रियाविशेषणमिदम् ) यत्, अद्राक्षीत् अपश्यत्, तत्, जगत् संसारम्, निष्पत्राकरोत् बाणेन व्यदारयदिति भावः ।

वैयाकरण तथा नैयायिकों के मत-भेद से अलंकार-भेद होने की बात का स्पष्टीकरणार्थ कुछ उदाहरण दिखलाए जा रहे हैं—हालाहलम् इत्यादि ।

जो मनुष्य दुर्जन को वश में लाने की इच्छा करता है, समझिए—वह कौतुकवश गरल पीना चाहता है, प्रलयकालिक अग्नि को सर्वतोभावेन चूमना चाहता है और निश्चयपूर्वक सर्पराज का आलिङ्गन करना चाहता है ।

अथवा जैसे—

'व्योमनि—अर्थात् जो खलजन का सत्कार करता है, समझिए—वह आकाश में बीज बोने की तैयारी करता है, हवा में सुन्दर चित्र खींचता है और जल में रेखायें बनाता है ।' यहाँ मूल संस्कृत पद्य में जो 'बीजाकुरुते' पद आया है वहाँ बीजाकरण का

अभिप्राय है बीज के साथ-साथ खेत का जोतना। इसी अर्थ में 'कृञो द्वितीय—' इत्यादि पाणिनि-सूत्र से डाच् प्रत्यय होता है।

एक अन्य उदाहरण भी समझना चाहिए—

'यान्ती—अर्थात् गुरुजनों ( सास आदि ) के साथ जाती हुई मुसकराते मुख-कमल वाली रमणी ने जो गरदन टेढी करके देखा वह बाण से दुनिये को आरपार छेद डाला।'

उक्तोदाहरणत्रयसाधारणमुपपादनमाह—

अत्र 'भावप्रधानमाख्यातम्' इति यास्कोक्तरीत्या क्रियाविशेष्यकबोधवादिनां शाब्द एवाभेदारोपः क्रिययोरिति मुखं चन्द्र इत्यादाविव रूपकमुचितम्। प्रथमान्तविशेष्यकबोधवादिनां त्वार्थः स इति निदर्शनेति भेदः।

अत्रेति। पूर्वोक्तश्लोकत्रय इत्यर्थः। आर्थः स इति। क्रिययोरभेद आर्थ इत्यर्थः। अयमाशयः—'हालाहलम्—' इत्यादिषु त्रिषु पद्येषु 'तिङन्तं क्रियाप्रधानं भवति' इत्यर्थकं 'भावप्रधानम्—' इति यास्कवचनमनुसृत्य ये वैयाकरणाः 'यन्निष्ठदुर्जनवशीकरणविषयकेच्छा तन्निष्ठहालाहल-पानविषयकेच्छा' इत्यादिरीत्या क्रियामुख्यविषयकं शाब्दबोधं कुर्युस्तेषां मते क्रिययोरभेदः शाब्द एव संपद्येतेति न निदर्शना, आर्थेऽभेदे तस्याः स्वीकारात्, अपि तु रूपकमलंकारः, शाब्देऽभेदे तस्याङ्गीकारात्। नैयायिकास्तु तेषु पद्येषु 'दुर्जनकर्मक-वशीकरणविषयकेच्छाश्रयो यः स हालाहलकर्मकपानविषयकेच्छाश्रयः इत्यादिरीत्या प्रथमान्तार्थविशेष्यकं शाब्दबोधं स्वीकुर्युरिति तेषां मते कर्त्रोरेवाभेदः शाब्दः, क्रिययोर-भेदस्तु आर्थ एवेति निदर्शना भवेदिति।

उक्त तीनों उदाहरणों के विषय में प्रकृत वक्तव्य का उपपादन किया जाता है— अत्र इत्यादि।

'भावप्रधानम्—अर्थात् तिङन्त में क्रिया प्रधान होती है' इस यास्क-वचन के अनुसार क्रियाविशेष्यक शाब्दबोध मानने वाले वैयाकरणों के मत से उक्त तीनों पद्यों में दो-दो क्रियाओं का अभेदारोप शाब्द ही हो जाता है, अतः उनके मत से उन तीनों पद्यों में 'मुख चन्द्र है' के समान रूपक अलंकार ही उचित है।

प्रथमान्तार्थविशेष्यक बोध मानने वाले नैयायिकों के मत से तो उक्त तीनों पद्यों में दो-दो क्रियाओं का अभेद आर्थ ही होता है, ( शाब्द अभेद उनके मत से कर्ताओं का होता है ), अतः—उन के मत से उक्त तीनों पद्यों में निदर्शना हो सकती है। यह मत-भेद यहाँ समझ लेना चाहिए।

तृतीयपद्यघटकस्य 'निष्पत्राकरोत्' इति पदस्यार्थं स्फोरयति—

निष्पत्राकरणं च सपुङ्खशरस्यापरपार्श्वे निर्गमनात्पत्राराहित्यकरणम्।

पत्राराहित्येति। स्वार्थे ष्यञ्। अथवा पत्रस्य राहित्यं यस्मिन्निति बहुव्रीहिः। पत्ररहितकरणमित्यर्थः। 'सपत्र—' इति डाच्प्रत्ययः।

तृतीय पद्य में जो 'निष्पत्राकरोत्' पद आया है उसका अर्थ स्पष्ट किया जाता है— निष्पत्राकरणं च इत्यादि।

निष्पत्राकरण का अभिप्राय है पाँखवाले बाण को लक्ष्य को भेद कर उस पार निकाल देने के कारण पाँख-रहित कर देना। 'सपत्र—' इत्यादि पाणिनिसूत्र से इसी अर्थ में यहाँ डाच् प्रत्यय हुआ है।

प्रकरणसमाप्ति सूचयति—

इति रसगङ्गाधरे निदर्शनाप्रकरणम् ।

रसगङ्गाधरग्रन्थघटकनिदर्शनाप्रकरणं समाप्तमित्यर्थः ।

इति रसगङ्गाधरचन्द्रिकायां निदर्शना-प्रकरणम् ॥

प्रकरण-समाप्ति की सूचना दी जा रही है—इति इत्यादि ।

रसगङ्गाधर ग्रन्थ में निदर्शना अलंकारका प्रसङ्ग यहाँ समाप्त हुआ ।

रसगङ्गाधरगत निदर्शना प्रकरण की हिन्दी व्याख्या समाप्त हुई ॥

व्यतिरेकं निरूपयितुमाह—

अथ व्यतिरेकः—

व्यतिरेकालंकारो निरूप्यतयाऽऽरब्धो बोध्य इति भावः ।

व्यतिरेक अलंकार का निरूपण अब आरब्ध समझना चाहिये ।

लक्षणं तावदाह—

उपमानादुपमेयस्य गुणविशेषवत्त्वेनोत्कर्षो व्यतिरेकः ॥

उपमानापेक्षया गुणविशेषशालित्वेनोपमेयस्य वर्ण्यमान उत्कर्षो व्यतिरेकालंकार इति भावः ।

सर्वप्रथम लक्षण किया जाता है—उपमानात् इत्यादि ।

किसी गुण-विशेष से युक्त रहने के कारण वर्णित उपमान की अपेक्षा उपमेय का उत्कर्ष ( महत्ता ) व्यतिरेक अलंकार कहलाता है ।

पदकृत्यमाह—

प्रतीपादिवारणाय तृतीयान्तं वैधर्म्यपरम् । तत्र चोपमानतामात्रकृत एवोत्कर्षः, न वैधर्म्यकृतः, साधर्म्यस्यैव प्रत्ययात् ।

ननु गुणविशेषवत्त्वेनेत्युक्तावपि प्रतीपादावतिप्रसङ्ग एव, उपमेयस्योपमानत्वरूपगुणविशेषवत्त्वेनोत्कर्षस्य सत्त्वादत आह—वैधर्म्येति । तथा च ततस्तस्य वैधर्म्येणोत्कर्षः स इति फलितम् । नैवमतिप्रसङ्ग इत्याह—तत्र चेति । प्रतीपादौ चेत्यर्थः । उपमेयस्येति शेषः ।

गुणविशेषवत्त्वेनेत्यस्य वैधर्म्येणेत्यभिप्रायः । तथा चोपमानापेक्षया वैधर्म्येणोपमेयस्योत्कर्षो व्यतिरेक इति फलितम् । तेन 'मुखमिव चन्द्रः' इति प्रतीपे नास्यातिप्रसक्तिः, तत्र मुखे उपमानतामात्रकृतस्योत्कर्षस्य प्रतीतावपि साधर्म्यस्य भासमानतया वैधर्म्यस्य तत्कृतोत्कर्षस्य चासत्त्वादिति भावः ।

लक्षणगत पद-निवेश का फल दिखलाया जाता है—प्रतीपादि इत्यादि ।

उक्त लक्षण में 'गुणविशेषवत्त्वेन' यह तृतीयान्त भाग-अर्थात् 'गुणविशेष से युक्त होने के कारण' यह अंश यदि स्वाभाविक अर्थ में लिया जाय तब उस अंश का उद्देश्य जो प्रतीप आदि में अतिप्रसङ्ग का वारण है वह सिद्ध नहीं हो सकेगा, क्योंकि 'मुख जैसा चन्द्र' इस प्रतीप में उपमेय मुख का उपमान हो जाना ही एक ऐसा विशेष गुण है जिससे उसका ( मुखका ) उत्कर्ष सिद्ध होता है, अतः उक्त अंश का अभिप्राय उपमान से उपमेय में वैधर्म्य का होना समझना चाहिए । अब उक्त प्रतीप में अतिप्रसङ्ग की आपत्ति नहीं हो सकती, क्योंकि वहाँ उपमेय-मुखका केवल उपमान बन जाने से

उत्कर्ष है, चन्द्र से वैधर्म्य रहने के कारण नहीं। कारण वहाँ चन्द्र से मुख में वैधर्म्य की प्रतीति होती ही नहीं है, अपितु साधर्म्य की ही प्रतीति होती है।

प्रागुक्तं लक्षणं स्फोटयति—

अधिकगुणवत्त्वमात्रम्, उपमानगतापकर्षमात्रं वा न व्यतिरेकस्वरूपम्, तयोरुपमेयोत्कर्षाक्षेपमन्तरेणासुन्दरत्वात्। अतएव न सादृश्याभावमात्रम्। उपमानादुपमेयस्यापकर्षेऽपि तत्संभवात् तस्य च वास्तवत्वेनासुन्दरत्वात्। उपमेयोत्कर्षविशिष्टत्वेन सादृश्याभावविशेषणे तस्यैवालंकारत्वौचित्यात्।

अधिकगुणवत्त्वमात्रमिति। उपमेयस्य केवलमधिकगुणवत्त्वमित्यर्थः। मात्रपदेनोत्कर्षव्यावृत्तिः। तयोरिति। अधिकगुणवत्त्वोपमानगतापकर्षयोरित्यर्थः। असुन्दरत्वादिति। अचमत्कारित्वादित्यर्थः। अतएवेति। वक्ष्यमाणहेतोरित्यर्थः। सादृश्याभावमात्रमिति! न व्यतिरेक इत्यनुषज्यते। अतएवेत्यस्यार्थमाह—उपमानादिति। तत्संभवादिति। सादृश्याभावसंभवादित्यर्थः। इष्टापत्तावाह—तस्य चेति। उपमानादुपमेयेऽपकर्षस्येति भावः। वास्तवत्वेनेति। हीनगुणस्योपमेयत्वप्रसिद्धेरिति भावः। तस्यैवेति। उपमेयोत्कर्षस्यैवेत्यर्थः। अधिकनिवेशे प्रयोजनाभावादिति भावः।

उक्त लक्षण का स्पष्टीकरण किया जाता है—अधिक इत्यादि।

अब यहाँ विचार यह करना है कि वस्तुतः व्यतिरेक का स्वरूप क्या है? उपमेय का केवल अधिकगुणयुक्त होना (तत्प्रयुक्त उत्कृष्ट होना तक नहीं) अथवा उपमान का केवल अपकृष्ट होना (साथ-साथ उपमेय का उत्कृष्ट होना तक नहीं) व्यतिरेक का स्वरूप नहीं माना जा सकता, क्योंकि उपमेय का अधिक गुणयुक्त होना अथवा उपमान का अपकृष्ट होना तब तक सुन्दर (चमत्कारी) नहीं होता, जब तक उपमेय का उत्कृष्ट होना सिद्ध नहीं हो जाय। केवल सादृश्याभाव (सादृश्य का न रहना) भी व्यतिरेक का स्वरूप नहीं स्वीकृत हो सकता, क्योंकि उपमान की अपेक्षा उपमेय की अपकृष्टता रहने पर भी सादृश्य का अभाव हो सकता है। आप यदि यह कहें कि उपमान से उपमेय के अपकृष्ट रहने पर भी सादृश्य का अभाव हो सकता है तो ठीक ही है; क्योंकि उस स्थिति में भी व्यतिरेक इष्ट है तो इसके उत्तर में यह कहना है कि उपमान से उपमेय के अपकृष्ट होने पर व्यतिरेक इष्ट नहीं हो सकता, क्योंकि उपमान से उपमेय का अपकृष्ट होना वास्तविक वस्तु है—अर्थात् उपमेय उपमान की अपेक्षा हीनगुण होता है अतः उसकी अपकृष्टता स्वाभाविक है फिर वह अलंकार रूप कैसे कहा जा सकता है? अलंकार के लिए कविप्रतिभाप्रसूत होना अपेक्षित है। फलतः सादृश्याभाव व्यतिरेक का स्वरूप नहीं माना जा सकता है। यदि सादृश्याभाव के साथ विशेषण जोड़ कर उपमेयगत उत्कर्ष से युक्त सादृश्याभाव को व्यतिरेक का स्वरूप कहना चाहें तब तो उपमेय के उत्कर्ष को ही व्यतिरेक का स्वरूप मान लेना उचित होगा क्योंकि उस से अधिक (सादृश्य के अभाव) का निवेश करना निष्प्रयोजन है।

अब जरा यहाँ हिन्दी रसगङ्गाधर के अनुवाद का नमूना देखिए—"अतएव केवल सादृश्य के अभाव को भी व्यतिरेक नहीं कह सकते, क्यों कि व्यतिरेक में उपमान से उपमेय का अपकर्ष भी सम्भव है और सादृश्य के अभाव के वास्तविक होने से उसमें कोई सुन्दरता नहीं होती—दो वस्तुओं में सादृश्य का अभाव कोई नवीनता नहीं

रखता। अब यदि सादृश्याभाव के साथ 'उपमेय के उत्कर्ष से विशिष्ट' यह विशेषण लगाया जाय तो फिर सादृश्याभाव को ही अलंकार कहना उचित होगा।''

ग्रन्थकार ने स्पष्ट रूप से उपमान से उपमेय की अपकृष्टता दशा में व्यतिरेक का खण्डन आगे किया है। फिर भी ग्रन्थकारकृत समाधानपरक पङ्क्ति का आशय वर्णन करते हुए उपमान से उपमेय की अपकृष्टता में व्यतिरेक की सम्भावना व्यक्त करना कहाँ तक उचित है और 'उपमेयोत्कर्ष को ही व्यतिरेक मानना उचित है' इसकी जगह 'सादृश्याभाव को ही अलंकार कहना उचित है' यह अनुवाद कितना विपरीत है विज्ञ जन स्वयं समझ सकते हैं।

उदाहरणं दर्शयितुमाह—

**उदाहरणम्—**

यथेति शेषः,

**उदाहरण जैसे—।**

उदाहरणमुपन्यस्यति—

> अनिशं नयनाभिरामया रमया संमदिनो मुखस्य ते।
> निशि निःसरदिन्दिरं कथं तुलयामः कलयापि पङ्कजम्॥'

अनिशम् अहर्निशम्, सर्वदेति यावत्, नयनयोः नयनदेशावच्छेदेनेति भावः। अभिरामया रमणीयया, दर्शकजननयनरञ्जिकयेति तु नार्थः। तथात्वेऽनिशं वर्तमानयेत्युक्तिलभ्यार्थाधिकार्थालाभेन तदुक्तिवैयर्थ्यात्, रमया शोभया, (हेतौ तृतीया) संमदिनः—हर्षयुक्तस्य संमदशब्दादत इनिठनाविवितीन् प्रत्ययः, संमदयतीति संमदी हर्षकस्तस्येत्यर्थस्तु न संभवति, 'प्रमदसंमदौ हर्षे' इति पाणिनिकृतनिपातनेन 'मुत्प्रीतिः प्रमदो हर्षः प्रमोदामोदसंमदाः' इति कोषेण च संमदशब्दस्य हर्षे रूढत्वात्, ते तव, मुखस्य, कलयापि अंशेनापि, निशि रात्रौ निःसरदिन्दिरम् निःसरन्ती निर्गच्छन्ती, इन्दिरा शोभा यस्मात् तादृशम्, पङ्कजम् कमलम् कथं केन प्रकारेण तुलयामः उपमिनुमः इत्यर्थः। नायकं प्रति तद्वयस्योक्तिरिति नागेशः। नायिकां प्रति नायकस्योक्तिरित्यन्ये। अत्र सर्वदा सशोभत्वेन हृष्टत्वं वैधर्म्यम्। पङ्कजे रात्रौ तदभाव इति भावः।

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—अनिशम् इत्यादि।

इसका अनुवाद हिन्दी रसगङ्गाधर में किया गया है कि—"नयनाभिराम शोभा के कारण निरन्तर आनन्ददायी तुम्हारे मुख की कला से भी ऐसे कमल की कैसे तुलना करें जिसकी शोभा रात्रि में (प्रतिरात्रि) निकलती रहती है।"

पर यह अनुवाद नागेश के स्वारस्य से और युक्ति से भी विरुद्ध है। कारण, एक तो यह कि जब उपमान-पङ्कज का अपकर्ष सिद्ध करने के लिए निशि निःसरदिन्दिरम्' कह कर उसकी शोभा में निरन्तरता का अभाव दिखलाया गया है तब उपमेय का उत्कर्ष सिद्ध करने के लिये भी उसकी शोभा में ही निरन्तरता की सत्ता दिखलाना उचित है जो उक्त अनुवाद में नहीं दिखलाया गया है, दूसरा कारण यह है कि 'नयनाभिरामया रमया' का अभिप्राय यदि यह माना जाय कि 'नयनसुखद शोभा के कारण'—जैसा अनुवादकार ने माना है—तब 'नयनाभिरामया' इस विशेषण का कोई खास महत्त्व नहीं रह जाता, क्योंकि 'शोभा के कारण निरन्तर आनन्ददायी' एतावन्मात्र

कथन से भी कवि का अभिप्रेत सिद्ध हो जाता, तीसरा कारण यह है कि 'संमदिनः' का अर्थ जो अनुवाद में 'आनन्ददायी' किया गया है वह कोष तथा-व्याकरण दोनों से अशुद्ध है क्योंकि 'मुत्प्रीतिः प्रमदो हर्षः प्रमोदामोदसंमदाः' इस कोष तथा 'प्रमदसंमदौ हर्षे' इस पाणिनिसूत्र के अनुसार 'संमद' पद हर्ष अर्थ में रूढ है, अतः उस शब्द से 'अत इनिठनौ' इस पाणिनिसूत्र से इन् प्रत्यय द्वारा उक्त पद का अर्थ 'हर्षयुक्त' होता है।

अतः उक्त पद्य का अर्थ यह समझना चाहिए कि-अनिश-रात्रिंदिव, नेत्रगत अभिराम शोभाहेतुक हर्षयुक्त तेरे मुख के एक अंश से भी उस कमल की तुलना हम कैसे करें जिसकी शोभा प्रत्येक रात्रि में उसे छोड़कर अलग होती रहती है। सारांश यह कि पूरे मुख से कमल की तुलना तो नहीं ही की जा सकती, उसके ( मुख के ) एक अंश नेत्र से भी उसकी तुलना असंगत है, क्योंकि नेत्र की शोभा दिन-रात बनी रहती है—नेत्र सर्वदा विकसित ( प्रसन्न ) रहते हैं और कमल की शोभा दिन भर रह कर रात में समाप्त हो जाती है—अर्थात् पूरा का पूरा कमल रात में मुद्रित हो जाता है, ऐसी स्थिति में, जब कि मुख के एक भाग के साथ भी कमल की तुलना नहीं बन पाती तब पूरे मुख के साथ उसकी तुलना का प्रसङ्ग ही कैसे आ सकता है।

यही अर्थ नागेश के स्वारस्य से सिद्ध होता है और युक्तिपूर्ण अथ च हृदयग्राही भी यही अर्थ प्रतीत होता है। इस पद्य को नागेश ने नायक के प्रति उसके मित्र की उक्ति माना है और अनुवादकार ने नायिका के प्रति नायक की उक्ति। मेरे विचार से दोनों ही हो सकते हैं। जैसा प्रसङ्ग माना जाय।

प्राचीनोक्तान् व्यतिरेकप्रभेदानुपदर्शयति—

**अयं चोपमेयोत्कर्षकोपमानापकर्षकयोर्वैधर्म्ययोर्द्वयोरप्युपादानानुपादानाभ्यामेकतरानुपादानेन च तावच्चतुर्धा। सोऽप्युपमायाः श्रौतीत्वार्थीत्वाक्षिप्तात्वैर्द्वादशविधो भवन्सश्लेषनिःश्लेषत्वाभ्यां चतुर्विंशतिप्रकार इति प्राञ्चः।**

प्राञ्च इति। मम्मट-विश्वनाथादय इत्यर्थः। व्यतिरेकालंकारः प्राचां मते चतुर्विंशतिप्रकारो जायते। तथाहि—उपमेयोत्कर्षकत्वेनोपमानापकर्षकत्वेन द्विविधयोरपि वैधर्म्ययोः शब्दोपात्तत्वे एकः प्रकारः। उपमेयोत्कर्षकवैधर्म्यमात्रस्य शब्दोपात्तत्वे द्वितीयः प्रकारः। उपमानापकर्षकवैधर्म्यमात्रस्य शब्दोपात्तत्वे तृतीयः प्रकारः। उभयोरपि तयोः शब्दानुपात्तत्वे चतुर्थः प्रकारः। एवं चतुर्विधत्वमाप्तोऽयं व्यतिरेकः पुनरुपमायाः श्रौतीत्वार्थीत्वाक्षिप्तत्वात्मिकाभिः तिसृभिर्विधाभिर्द्वादशविधतामापद्यते। श्लेषसाहित्य-श्लेषराहित्यात्मकाभ्याञ्च प्रकाराभ्यां पुनरसौ द्वादशविधः द्विगुणत्वमासाद्य चतुर्विंशतिप्रकारतामाप्नोतीति भावः।

अब व्यतिरेक के भेद गिनाए जाते हैं—अयं च इत्यादि।

यह व्यतिरेकालंकार प्रथमतः चार प्रकार का होता है—१-जिसमें उपमेय को उत्कृष्ट सिद्ध करने वाले तथा उपमान को अपकृष्ट सिद्ध करनेवाले-दोनों वैधर्म्यों का शब्दतः कथन हो। २-जिसमें उक्त द्विविध वैधर्म्यों में से किसी का भी शब्दतः कथन न हो। ३-जिसमें केवल उपमेयोत्कर्षक वैधर्म्य का शब्दतः कथन हो। ४-जिसमें केवल उपमानापकर्षक वैधर्म्य का शब्दतः कथन हो। इन चारों प्रकारों के पुनः उपमा के श्रौती, आर्थी और आक्षिप्ता इन तीन प्रकारों के द्वारा बारह प्रकार हो जाते हैं। इन बारह

प्रकारों में से प्रत्येक प्रकार के श्लेषयुक्त और श्लेषरहित दो-दो प्रकार हो जाने से मम्मट आदि प्राचीन आचार्यों के मत में व्यतिरेक के कुल २४ प्रकार सम्पन्न होते हैं।

उदाहरणमुपदर्शयितुमाह—

उदाहरणम्—

स्पष्टम्।

उदाहरण जैसे—

उदाहरणमुपस्थापयति—

कटु जल्पति कश्चिदल्पवेदी यदि चेदीदृशमत्र किं विदध्मः।
कथमिन्दुरिवाननं त्वदीयं सकलङ्कः स कलङ्कहीनमेतत् ॥'

नायको नायिकां प्रत्याह—अल्पवेदी अल्पज्ञः, कश्चित् कोऽपि, यदि चेत्, ईदृशं कटु 'त्वदीयमाननं चन्द्र इव' इति कटुवचनमित्यर्थः, जल्पति वदति, तदा, अत्र एतद्विषये, किं विदध्मः कुर्मः। यथार्थमयथार्थं वा वदन् न कथंचिन्निवारयितुं शक्य इति भावः। वस्तुतस्तु त्वदीयम् तावकम् आननम् मुखम्, इन्दुरिव चन्द्रवत्, कथम्? नेत्यर्थः, यतः सः चन्द्रः सकलङ्कः कलङ्कयुतः, एतत् तव सुखम्, पुनः कलङ्कहीनम्। इत्यर्थः। निष्कलङ्के तवानने सकलङ्केन्दुसाम्यकथनम् बालिशतैवेति भावः।

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—कटु इत्यादि।

नायिका के प्रति नायक का कथन है—यदि कोई अल्पज्ञ जन ऐसी कटु कथा (तेरा मुख चन्द्र-तुल्य है) कहता है तो हम उसमें क्या करें? तेरा मुख चन्द्र जैसा कैसे हो सकता है? क्योंकि वह (चन्द्र) कलङ्कयुक्त है और यह (तेरा मुख) है कलङ्करहित।

उपपादयति—

अत्रोभयोरुपादानम्। उपमा च श्रौती।

अत्रेति। 'कटु—' इति पद्य इत्यर्थः। चन्द्ररूपोपमानापेक्षया मुखरूपोपमेयस्य निष्कलङ्कत्वरूपगुणविशेषवत्तयोत्कर्षवर्णनाद् व्यतिरेकोऽत्र स्पष्ट इति तदुपपादनमुपेत्य कथयति—उभयोरिति। सकलङ्कत्वतद्धीनत्वरूपयोस्तादृशयोर्वैधर्म्ययोरित्यर्थः। श्रौतीति। इवशब्दसत्त्वादिति भावः।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि।

'कटु जल्पति—' इस पद्य में उपमान चन्द्र की अपेक्षा उपमेयमुख का निष्कलङ्कत्व रूपगुणविशेष युक्त होने के कारण उत्कर्ष वर्णित रहने से जो व्यतिरेक अलंकार हुआ है उसमें उपमेयोत्कर्षक कलङ्कराहित्य और उपमानापकर्षक सकलङ्कत्व—दोनों प्रकार के वैधर्म्यों का शब्दतः कथन है। उपमा यहाँ 'इव' शब्द के रहने से श्रौती है।

प्रकारान्तरोदाहरणं दर्शयितुमाह—

अत्रैव 'कथमिन्दुरिवाननं तवेदं द्युतिभेदं न दधाति यत्कदापि' इति कृते 'द्युतिभेदं खलु यो दधाति नित्यम्' इति वा कृते एकतरानुपादानम्। सा च।

अत्रैवेति। उक्तपद्य एवेत्यर्थः। 'कथमिन्दुरिव···' इति। यत् आननम्, कदापि कृष्णपक्षे दिवसेऽपि च, द्युतिभेदम् कान्तिस्वल्पताम्, न, दधाति धत्ते, इदम्, तव,

मावश्यकमेव। अथैतद्विशेषणसिद्धवैधर्म्येणैव रूपकादपि समासोक्तौ भेदस्य सिद्धौ तदर्थं तत्र व्यवहारसमारोपदुराग्रहो निरर्थक एवेति ग्रन्थकाराशयः।

अब सर्वस्वकार-मत का अनुवाद करके खण्डन किया जाता है—अलंकारसर्वस्व-कारस्तु इत्यादि।

अलंकारसर्वस्वकार रुय्यक का कथन है कि—समासोक्ति-स्थल में विशेषणों की समानता से जिस अप्रस्तुत अर्थ की प्रतीति होती है वह प्रस्तुत अर्थ के अवच्छेदक रूप में भासित होता है—अर्थात् प्रस्तुत अर्थ के विशेषण भाग में ही प्रविष्ट ज्ञात होता है। तात्पर्य यह कि प्रस्तुत वस्तु से अभिन्न रूप में अप्रस्तुत वस्तु प्रतीत नहीं होती, अपितु किसी तरह प्रस्तुत वस्तु के विशेषणांश में उसकी स्थिति अवगत होती है। और अप्रस्तुत के अवच्छेदक होने के कारण व्यवहार का आरोप होता है, रूप का आरोप नहीं होता। तात्पर्य यह कि अप्रस्तुत की अवच्छेदकता को सिद्ध करने के लिये ही जब आरोप की आवश्यकता है तब प्रस्तुत में अप्रस्तुत व्यवहार का आरोप ही करना चाहिए, क्योंकि उससे भी अप्रस्तुत की अवच्छेदकता सिद्ध हो जाती है। आप कहेंगे प्रस्तुत में अप्रस्तुत स्वरूप का आरोप करने पर भी तो अप्रस्तुत की अवच्छेदकता सिद्ध हो सकती है, फिर वही ( स्वरूपारोप ) क्यों नहीं किया जाय तो इसका समाधान यह है कि यदि प्रस्तुत में अप्रस्तुत स्वरूप का आरोप किया जायगा तब अप्रस्तुत से प्रस्तुत आच्छादित हो जायगा—ढँक जायगा और तब अप्रस्तुत के रूप से ही प्रस्तुत की रूपवत्ता सिद्ध होगी अर्थात् प्रस्तुत अप्रस्तुतरूप सिद्ध होगा फलतः, यह आरोप रूपक अलंकार हो जायगा, समासोक्ति का उच्छेद ही हो जायगा।

पर सर्वस्वकार का यह कथन आपात मनोहर है—अर्थात् वस्तुतः दुष्ट है। क्योंकि इस विषय में पूछा जा सकता है कि अप्रस्तुत-व्यवहार प्रस्तुत कर्ता में अपने कर्ता नायकादि से विशिष्ट होकर आरोपित किया जाता है अथवा अविशिष्ट? यदि प्रथम पक्ष माना जाय—अर्थात् व्यवहार अपने कर्ता नायकादि से विशिष्ट होकर आरोपित होता है ऐसा माना जाय तो यह उचित नहीं, क्योंकि ऐसा होने पर चन्द्र आदि में नायक व्यव-हाराश्रयता सिद्ध होगी जो असंभव है—अर्थात् दूसरे के व्यवहार का आश्रय दूसरा नहीं हो सकता अतः उसका अभिप्राय यह मानना पड़ेगा कि चन्द्र आदि नायकव्यवहार के समान व्यवहार का आश्रय है फलतः चन्द्र आदि में नायक की समानता सिद्ध होगी और यह समानता उस वक्ता का अभिमत मानी नहीं जा सकती जो श्लेषमूलक अभेदा-रोप द्वारा दोनों ( प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत ) के व्यवहारों की अभिन्नता का प्रतिपादन करना चाहता है।

उक्त व्यवहाराभेद-प्रतिपादन की इच्छा रखने वाले वक्ता का अभिमत तो माना जायगा नायकत्व—अर्थात् चन्द्र आदि प्रस्तुत में अप्रस्तुत नायक का अभेद, न कि नायक की समानता और वह—अर्थात् चन्द्र आदि का नायकत्व तब सिद्ध होता नहीं, जब नायक को आरोप्यमाण व्यवहार का विशेषण मान लिया जाता है।

दूसरे, 'निशामुखं चुम्बति चन्द्रः—अर्थात चन्द्रमा निशा-मुख को चूम रहा है' इस जगह आप के हिसाब से चन्द्र में नायक-व्यवहार का आरोप ही है, न कि नायकत्व का आरोप, अन्यथा आप के विचार से रूपक हो जायगा। इसी तरह निशा में भी नायि-कात्व का आरोप नहीं मानना होगा, क्यों कि वही न्याय यहां भी लागू है। इस दशा में नायिका से असंबद्ध केवल मुखचुम्बन की ही प्रतीति होगी जो असुन्दर ( अचम-त्कारी ) तो है ही साथ साथ नायक का असाधारण व्यवहार भी नहीं है अर्थात् केवल

मुख चुम्बन पिता का भी पुत्र के लिये हो सकता है, फिर इस आरोप से लाभ ही क्या हुआ ?

तात्पर्य यह कि जहां श्लिष्ट विशेषण नहीं रहते वहां उक्त रीति से व्यवहारारोप सर्वथा व्यर्थ हो जायगा।

यदि आप वैसी जगहों पर अर्थात् 'निशामुखं चुम्बति चन्द्रः' यहाँ पर निशापदगत जो स्त्रीलिङ्ग है उस से निशा के नायिकात्व की अभिव्यक्ति मानेंगे तब आप को वहाँ चन्द्रपदगत जो पुंल्लिङ्ग है उससे चन्द्र के नायकत्व की अभिव्यक्ति भी माननी ही चाहिए और यदि आप उसको भी मान लेते हैं तब 'रूप का आरोप समासोक्ति में नहीं होता' यह आप की उक्ति असंगत हो ही जाती है।

अब दूसरे पक्ष को लीजिये—अर्थात् कर्ता ( नायकादि ) से अविशिष्ट केवल अप्रस्तुत व्यवहार का आरोप माना जाय तो वह भी संगत नहीं। क्योंकि नायक के संबन्धीरूप में अज्ञात ( अर्थात् जिसका नायक से संबन्ध विदित नहीं है ऐसे ) केवल 'मुखचुम्बन' अहृदय है—असुन्दर है।

और सब से असल बात है कि आप समासोक्ति में रूप समारोप न होने का हठ रूपक से समासोक्ति को पृथक सिद्ध करने के लिये ही कर रहे हैं, पर इस हठ से आप रूपक से समासोक्ति का पृथक्करण भले ही सिद्ध कर लें, किन्तु 'तितीर्षुर्दुस्तरम् मोहात् —'इस निदर्शना से समासोक्ति का भेद नहीं सिद्ध कर सकते, क्योंकि वहां भी प्रस्तुत में अप्रस्तुत का व्यवहार आरोपित होता है। फलतः उसके लिये ( उक्त निदर्शना से समासोक्ति में विलक्षणता सिद्ध करने के लिए ) मेरे द्वारा कथित वैधर्म्य को ही स्वीकार करना पड़ेगा।

तात्पर्य यह कि निदर्शना और समासोक्ति में अन्तर सिद्ध करने के लिये यही कहना होगा कि निदर्शना में प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत दोनों शब्दतः गृहीत रहते हैं और समासोक्ति में केवल प्रस्तुत शब्दतः गृहीत रहता है, अप्रस्तुत नहीं, वह व्यञ्जना से ज्ञात होता है।

अब आप देख सकते हैं कि इसी वैधर्म्य से रूपक और समासोक्ति में भी अन्तर सिद्ध हो गया अर्थात् रूपक में भी निदर्शना की तरह प्रस्तुत अप्रस्तुत दोनों का शब्दतः ग्रहण रहता है। और जब इसी तरह रूपक से अन्तर सिद्ध हो ही गया तब उसके लिये अनुभवसिद्धरूप समारोप का समासोक्ति में खण्डन करना दुराग्रहमात्र है।

शेष बातें शीघ्र ही आगे कही जायँगी।

निरसितुं तावद्दीक्षितमतमनुवदति—

यत्तु सर्वस्वकाराज्ञानुवर्तिना कुवलयानन्दकृता सपूर्वपक्षसिद्धान्तमुक्तम्—"अत्र च विशेषणसाम्यात्सारूप्याद्वा यदप्रस्तुतवृत्तान्तस्य प्रत्यायनं तत्प्रकृते विशेष्ये तत्समारोपार्थम्। सर्वथैव प्रस्तुतानन्वयिनः कविसंरम्भगोचरत्वायोगात्। ततश्च समासोक्तावप्रस्तुतव्यवहारसमारोपश्चारुताहेतुः। न तु रूपक इव प्रस्तुते अप्रस्तुतसमारोपोऽस्ति। 'मुखं चन्द्रः' इत्यत्र मुखे चन्द्रत्वारोपहेतुचन्द्रशब्दसमभिव्याहारवत् 'रक्तश्चुम्बति चन्द्रमाः' इत्यादौ समासोक्त्युदाहरणे चन्द्रादौ जारत्वाद्यारोपहेतोस्तद्वाचकपदसमभिव्याहारस्याभावात्। न चेह 'निरीक्ष्य विद्युन्नयनैः पयोदो मुखं निशायामभिसारिकायाः' इत्यत्र निरीक्षणानुगुणनयनोपादानं यथा पयोदस्य द्रष्टृपुरुषत्वस्य गमकं तथा किञ्चिज्जारत्वस्यास्ति। न वा 'त्वय्यागते किमिति वेपत एष सिन्धुस्त्वं सेतुमन्थ-

कृदतः किमसौ बिभेति' इत्यत्र सेतुमन्थकृत्त्वं विष्णोः कार्यं यथा राज्ञो विष्णुत्वस्य तथा किंचिदस्ति। तस्माद्विशेषणसमर्पिताप्रस्तुतव्यवहारसमारोपमात्रमिह चारुताहेतुः। यद्यपि विशेषणसमर्पितयोर्द्वयोरप्यर्थयोरविशिष्टं प्राधान्यम्, तत्राप्यन्यतराश्रये धर्मिण्यन्यतरारोपस्यावश्यकत्वे, श्रुते प्रकृतव्यवहारस्यारोप उचितः। तस्य च स्वरूपतो ज्ञातस्यारोपे चारुत्वाभावात्कामुकाद्यप्रस्तुतधर्मिसंबन्धित्वेनावगम्यमानस्य रसानुगुणत्वादारोपः। कामुकादेश्च पदादनुपस्थितस्यापि चुम्बनादिना व्यञ्जितस्य व्यवहारविशेषणत्वम्। तस्मात् 'अयमैन्द्रीमुखं पश्य रक्तश्चुम्बति चन्द्रमाः' इत्यत्र जारसंबन्धिताहशचुम्बनरूपव्यवहाराश्रयश्चन्द्र इत्येव बोधः" इति।

कुवलयानन्दकृतेति। अप्पयदीक्षितेनेत्यर्थः। अत्र चेति। समासोक्तौ चेत्यर्थः, विशेष्ये इति। चन्द्रादावित्यर्थः। सर्वथैवेति। आरोपानारोपान्यतरविधयेत्यर्थः। कविसंरम्भेति। स्वप्रतीत्युद्देश्यकशब्दसंदर्भरूपकविव्यापारेत्यर्थः। फलितमाह—ततश्चेति। अप्रस्तुतव्यवहारेति। अप्रस्तुतसंबन्धिव्यवहारेत्यर्थः। अप्रस्तुतसमारोप इति। अप्रस्तुतरूपसमारोप इत्यर्थः। तद्वाचकेति। जारवाचकेत्यर्थः। एतेन शाब्द आरोपो न संभवतीत्युक्तम्। नन्वाक्षिप्तनायकादिना आक्षिप्तरूपकं भवत्वत आह—न चेहेति। अस्तीत्यत्रान्वयः। इहेति। 'रक्त—' इत्युदाहरण इत्यर्थः। जारत्वस्येति। गमकमित्यस्यानुषङ्गः। एवमग्रेऽपि। विनिगमकमाह—श्रुते इति। तथा च श्रुतप्रस्तुतार्थोपस्कारकतया विच्छित्तिविशेषशालित्वमिति भावः। तस्य चेति। अप्रकृतव्यवहारस्येत्यर्थः। स्वरूपत इति। अप्रकृतव्यवहारत्वेनेत्यर्थः। उपसंहरति—तस्मादिति। रक्त इति। रक्तवर्णोऽनुरक्तश्चेत्यर्थः। ताहशेति। परनायिकामुखकर्मकेत्यर्थः। इत्येवेति। "जाराभिन्नश्चन्द्रः" इति बोध एव व्यावर्त्यः। संदर्भोऽयं स्फुट एवेति सारांशोल्लेखो नावश्यकः।

खण्डन करने के लिए प्रथमतः दीक्षित मत का अनुवाद किया जाता है—यत्तु इत्यादि।

सर्वस्वकार की आज्ञा में चलनेवाले कुवलयानन्दकार अप्पयदीक्षित ने पूर्वपक्ष और सिद्धान्त सहित जो कहा है कि "समासोक्ति में प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत दोनों में संघटित हो सकने वाले विशेषणों के बल से अथवा केवल साम्य के बल से जो अप्रस्तुत-व्यवहार की प्रतीति करवाई जाती है वह प्रस्तुत विशेष्य चन्द्रादिक में उस व्यवहार का आरोप करने के लिए। कारण, आरोप के द्वारा अथवा विना आरोप के ही—किसी भी तरह जिसका संबन्ध प्रस्तुत अर्थ के साथ न हो ऐसा अर्थ कवि के वर्णन व्यापार का विषय नहीं हो सकता है। अतः यह स्वीकार करना पड़ता है कि समासोक्तिस्थल पर प्रस्तुत में अप्रस्तुत के व्यवहार का आरोप सौन्दर्य ( चमत्कार ) का कारण होता है। रूपक के समान यहाँ प्रस्तुत धर्मी में अप्रस्तुत धर्मी का आरोप नहीं होता। कारण, जिस तरह 'मुखं चन्द्रः' इस रूपक स्थल पर मुख में चन्द्रत्वारोप का कारण चन्द्रपद का समभिव्याहार ( चन्द्रपद का समीप में उच्चारण ) रहता है, उस तरह 'रक्तश्चुम्बति चन्द्रमाः—अर्थात् रक्त ( लाल—अनुरक्त ) चन्द्रमा चुम्बन करता है' इत्यादि समासोक्ति के उदाहरण में चन्द्र आदि पर जारत्व आदि के आरोप का हेतु जार आदि का वाचक पद समभिव्याहृत—( समीपवर्ती ) नहीं है। सारांश यह कि शाब्द आरोप

की संभावना यहाँ नहीं है। नायक आदि का आक्षेप मान कर आक्षिप्त रूपक भी यहाँ नहीं माना जा सकता, क्योंकि 'निरीक्ष्य विद्युन्नयनैः—अर्थात् मेघ ने बिजलीरूप आँखों से रात में अभिसारिका के मुख को देखकर' इस एकदेशविवर्ति रूपकस्थल पर दर्शन के अनुकूल नयन पद का ग्रहण जिस तरह मेघ के 'द्रष्टा पुरुष होने' का गमक (ज्ञापक) है उस तरह यहाँ चन्द्रमा के 'जार पुरुष होने' का गमक किसी पद का ग्रहण नहीं है। अथवा 'त्वय्यागते—अर्थात् तुम्हारे आने पर यह समुद्र क्यों काँप उठता है क्या यह इस लिये डरता है कि तुम (रामावतार में) सेतु और (क्षीर समुद्र मन्थन के समय) मंथन के कर्ता हो।' इस स्थल पर 'समुद्र पर सेतु और मंथन का करना' रूप विष्णु का कार्य (जो यहाँ राजा के लिये कहा गया है) जिस तरह राजा के विष्णु-रूपत्व का प्रत्यायक होता है उस तरह भी यहाँ जारत्व का प्रत्यायक कुछ नहीं है।

अतः समासोक्ति में विशेषणों के द्वारा समर्पित केवल अप्रस्तुत के व्यवहार का आरोप ही सुन्दरता का हेतु है।

यद्यपि 'विशेषणों से समर्पित दोनों अर्थों (प्रस्तुत-अप्रस्तुत वृत्तान्तों)' की प्रधानता समान होती है, तथापि दो में से एक (व्यवहार) के आश्रयीभूतधर्मी पर दूसरे (व्यवहाररूपधर्म) का आरोप मानना आवश्यक है, अन्यथा परस्परासंबद्ध होने के कारण प्रतीयमान दो अर्थों की असंगति हो जायगी। ऐसी स्थिति में शब्द से प्रतिपादित 'प्रस्तुत व्यवहार के धर्मी' पर ही 'अप्रस्तुत व्यवहार' का आरोप उचित है।

अब यहाँ एक बात यह भी समझ लेनी चाहिए कि केवल स्वरूपतः (अप्रस्तुत-व्यवहारत्वेन) ज्ञात-अर्थात् नायकसंबद्धत्वेन अज्ञात अप्रस्तुत व्यवहार का प्रस्तुत धर्मी पर आरोप नहीं होता, क्योंकि उस तरह के आरोप में सुन्दरता नहीं होती, अपि तु कामुक आदि अप्रस्तुत धर्मी के संबन्धीरूप से अवगत होते हुए अप्रस्तुत व्यवहार का प्रस्तुत धर्मी पर आरोप होता है, क्योंकि ऐसा आरोप रसोद्बोध के लिये अनुकूल पड़ता है—चमत्कारजनक होता है।

कामुक आदि यद्यपि किसी पद से उपस्थित नहीं होते—अर्थात् उसके वाचक पद वहाँ कथित नहीं रहते तथापि चुम्बन आदि से अभिव्यक्त होकर वे (कामुक आदि) व्यवहार के विशेषण बन जाते हैं।

अतः 'अयमैन्द्रीमुखम्—अर्थात् देखिये, यह चन्द्रमा रक्त (लाल+अनुरक्त) होकर प्राचीन दिशा के मुख को चूम रहा है।' इस जगह 'जार से संबन्ध रखने वाले वैसे (परकीयामुख के) चुम्बनात्मक व्यवहार का आश्रय चन्द्रमा' ऐसा ही बोध होता है।

दीक्षितमतं निरसितुमाह—

तदेतत्सर्वमसंगतम्। यत्तावदुच्यते 'मुखं चन्द्रः' इत्यत्र मुखे चन्द्रत्वारोप इति, तत्र। नामार्थयोरभेदेनैवान्वयान्मुखे चन्द्रत्वस्यारोपः, न चन्द्रत्वस्य चन्द्र-विशेषणस्य। यदप्युच्यते जारादिपदसमभिव्याहारस्य हेतोर्विरहान्न चन्द्रादौ जारत्वारोप इति। तत्र श्रौतारोपे तादृशसमभिव्याहारस्य हेतुत्वम्, न त्वार्थारोपे। अन्यथा रूपकध्वनेरुच्छेदापत्तेः। न च रूपकध्वनावारोप्यमाणासाधारण-धर्मोक्तिरारोप्यमाणतादात्म्यव्यञ्जिका, न चेह तथा किंचिदस्तीति वाच्यम्। इहापि परनायिकामुखचुम्बनस्य श्लेषमर्यादया व्यञ्जनमर्यादया वा प्रतीतस्य प्रकृतधर्मिणि चन्द्रे आरोप्यमाणस्य जारासाधारणधर्मत्वेन जारत्वव्यञ्जकतायाः

स्फुटत्वात् । एतेन 'विद्युन्नयनैः' इत्यत्र 'त्वं सेतुबन्धनकृत्' इत्यत्र च यथा द्रष्टृत्व-विष्णुत्वगमकं तथेह नास्तीति निरस्तम् । न च जारत्वस्य चन्द्रादावारोपमन्तरेणापि जारव्यवहारारोपः सिध्यन्ननुपपत्तेरभावान्न जारत्वं गमयेदिति वाच्यम् । गमकं हि द्विविधम्—आक्षेपकं व्यञ्जकं च । तत्राक्षेपकमनुपपद्यमानमेव गमयति । व्यञ्जकं तु नानुपपत्तिमपेक्षते । 'गतोऽस्तमर्कः' इत्यादौ तथैव दर्शनात् । अन्यथा अर्थापत्त्या गतार्थत्वेन व्यञ्जनावैयर्थ्यप्रसङ्गात् । किं च त्वयापि हि जारादेरप्रकृतधर्मिणः प्रतीतिरवश्यं वाच्या आरोप्यमाणव्यवहारविशेषणार्थम् । अन्यथा स्वरूपतो ह्यप्रकृतव्यवहारारोपे चारुतानापत्तेः ।

एवं चावश्योपस्थाप्यस्य जारादेस्तादृशचुम्बनकर्तरि चन्द्रादावेव तादात्म्येन विशेषणत्वमुचितम्, न तु व्यवहारे भेदेन । चन्द्रस्य जारभिन्नतावगमे परनायिकावदनचुम्बनस्याहृद्यत्वात् ।

अपि च 'निशामुखं चुम्बति चन्द्र एषः' इत्यत्र स्त्रीलिङ्गपुंल्लिङ्गाभ्यां मुखचुम्बनरूपार्थसचिवाभ्यां नायिकात्वं नायकत्वं च व्यज्यत इति हि निर्विवादम् । अन्यथा 'निशामुखं चुम्बति चन्द्रिकैषा' 'अहर्मुखं चुम्बति भानुबिम्बम्' इत्यत्रापि नायकप्रतीत्यापत्तेः । एवं च सामानाधिकरण्येनैव संसर्गेण व्यज्यमानं नायकत्वं निशाशशिनोर्नायकत्वारोप एव पर्यवस्यति । "अपरित्यक्तस्वरूपयोर्निशाशशिनोर्नायकताख्यधर्मविशिष्टयोः प्रतीतेः" इति त्वदुपजीव्यग्रन्थविरोधश्च । 'अविनाभावादप्रकृतव्यवहारेणाक्षिप्तेन धर्मिणैव प्रस्तुतो धर्म्यवच्छिद्यते' इति तट्टीकाविरोधश्च ।

किं च "चुम्बनादिव्यवहारेणाभिव्यक्तस्य नायकस्य व्यवहारविशेषणत्वमेव, न त्वभेदेन चन्द्रादिविशेषणत्वम् । चन्द्रादिपदसमानाधिकरणपदानुपस्थापितत्वात्" इत्युक्तं तत्र तुल्यन्यायत्वान्निशायामपि न नायिकात्वारोपः, अपि तु नायकवदभिव्यक्ताया नायिकाया अपि व्यवहारसंबन्धित्वेनैवावस्थानमिति वक्तव्यम् । तच्च बाधितम् । नायिकात्वानालीढकेवलरात्रिमुखचुम्बनरूपस्य व्यवहारस्य नायिकासंबन्धित्वात् । नहि रात्रितादात्म्यं विना नायिकायाः पृथङ्मुखं विशेषयितुमस्ति सामर्थ्यम् ।

अपि च—

'निर्लक्ष्मीकाऽभवत्प्राची प्रतीचीं याति भास्करे ।
प्रिये विपक्षरमणीरक्ते का मुदमञ्चति ॥'

इत्यत्र पूर्वार्धगतायां समासोक्तौ भास्करादीनां नायकत्वाप्रतीतावुत्तरार्धे प्रियत्वादिना समर्थनायाः सर्वथैवानुपपत्तेः । अन्यच्च—अप्रकृतव्यवहारः प्रकृतविशेष्ये प्रकृतव्यवहारताटस्थ्येनारोप्यते, तदभिन्नतया वा ? नाद्यः । एवं च प्रकृतविशेष्ये प्रकृताप्रकृतव्यवहारयोरेकत्र द्वयमिति विषयताशाली बोधः स्यात् । स चासिद्ध इत्युक्तमेव । न द्वितीयः । इतोऽपि प्रकृतव्यवहार एवाप्रकृतव्यवहारस्याभेदेनारोपो वरीयान्, न तु भेदसंसर्गेण प्रकृतविशेष्ये, अभेदांशे

व्यवहारांशे चारोपस्वीकारप्रसङ्गात् । मम त्वभेदांशमात्र इति स्फुट एव विशेषः । तस्मादप्रकृताभिन्नतया व्यवसितः प्रकृतव्यवहारः स्वविशेष्ये तद्विशेष्याभिन्नतयावस्थिते भासते । तत्राप्रकृतार्थ उपस्कारकतया गुण इति प्रकार एव रमणीयः ।

स च न वाक्यार्थरूपके 'त्वत्पादनखरत्नानाम्' इत्यत्रेव विशिष्टस्य विशिष्टे । समासोक्तौ तयोः पृथक्छब्दवेद्यत्वाभावात् । किं तु प्रकृतवाक्यार्थघटकाः पदार्थास्तादात्म्येनाप्रकृतघटकपदार्थालीढा एव वैशिष्ट्यमनुभवन्तो महावाक्यार्थरूपेण परिणमन्तीति सूक्ष्ममीक्षणीयम् । अतिशयोक्ताविवाप्रकृतेन प्रकृतस्य निगरणं तु न वाच्यम् । तस्य शब्दवाच्यत्वात् ।

तदेतदिति । दीक्षितोक्तमित्यर्थः । असंगतत्वे हेतुमाह—यत्तावदित्यादि । अभेदेनैवान्वयादिति । 'नामार्थयोरभेदातिरिक्तः संबन्धोऽव्युत्पन्नः' इति न्यायादिति भावः । चन्द्रविशेषणस्येति । अत्र "तादात्म्येन चन्द्रारोपे तादात्म्यस्यापि संबन्धविधया आरोपविषयत्वात् तस्य चन्द्रत्वानतिरेकात् चन्द्रत्वारोपेत्युक्तम् । न तु प्रकारतया चन्द्रतारोपः । अन्यत्र विशेषणत्वेनोपस्थितस्यान्यत्र प्रकारतया आरोपायोगादिति तदाशयाच्चिन्त्यमिदम् ।" इति नागेशः ।

अन्यथेति । आर्थारोपेऽपि तादृशसमभिव्याहारस्य हेतुत्व इत्यर्थः । रूपकध्वनेरुच्छेदापत्तेरिति । तत्रारोपे सत्यपि तादृशविषयिवाचकपदाभावादिति भावः । रूपकध्वन्युच्छेदापत्तिपरिहारमाशङ्कते—न चेति । आरोप्यमाणेति । उपमानेत्यर्थः । इह समासोक्तौ । तथा किंचिदिति । आरोप्यमाणासाधारणधर्मोक्त्यादिकमिति भावः । समाधत्ते—इहापीति । समासोक्तावपीत्यर्थः । भामहादिमतेनाह—श्लेषेति । स्वमतेनाह—व्यञ्जनेति । निरस्तमिति । आरोप्यमाणं परनायिकामुखचुम्बनं जारासाधारणधर्मरूपमिहापि जारत्वगमकमस्तीति भावः । पुनः पूर्वपक्षी शङ्कते—न च जारत्वस्येति । जारत्वस्यारोपं विना यदि जारव्यवहारारोपोऽनुपपन्नो भवेत् तर्हि तादृशोऽसौ व्यवहारो जारत्वं गमयेत् । अत्र तु चन्द्रे जारत्वारोपं विनापि जारव्यवहारारोप उपपन्न एवेति न चन्द्रस्य जारत्वं गमयेदिति शङ्कादलाशयः । समाधत्ते—गमकं हीति । तथैव दर्शनादिति । अनुपपत्तिं विनापि नानार्थव्यञ्जनदर्शनादित्यर्थः । अन्यथेति । अनुपपत्तेस्तद्धेतुत्वे इत्यर्थः । स्वमतसाधकं युक्त्यन्तरमाह—किं चेति । अन्यथेति । तदप्रतीत्या तद्विशेषणत्वानङ्गीकारे इत्यर्थः । स्वरूपतो ह्यप्रकृतव्यवहारारोपे इति । जाराद्यविशेषिताप्रस्तुतव्यवहारारोपे इति भावः । एवं चेति । तदर्थं तत्प्रतीतौ चेत्यर्थः । भेदेनेति । अभेदातिरिक्तकर्तृताख्यसंबन्धेनेति भावः । भेदेन व्यवहारे विशेषणत्वस्यानौचित्ये युक्तिमाह—'चन्द्रस्य जारभिन्नतेति । सचिवाभ्यामिति । सहिताभ्यामिति भावः । अन्यथेति । मुखचुम्बनरूपार्थसहितस्त्रीलिङ्गपुंल्लिङ्गाभ्यां तदभिव्यक्तिमस्वीकृत्य केवलमुखचुम्बनेन तदभिव्यक्त्यङ्गीकारे इत्यर्थः । नायकप्रतीतीति । एकशेषबलेन नायकस्य नायिकायाश्च प्रतीतेरापत्तेरिति भावः । पर्यवसितमाह—एवं चेति । पर्यवस्यतीति । स्त्रीत्वपुंस्त्वयोरधिकरणभूतौ यौ निशाशशिनौ तत्रैव यथाक्रमं नायिकात्वं नायकत्वं चाभिव्यज्यते । एवं विधायाश्चाभिव्यक्तेः निशाशशिनोर्नायक-

त्वारोप एव पर्यवसानम्। ततश्च 'व्यवहारसमारोप एव चारुताहेतुः, नतु रूपसमारोपः' इति तदुक्तिः स्पष्टमसंगतेति भावः। उक्तपर्यवसितार्थानङ्गीकारे आह—'अपरीति। तदुपजीव्येति। कुवलयानन्दोपजीव्यालंकारसर्वस्वेत्यर्थः। अत एव तदाज्ञानुवर्तिनेति प्रागुक्तम्। अविनाभावात् नियतसंबन्धात्। धर्मिणेति। नायकादिनेत्यर्थः। धर्मीति। चन्द्रादिरित्यर्थः। अवच्छिद्यते विशिष्यते। तट्टीकेति। अलंकारसर्वस्वटीकाविमर्शिनीत्यर्थः। विरोध इति। अलंकारसर्वस्वतट्टीकयोर्नायकत्वारोपे तात्पर्यं स्फुटमवगम्यते। तथा च नायकत्वारोपमनङ्गीकुर्वतो दीक्षितस्य ताभ्यां सह विरोधः स्पष्ट एवेति सारांशः।

तदुक्त्यन्तरं खण्डयति—किं चेति। यदपीत्यर्थः। तच्च बाधितमिति। नायिकाया व्यवहारविशेषणत्वेनावस्थानमसम्भवमिति भावः। बाधितत्वमेव स्फुटयितुमाह—नायिकात्वानालीढेति। नायिकात्वाविशिष्टेत्यर्थः। केवलेति। तदनालीढत्वादेव केवलत्वं बोध्यम्। सामर्थ्यमिति। 'निशामुखम्' इति समस्तपदबोध्ये मुखे नायिकाया विशेषणत्वं तदैव संभवति यदि निशायां नायिकायास्तादात्म्यं स्यादिति भावः। दोषान्तरमाह—अपि चेति। 'निर्लक्ष्मीका—' इति भास्करे सूर्ये, प्रतीचीम् पश्चिमाशां, याति गच्छति सति, प्राची पूर्वदिशा निर्लक्ष्मीका श्रीविहीना, अभवत् अभूत्। प्रिये प्रेयसि नायके, विपक्षरमणीरक्ते अन्याङ्गनासक्ते, का नायिका, मुदम् हर्षम्, अञ्चति प्राप्नोति ? न कापीति तद्व्याख्या। पूर्वार्धे समासोक्तिरुत्तरार्धे चार्थान्तरन्यासोऽलंकारः। भास्करादीनामिति। आदिना प्राच्यादिपरिग्रहः। नायकत्वाप्रतीताविति। नायकत्वस्य नायिकात्वस्य चाप्रतीतावित्यर्थः। अनुपपत्तेरिति। तस्मात्समासोक्तौ रूपसमारोपोऽवश्यमेषितव्य इति भावः। दोषान्तरमाह—अन्यच्चेति। ताटस्थ्येनेति। औदासीन्येनेत्यर्थः। प्रकृतव्यवहारात्पृथक्त्वेति यावत्। नाद्य इति। प्रकृतव्यवहारताटस्थ्येनाप्रकृतव्यवहारः प्रकृतकर्तरि समारोप्यत इति पक्षो न युक्त इत्यर्थः। अयुक्तत्वे हेतुमुल्लिखति—एवं चेति। यत एवं सतीत्यादिः। स चासिद्ध इति। अप्रकृतव्यवहारस्य प्रकृतासंबन्धित्वादिति भावः। न द्वितीय इति। प्रकृतव्यवहाराभिन्नतया अप्रकृतव्यवहारः प्रकृतकर्तर्यारोप्यते इति पक्षोऽपि नोचित इति भावः। अनौचित्यहेतुमुद्घाटयति—इतोऽपीति। विशेष इति। प्रकृतव्यवहाराभिन्नाप्रकृतव्यवहारस्य भेदसंसर्गेण प्रकृतविशेष्ये समारोपे प्रकारतया अभेदांशे, विशेष्यतया व्यवहारांशे चारोप इति गौरवम् दीक्षितमते, ग्रन्थकारमते तु प्रकृताप्रकृतव्यवहारयोः प्रकृताप्रकृतधर्मिणोश्चाभेदेनैवान्वयादभेदांशमात्र एवारोप इति लाघवमिति भावः। उपसंहरति—

तस्मादिति। रमणीय इत्यत्रान्वयः। स्वविशेष्ये इति। प्रकृतव्यवहारविशेष्ये इत्यर्थः। प्रकृतधर्मिणीति यावद्। तद्विशेष्येति। अप्रकृतव्यवहारविशेष्येत्यर्थः। अप्रकृतधर्मीति यावत्। तत्रेति। प्रकृते इत्यर्थः। स चेति। आरोपश्चेत्यर्थः। विशिष्टस्येति। अप्रकृतव्यवहारविशिष्टस्य नायकादेरित्यर्थः। विशिष्टे इति। प्रकृतव्यवहारविशिष्टे चन्द्रादावित्यर्थः। तयोरिति। प्रकृताप्रकृतवाक्यार्थयोरित्यर्थः। वैशिष्ट्यस्यैव वाक्यार्थतेति सूचयन्नाह—वैशिष्ट्यमनुभवन्त इति। अवान्तरवाक्यार्थयोर्भिन्नत्वादाह—महेति। तस्येति। प्रकृतस्येत्यर्थः।

एवं च समासोक्तौ रूपसमारोपो भवतीति पण्डितराजाभिप्रायः। नागेशस्तु अत्र "समा-

सोक्तावप्रस्तुतवृत्तान्तसमारोप एव चारुताहेतुरिति प्राञ्चः। तेषामयमाशयः—अयमैन्द्रीत्यादौ श्लिष्टविशेषणप्रतीतप्रस्तुताप्रस्तुतवृत्तान्तयोः श्लेषभित्तिकाभेदाध्यवसायेनाभिन्नयोः प्रस्तुतचन्द्रादिवृत्तिता। तत्र तयोर्वृत्तान्तयोः परस्परं विशेष्यविशेषणभावे कामचारेऽपि प्रस्तुतवृत्तान्तो विशेष्यः। तद्बोधकबोध्याप्रस्तुतस्तु अभेदेन तद्विशेषणम्। एवं चाप्रस्तुताभिन्नप्रस्तुतस्य चन्द्रेणान्वयः। तत्र यद्यपि प्रस्तुतस्य स्वासाधारणधर्मेण चन्द्रेऽन्वययोग्यतास्ति तथाप्यप्रस्तुताभेदमापन्नस्य न सास्तीति तद्रूपावच्छिन्नस्य तस्य प्रकृते धर्मिण्यारोपः। एवं चाप्रस्तुतव्यवहारसमारोपपदेन प्रस्तुतव्यवहारसमारोपपदेन च प्रस्तुतव्यवहारतादात्म्यापन्नसमारोप उच्यते। न च तत्तादात्म्यापन्नत्वेऽपि विशेष्यतायाः प्रस्तुत एव सत्त्वेनारोपं विनाप्यन्वययोग्यतेति वाच्यम्। दृगब्जेन वीक्षते इत्यादौ विशेष्यस्य स्वरूपेणेतरान्वयायोग्यस्येतरतादात्म्यापत्त्या तद्योग्यत्ववत्स्वतोऽन्वययोग्यस्यापीतरतादात्म्यापत्त्या तदयोग्यत्वस्यापि सत्त्वात्। न च रूपकवत्समासोक्तावपि प्रस्तुतेऽप्रस्तुतरूपसमारोप एव चारुताहेतुरस्तु। तद्वाचकपदसमभिव्याहाराभावेन तस्यासंभवात्। न चाक्षिप्तनायकादिना आक्षिप्तरूपकं भवतु। 'निरीक्ष्य विद्युन्नयनैः पयोदः' इत्यत्र पयोदे द्रष्टृपुरुषरूपकाक्षेपकनिरीक्षणवदाक्षेपकाभावात्। न च विशेषणसाम्यप्रतीताप्रकृतवृत्तान्त एवाक्षेपकोऽस्तु। अप्रस्तुतस्य प्रस्तुते विशेषणतया तस्य प्राधान्याभावेनाक्षेपकत्वात्। एतेनाक्षेपासंभवेऽपि परनायिकामुखचुम्बनस्य श्लेषमर्यादया प्रतीतस्य प्रकृतधर्मिणि चन्द्रे आरोप्यमाणस्य जारासाधारणधर्मत्वेन प्रकृतधर्मिणि जारत्वव्यञ्जकता सुवचा। न च चन्द्रे जारत्वारोपमन्तरेणापि जारव्यवहारारोपसिद्धिरनुपपत्त्यभावाच्च जारत्वं गमयेदिति वाच्यम्, व्यञ्जनाया अनुपपत्तिं विनापि प्रसरात्। 'गतोऽस्तमर्कः' इत्यादौ तथैव दर्शनात्। अन्यथा अर्थापत्त्या गतार्थत्वेन व्यञ्जनावैयर्थ्यप्रसङ्गादित्यपास्तम्। किं चैवं सति वाच्यार्थबोधोत्तरं तद्व्यङ्ग्यप्रतीतिः। सापि न केवलव्यवहारमात्रात्। अपि तु तादृशनायकनायिकासंबन्धविशिष्टव्यवहारज्ञानात्। एवं च वाच्यार्थबोधकालिकचमत्कारबीजमात्रमत्र निरूप्यते इत्यदोषः। अपि च तादृशव्यङ्ग्यस्याधिकचमत्कारित्वेन ध्वनिव्यवहारयोग्यतया नालंकारशरीरघटकता। एवं च समासोक्तेस्तादृशध्वन्युपस्कारकतयाधिकचमत्कारित्वमलंकारत्वं च। न चैवं समासोक्तौ रूपकध्वनिनैव निर्वाहे पृथगलंकारत्वं न स्यादिति वाच्यम्।

वाच्यार्थबोधकालिकचमत्कारस्यापह्नोतुमशक्यत्वेनालंकारत्वस्य दुरपह्नवत्वात्। विपरीतं नायकव्यवहारोपव्यञ्जनस्य समासोक्त्यन्तर्भावं वदतो ध्वनित्वस्य दुर्वारत्वाच्च। तद्व्यङ्ग्यस्याधिकचमत्कारित्वेन प्रधानत्वात्। न श्लिष्टशब्दोपस्थापितयोर्वृत्तान्तयोः परस्परमभेदान्वये मानाभावः। सहृदयहृदयस्यैव प्रमाणत्वात्। अत एव 'आगत्य संप्रति वियोगविसंष्ठुलाङ्गीम्' इत्यत्रार्थशक्तिमूलो नायकनायिकावृत्तान्तो वाच्यरविकमलिनीवृत्तान्ताध्यारोपेणैव स्थित इति प्रदीपकृतः, प्राचीनमनुभवमपलप्यापि यद्येकत्र द्वयमिति रीत्या प्रस्तुताप्रस्तुतवृत्तान्तयोर्विशेष्येणैवान्वयः स्वीक्रियते एवमपि वाक्यार्थबोधकाले प्रस्तुते धर्मिणि नाप्रस्तुतजारत्वारोपप्रत्याशा। तथाहि यद्यप्यनयोर्भिन्नशब्दोपात्तविशेषणयोरिव विशेष्येणैव साक्षादन्वयात्समप्राधान्यमस्तीति स्वीक्रियते तथाप्यप्रस्तुतवृत्तान्तान्वयानुरोधान्न प्रस्तुतेऽप्रस्तुतरूपसमारोपः। प्रस्तुतेऽप्रस्तुतवृत्तान्तारोपेणैव सिद्धेः। अप्रस्तुतरूपसमारोपेऽपि प्रस्तुतान्व-

यायोग्यतायास्तदवस्थत्वाच्च । नन्वेवं सति विशेषणसाम्यादप्रस्तुतस्य गम्यत्वे समासोक्तिरिति प्राचीनलक्षणासंगतिः, प्रस्तुतधर्मिव्यञ्जनस्य त्वयानपेक्षणादिति चेत् न । स्वरूपतोऽप्रस्तुतारोपस्याचमत्कारित्वम् किं त्वप्रस्तुतकामुकादिसंबन्धित्वेनावगम्यमानस्यैव तस्यारोपः । अतः श्लेषादिमहिम्ना विशेषणपदैः स्वरूपतः समर्पितेन चुम्बनादिना ऐन्द्री चन्द्र इत्येतद्गतस्त्रीलिङ्गपुंल्लिङ्गसहकृतेन तत्संबन्धिनि कामुकादावभिव्यक्ते पुनस्तदीयत्वानुसंधानात् । विशेषणसाम्येन वाच्योपस्कारस्याप्रस्तुतव्यञ्जनस्यापेक्षणात् । अप्रस्तुतस्यैतस्याप्रस्तुतव्यवहारस्येत्यर्थो वा । एतेन वदनचुम्बनस्य पुत्रादिसाधारण्यात्कथं कामुकाभिव्यञ्जकत्वम् । किं च 'अहर्मुखं चुम्बति भानुबिम्बम्' इत्यत्रापि नायकाद्यभिव्यक्त्यापत्तिरित्यपास्तम् । यत्तु चन्द्रऐन्द्रीपदगतलिङ्गाभ्यामभिव्यक्तनायकयोः स्वव्यञ्जकपदोपस्थापिताभ्यामभेदेनैवान्वय उचितः समानपदोपात्तत्वप्रत्यासत्तेरिति, तन्न । एवं हि वदता व्यवहारावच्छेदकत्वं तयोः स्वीक्रियते न वा । आद्ये एकस्यार्थस्योभयत्रान्वयोऽव्युत्पत्तिग्रस्तः । अन्त्ये रसाननुगुणत्वम् । यदप्यैन्द्र्यादौ नायिकात्वाभाने केवलं व्यवहारावच्छेदकत्वमात्रस्वीकारे बाधः । नायिकात्वानालीढकेवलैन्द्रीमुखचुम्बनरूपस्य व्यवहारस्य नायकासंबन्धित्वात् । नहि दिक्तादात्म्यं विना नायिकायाः पृथङ्मुखं विशेषयितुं सामर्थ्यमस्तीति तदपि न । मुखशब्दश्लेषसामर्थ्येन ऐन्द्रीमुखमित्यस्य समस्तत्वेऽपि ऐन्द्र्यंशे मोषेण केवलमुखचुम्बनस्योपस्थितेः । तदेतदुक्तं कुवलयानन्दे—श्लेषादिमहिम्ना स्वरूपतः समर्पितेन वदनचुम्बनादिनेति ।

नह्यैन्द्रीपदशब्दार्थेन दिग्रूपेण वदनरूपमुखपदार्थस्यान्वयो वक्तुं शक्यः सहृदयैः । नन्वेतादृशकुसृष्टिकल्पनापेक्षया विशेषणसाम्यमहिम्ना प्रतीतोऽप्रकृतवाक्यार्थः स्त्रीलिङ्गपुंल्लिङ्गाभ्यामभिव्यक्तनायिकाद्यभिन्नचन्द्रादिघटितप्रकृतवाक्यार्थे स्वावयवतादात्म्यापन्नतदवयवोऽवतिष्ठते इत्येव कल्पयितुं युक्तम् । एवं च नायिकाद्यभिन्न–इन्द्रदिशासंबन्धिवदनाभिन्नप्रारम्भकर्मकचुम्बनरूपसंबन्धाश्रयो नायकाभिन्नश्चन्द्र इति बोध इति चेत्, न । एवं हि ऐन्द्र्यां नायिकाभेदप्रतीतौ मुखचुम्बनादौ वदनचुम्बनाद्यभेदप्रतीतावपि वदनचुम्बने साक्षान्नायिकार्थसंबन्धाप्रतीत्या रसोद्बोधानापत्तेः । न च व्यञ्जनया तत्प्रतीतिरस्त्येव, यस्मिन्यदभेदः तत्संबन्धिनि तत्संबन्ध्यभेद इति न्यायेन वा मानसिकी तत्प्रतीतिः, तत एव चमत्कार इति वाच्यम् । तदपेक्षया साक्षाच्चमत्कारोपपादकवाच्यार्थबोधव्युत्पादनस्यैवौचित्यात् । ननु व्यञ्जनया अप्रकृतार्थबोधः । शक्तेः प्रकरणादिना नियन्त्रणात् । ततो व्यञ्जनमाहात्म्यादेव प्रकृतवाक्यार्थतादात्म्येनावतिष्ठते इति चेत्, तर्हि वैयञ्जनिकोऽप्रकृतार्थबोधो नायिकाद्यविशेषितो विशेषितो वा ? नाद्यः, रसाननुगुणत्वात् । अन्त्ये स्वपदोपस्थापिताभ्यां लिङ्गाभ्याम् नायिकाद्यभेदबोधो व्यर्थोऽसंभवी च । नायिकाविशेषणकव्यवहारबोधनेन कृतार्थत्वात् । अपि च तथा सति जारकर्तृकसानुरागपरनायिकामुखचुम्बनाभिन्नप्राचीप्रारम्भसंयोगाश्रयो जाराभिन्नश्चन्द्र इति बोधकदर्थनमेव स्यात् । तस्माद् व्यञ्जनया शक्त्या वा उपस्थिताप्रस्तुतवृत्तान्तेन व्यञ्जनयोपस्थितनायकादिसंबन्धित्वेन गृहीतेनाभेदमापन्न–प्रस्तुतवृत्तान्तारोपः प्रकृतविशेष्ये । नव्यमते-श्लेषस्थलेऽप्रकृतोपस्थितेः शक्त्यैव व्यवस्थापयिष्यमाणत्वेन तन्मते शक्त्यैवाप्रकृतार्थोपस्थितिः । प्राचां तु व्यञ्जनयेत्येतावान्विशेषः । एवं च वाच्यार्थबोधोत्तरं यदि चन्द्रादौ नायकत्वादिप्रतीति-

रपि सहृदयानुभवसाक्षिकी तदास्तु इत्युपपादितमेव प्राक्। एतेन 'निर्लक्ष्मीकाभवत्प्राची प्रतीचीं याति भास्करे। प्रिये विपक्षरमणीरक्ते का मुदमञ्चति॥' इत्यत्र पूर्वार्धगतायां समासोक्तौ नायकत्वाप्रतीतावुत्तरार्धे प्रियत्वादिना समर्थनायाः सर्वथैवानुपपत्तिरिति परास्तम्। प्रस्तुतप्राचीवृत्तान्ते आरोप्यमाणाप्रस्तुतखण्डितनायिकाविशेषवृत्तान्तसमर्थनाय तस्यावश्यकत्वाच्च। एवं च सानुरागपरनायिकासुखचुम्बनाभिन्नप्राचीप्रारम्भसंयोगाश्रयश्चन्द्र इत्येव बोधः। समासोक्तिर्गुणीभूतव्यङ्ग्येतिव्यवहारस्तु प्रकृतव्यवहारेऽप्रकृतव्यवहाराभेदस्य व्यञ्जनया प्रतीतेर्निर्बाध एवेति दिक्।" इति विलक्षणं विवेचयति।

दीक्षितजी के मत का खण्डन किया जाता है—तदेतत् इत्यादि।

दीक्षितजी ने जो कुछ (जिसका उल्लेख पहले किया गया है) कहा है वह सब असंगत हैं। देखिए—सर्व प्रथम—

(१) जो उन्होंने यह कहा है कि "–'मुखं चन्द्रः' इस जगह मुख में चन्द्रत्व का आरोप होता है" वह उचित नहीं, क्योंकि दो प्रातिपदिकार्थों का अभेद संबन्ध से ही अन्वय होने के कारण मुख में चन्द्र का आरोप होता है, न कि चन्द्र के विशेषण चन्द्रत्व का।

(यहाँ नागेश का कथन है कि तादात्म्य (अभेद) संबन्ध से चन्द्र का आरोप करने पर संबन्धरूप में तादात्म्य भी आरोप का विषय हो जाता है, और चन्द्र का तादात्म्य चन्द्रत्व रूप ही पर्यवसित होता है, अतः 'चन्द्रत्व का आरोप होता है' ऐसा दीक्षित ने कहा, प्रकार (विशेषण) रूप से चन्द्रत्वारोप उन्हें भी मान्य नहीं है। वैसी मान्यता किसी विद्वान् की हो भी नहीं सकती, क्योंकि दूसरे के विशेषणरूप से उपस्थित पदार्थ का किसी अन्य पदार्थ में विशेषणरूप से आरोप अयुक्त है। ऐसी स्थिति में पण्डितराज के द्वारा किया गया उक्त खण्डन चिन्तनीय है।)

(२) दूसरी बात जो उन्होंने यह कही है कि "जार-आदि पद की समीपवर्तितारूप हेतु के अभाव से चन्द्र आदि में जारत्व का आरोप नहीं हो सकता" वह भी ठीक नहीं। कारण, श्रौत आरोप में ही आरोप्यमाण पदार्थबोधक पद की समीपवर्तिता को हेतु माना जाता है, न कि आर्थ आरोप में–अर्थात् आर्थ आरोप उसके अभाव में भी हो सकता है। यदि आर्थ आरोप में भी समभिव्याहार को हेतु माना जाय तब रूपकध्वनि का उच्छेद हो जायगा। तात्पर्य यह कि 'तेरे मुख की कान्ति तम को दूर करती है, ताप को हटाती है, और कमलों को मुद्रित बनाती है' ऐसा कहने पर 'तेरा मुख चन्द्र है' इस तरह का रूपक ध्वनित होता है, फलतः मुख में चन्द्र का आरोप माना जाता है, क्योंकि उपमेय में उपमान का अभेद संबन्ध से आरोप ही रूपक कहलाता है, पर यहाँ चन्द्रपद का समभिव्याहार (समीप में कथन) नहीं है। इस तरह यह सिद्ध हो जाता है कि आर्थ आरोप में पद-समभिव्याहार की अपेक्षा नहीं होती। यदि कहा जाय कि रूपकध्वनि के स्थल में आरोप्यमाण अर्थात् चन्द्रादि का बोधकपद उक्त नहीं रहता यह सत्य है, पर आरोप्यमाण (चन्द्रादि) के असाधारण धर्म (जैसे उक्त स्थल में तम को दूर करना आदि) की उक्ति अवश्य रहती है और वह असाधारणधर्म की उक्ति ही आरोप्यमाण (चन्द्र) के तादात्म्य की व्यञ्जिका हो जाती है, पर समासोक्ति में जार आदि का कोई असाधारण धर्म उक्त नहीं रहता, फिर वहाँ चन्द्र आदि में जार आदि के तादात्म्य की अभिव्यक्ति कैसे होगी, तो इसके उत्तर में यह कहा जायगा कि–समासोक्ति में भी प्राचीनमतानुसार श्लेषमर्यादा से और नवीन

मतानुसार व्यञ्जनामर्यादा से प्रतीत होने वाले परनायिकामुखचुम्बनरूप अप्रस्तुत वृत्तान्त का जब प्रस्तुतधर्मी ( चन्द्र आदि ) में आरोप कर दिया जाता है तब वह ( परनायिकामुखचुम्बन )–जो जार का असाधारणधर्म है–अवश्य ही चन्द्र में जारत्व का अभिव्यञ्जक होगा।

इसी से 'विद्युन्नयनैः' और 'त्वं सेतुबन्धनकृत्' इन स्थलों पर जैसे 'द्रष्टृत्व' तथा 'विष्णुत्व' का व्यञ्जकधर्म वर्तमान रहता है वैसे यहाँ नहीं है यह कथन भी निरस्त हो जाता है। तात्पर्य यह कि यहाँ भी 'मुख चुम्बनरूप जारव्यवहार' व्यञ्जकरूप में विद्यमान है यह बात पहले कही जा चुकी है। यदि आप कहें कि यहाँ जब चन्द्र आदि में जारत्वारोप के बिना भी जारव्यवहार का आरोप सिद्ध हो सकता है तब यह आरोप्यमाण जार-व्यवहार चन्द्र आदि में जारत्व का गमक नहीं होगा, क्योंकि जिसके बिना जो अनुपपन्न रहता है वही उसका गमक होता है, तो इसके उत्तर में कहा जायगा कि गमक दो प्रकार का होता है एक आक्षेपक और दूसरा व्यञ्जक, उनमें से आक्षेपक अनुपपन्न रहने पर ही गमक होता है यह सर्वथा सत्य बात है, पर व्यञ्जक अनुपपत्ति की अपेक्षा नहीं करता, क्योंकि 'गतोऽस्तमर्कः अर्थात् सूर्य अस्त हुआ' इत्यादि स्थल में वैसा ही देखा जाता है—अर्थात् यह वाक्यार्थ किसी अन्य अर्थ की प्रतीति कराए बिना भी यद्यपि उपपन्न है तथापि 'अब ताप नहीं है, अब विक्रेय वस्तुओं को समेटना चाहिए' इत्यादि असंख्य अर्थों की अभिव्यक्ति प्रकरणानुसार इस वाक्यार्थ से होती है।

यदि व्यञ्जक होने के लिये भी अनुपपत्ति की अपेक्षा समझी जाय तब तो व्यञ्जना-वृत्ति व्यर्थ ही हो जाय, क्योंकि उस स्थिति में अर्थापत्ति प्रमाण से ही व्यञ्जना का कर्तव्य सम्पन्न हो जायगा। अभिप्राय यह कि अनुपपन्न अर्थ से जो किसी अन्य अर्थ का बोध होता है वह 'अर्थापत्ति' का विषय समझा जाता है अब यदि व्यञ्जना का विषय भी वही माना जाय तब व्यञ्जना की आवश्यकता ही नहीं रह जायगी।

एक बात और ध्यान देने योग्य यह है कि आपने स्वयं कहा है कि समासोक्ति में, आरोपित किए जाने वाले व्यवहार का विशेषण बनाने के लिये जार आदि अप्रस्तुत-धर्मी की प्रतीति आवश्यक है, अन्यथा जार आदि से अविशेषित मुख-चुम्बनात्मक अप्रस्तुत व्यवहार के आरोप में सुन्दरता नहीं आ सकेगी। ऐसी स्थिति में—जब आप के हिसाब से भी जार आदि अप्रस्तुत धर्मी की उपस्थिति आवश्यक ही ठहरती है तब अवश्य उपस्थित होने वाले उस जार आदि को परनायिका-मुख-चुम्बन-कर्ता चन्द्र आदि का अभेद संबन्ध से विशेषण बनाया जाय यही उचित है, न कि आरोप्यमाण व्यवहार का विशेषण उसको भेद संबन्ध से बनाया जाय यह उचित होगा। अर्थात् चन्द्र को जार मानना ही उचित है, न कि चन्द्र में जार-व्यवहार मानना, क्योंकि चन्द्रमा के जार से भिन्न रूप में प्रतीत होने पर 'परनायिका के मुख-चुम्बन' का वर्णन असुन्दर होगा।

एक बात और—'निशामुखं चुम्बति चन्द्र एषः' इस स्थल पर नायिकात्व और नायकत्व की अभिव्यक्ति स्त्रीलिङ्ग और पुंलिङ्ग की सहायता से ही 'मुखचुम्बन' रूप अर्थ कर पाता है, केवल 'मुखचुम्बन' नहीं, यह निर्विवाद बात है। अन्यथा—अर्थात् यदि स्त्रीलिङ्ग-पुंलिङ्ग की सहायता के बिना भी मुखचुम्बन से नायिकात्व और नायकत्व की अभिव्यक्ति हो सकती तब–'निशामुखं चुम्बतिचन्द्रिकैषा' 'अहर्मुखं चुम्बति भानु-बिम्बम्' इत्यादिक में भी–जहाँ क्रमशः 'केवल स्त्रीलिङ्ग और केवल नपुंसक लिङ्ग है,

स्त्रीलिङ्ग-पुंलिङ्ग की सहस्थिति नहीं है—नायिकात्व तथा नायकत्व की अभिव्यक्ति माननी पड़ेगी क्योंकि मुखचुम्बन यहाँ भी वर्णित है।

इस तरह जब यह सिद्ध हुआ कि स्त्रीलिङ्ग और पुंलिङ्ग के द्वारा नायिकात्व तथा नायकत्व की अभिव्यक्ति सामानाधिकरण्य सम्बन्ध से होती है—अर्थात् जिस अधिकरण में ये दोनों रहते हैं उसी अधिकरण में नायिकात्व एवम् नायकत्व की अभिव्यक्ति करेंगे, तब इस अभिव्यक्ति का पर्यवसान निशा के नायिकात्वारोप में और चन्द्र के नायकत्वारोप में ही मानना पड़ेगा।

सारांश यह कि समासोक्ति में व्यवहारारोप नहीं, स्वरूपारोप ही होता है। यदि यहाँ स्वरूपारोप आप नहीं मानेगें, तब आपके उपजीव्य ग्रन्थ ( अलंकारसर्वस्व ) का विरोध भी होगा, क्योंकि उसमें कहा गया है कि—"अपने स्वरूप को न छोड़ते हुए भी निशा और चन्द्र की प्रतीति नायिकात्व तथा नायकत्व नामक धर्म से युक्त-रूप में होती है।" अर्थात् निशा और चन्द्र में निशात्व तथा चन्द्रत्व के साथ-साथ नायिकात्व एवम् नायकत्व की भी प्रतीति होती है।

इतना ही नहीं, किन्तु उसकी टीका ( विमर्शिनी ) में जो यह कहा गया है कि "अविनाभाव के कारण–अर्थात् अप्रस्तुत धर्मी के विना अप्रस्तुत व्यवहार की स्थिति असंभव होने के कारण, अप्रस्तुत व्यवहार के द्वारा आक्षिप्त धर्मी ( नायकादि ) से ही प्रस्तुत धर्मी ( चन्द्र आदि ) अवच्छिन्न होता है।" इसका भी विरोध होगा।

( ३ ) और जो आपने कहा है कि—"चुम्बन आदि व्यवहार से अभिव्यक्त होने वाला नायक, व्यवहार का ही विशेषण होता है, अभेद संबन्ध द्वारा चन्द्र आदि का विशेषण नहीं, क्योंकि चन्द्र आदि पद के समानाधिकरण ( समानविभक्तिक ) पद के द्वारा यह ( नायक आदि ) अर्थ उपस्थित नहीं करवाया गया है।" इसके विषय में हमें यह कहना है कि जो बात आपने चन्द्र के विषय में कही है यही बात ( नायिका-वाचक पद का अभाव ) निशा में भी है, इसलिये वहाँ भी 'नायिकात्व' का आरोप नहीं होगा, अपितु नायक की तरह, अभिव्यक्त हुई नायिका भी व्यवहार-विशेषण बन कर ही रहेगी—यह कहना पड़ेगा। पर यह प्रकार बाधित है। कारण, जिसमें नायिकात्व का आरोप हुआ नहीं है ऐसी रात्रि के मुख का चुम्बनरूप व्यवहार नायक से कोई सम्बन्ध नहीं रखता। रात्रि तथा नायिका में जब तक अभेद नहीं माना जायगा तब तक नायिका मुख का विशेषण बने यह संभव नहीं है—अर्थात 'निशामुखम्' इस समस्त पद से स्वतन्त्ररूप में नायिका का मुख नहीं समझा जा सकता, हाँ रात्रि को नायिका समझ लेने पर अवश्य नायिका का अन्वय मुख के साथ समझा जा सकता है।

इतना ही नहीं, अपितु, 'निर्लक्ष्मीका—अर्थात् सूर्य के प्रतीची ( पश्चिमदिशा )—गमन करने पर ( पूर्व दिशा ) शोभाविहीन हो गई। प्रिय के शत्रुभूत रमणी में आसक्त हो जाने पर में कौन नायिका मोदमयी रह सकती है।' इस जगह पूर्वार्ध में जो समासोक्ति है वहाँ यदि सूर्य के नायक के रूप में और प्राची तथा प्रतीची के क्रमशः नायिका एवम् प्रतिनायिका के रूप में प्रतीति न हो तो उत्तरार्ध में प्रियत्व आदि से उसका समर्थन करना सर्वथा ही अयुक्त हो जाता है।

अब एक बात और लीजिए। हम आप से पूछते हैं कि—प्रस्तुत विशेष्य में अप्रस्तुत का व्यवहार प्रस्तुत व्यवहार से तटस्थ रख कर आरोपित किया जाता है अथवा उससे अभिन्न मान कर? यदि प्रथम पक्ष माना जाय तो वह उचित नहीं, क्योंकि ऐसा

मानने से प्रस्तुत विशेष्य में प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत दो व्यवहारों के होने से 'एक में दो' ऐसा बोध होगा और ऐसा बोध असिद्ध है-यह कहा जा चुका है कि 'तब अप्रस्तुत-व्यवहार प्रस्तुत से असंबद्ध हो जायगा।'

अब यदि द्वितीय पक्ष माना जाय-अर्थात् यह कहा जाय कि प्रस्तुत विशेष्य में उक्त दोनों व्यवहारों को अभिन्न मान कर आरोपित किया जाता है तो वह भी समुचित नहीं। कारण इसकी अपेक्षा तो 'प्रस्तुत व्यवहार में ही अप्रस्तुत व्यवहार का अभेद संबन्ध से आरोप मानना श्रेष्ठता है', न कि ( भिन्न-भिन्न दो व्यवहारों को अभिन्न मान कर उनका ) भेद-संसर्ग से प्रस्तुत विशेष्य में आरोप। कारण, इस तरह से अभेदांश में और व्यवहारांश में दो जगह आरोप मानना पड़ता है-अर्थात् पहले अप्रस्तुत व्यवहार में अभेद संबन्ध से विशेषण बनना पड़ेगा और तब उन दोनों अभिन्न व्यवहारों को भेद संबन्ध से प्रस्तुत विशेष्य का विशेषण बनाना पड़ेगा। और मेरे मत में केवल अभेदांश में ही आरोप मानना पड़ता है-अर्थात् प्रस्तुताप्रस्तुत व्यवहारों में तथा प्रस्तुताप्रस्तुत विशेष्यों में-दोनों ही जगहों में अभेद ही संबन्ध स्वीकृत किया जाता है, इस तरह मेरे मत की विशिष्टता स्पष्ट ही है।

अतः अप्रस्तुत व्यवहार से अभिन्नरूप में माना गया प्रस्तुत व्यवहार अप्रस्तुत व्यवहार के विशेष्य से अभिन्न रूप में स्थित प्रस्तुत विशेष्य में भासित होता है और उन दोनों में से अप्रस्तुत अर्थ प्रस्तुत अर्थ के पोषकरूप में स्थित होने से गौण रहता है यह प्रकार ही सुन्दर है।

यहाँ यह सूक्ष्म विचार भी कर लेना चाहिए कि-यह आरोप 'स्तत्पादनखरत्नानाम्—' इत्यादि वाक्यार्थ रूपक की तरह विशिष्ट अर्थ का विशिष्ट अर्थ में नहीं है, क्योंकि समासोक्ति में प्रस्तुत वाक्यार्थ तथा अप्रस्तुत वाक्यार्थ पृथक्-पृथक् शब्दसमूह से ज्ञात नहीं होते, किन्तु प्रस्तुतवाक्यार्थ के अन्तर्गत पदार्थ अभेद संबन्ध के द्वारा अप्रस्तुत वाक्यार्थ के अन्तर्गत पदार्थों से उपश्लिष्ट होकर ही विशिष्टता का अनुभव करते हुए महावाक्यार्थ रूप में परिणत हो जाते हैं।

स्पष्ट आशय यह हुआ कि वाक्यार्थरूपक स्थल में प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत अर्थ के बोधक दो वाक्य पृथक् पृथक् कहे रहते हैं, अतः वहाँ एक निष्पन्न वाक्यार्थ का दूसरे निष्पन्न वाक्यार्थ पर आरोप होता है और इस तरह दो वाक्यार्थ मिल कर एक महावाक्यार्थ बन जाता है और समासोक्तिस्थल में प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत दोनों ही अर्थों का बोधक वाक्य एक ही रहता है, अतः यहाँ प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत पदार्थ ही परस्पर अभिन्न होकर वाक्यार्थ रूप बनता है पीछे चल कर यहाँ भी महावाक्यार्थ जैसा रूप तैयार हो जाता है।

एक बात और समझ लेनी चाहिए कि यहाँ अतिशयोक्ति की तरह अप्रस्तुत अर्थ से प्रस्तुत अर्थ का निगरण नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि यहाँ प्रस्तुत शब्द वाच्य रहता है और अतिशयोक्ति में प्रस्तुत का उल्लेख रहता ही नहीं है इसी लिये वहाँ निगरण कहा जाता है।

पूर्वोक्त विश्लेषण से निष्कर्ष यह निकलता है कि पण्डितराज समासोक्तिस्थल पर प्रस्तुत विशेष्य ( धर्मी ) में अप्रस्तुत विशेष्य का अभेद संबन्ध से आरोप मानते हैं। पर प्राचीन ऐसा नहीं मानते हैं। यद्यपि पण्डितराजने प्राचीनों का खण्डन सयुक्तिक मूल में किया है तथापि प्राचीनों के पक्षपाती नागेश ने अपनी टीका में प्राचीनों का समर्थन किया है। अब यहाँ पाठकों के ज्ञानार्थ नागेश का अनुवाद किया जा रहा है।

"समासोक्ति में अप्रस्तुत व्यवहार का आरोप ही सुन्दरताजनक होता है, रूप-समारोप नहीं ऐसा प्राचीनों का कथन है। उनका अभिप्राय यह है कि-'अयमैन्द्रीमुखं पश्य रक्तश्चुम्बति चन्द्रमाः—' इत्यादि स्थलों पर श्लिष्ट विशेषणों से जिन प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत व्यवहारों की प्रतीति होती है वे पहले श्लेषमूलक अभेदाध्यवसान के द्वारा अभिन्न बन जाते हैं तदनन्तर अभिन्न बने हुए वे प्रस्तुताप्रस्तुत व्यवहार प्रस्तुत चन्द्र आदि में रहने वाले अनायास समझ लिये जाते हैं।

वहाँ उन दोनों ( प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत ) व्यवहारों में से किसे विशेषण माना जाय और किसे विशेष्य, इस में यद्यपि पाठकों की कामचारिता है, तथापि प्रस्तुत व्यवहार को ही विशेष्य बनाया जाता है और प्रस्तुत व्यवहार बोधक पदावली के द्वारा ही अवगत होने वाले अप्रस्तुत व्यवहार को बनाया जाता है विशेषण। इस तरह अप्रस्तुत व्यवहार से अभिन्न प्रस्तुत व्यवहार का अन्वय चन्द्र आदि के साथ होता है।

उन दोनों व्यवहारों में प्रस्तुत व्यवहार स्वतः चन्द्र आदि में अन्वित होने योग्य यद्यपि है, तथापि अप्रस्तुत व्यवहार की अभिन्नता को प्राप्त किया हुआ प्रस्तुत व्यवहार स्वतः चन्द्रादि में अन्वित होने की योग्यता नहीं रखता, अतः अप्रस्तुत रूपाक्रान्त प्रस्तुत व्यवहार का प्रस्तुत धर्मी ( चन्द्र आदि ) में आरोप माना जाता है।

इस तरह 'अप्रस्तुत व्यवहार समारोप' तथा 'प्रस्तुत व्यवहार समारोप' इन पदों से प्रस्तुत व्यवहार के तादात्म्य से युक्त का आरोप कहा जाता है। यहाँ यदि यह आशङ्का की जाय कि अप्रस्तुत व्यवहार के साथ तादात्म्यापन्न होने पर भी विशेष्य तो प्रस्तुत व्यवहार ही रहता है, अतः उसका ( प्रस्तुत व्यवहार का ) अन्वय आरोप के विना भी प्रस्तुत धर्मी के साथ हो ही सकता है, फिर प्रस्तुत धर्मी में उसके ( अप्रस्तुत विशेषण-युक्त प्रस्तुत व्यवहार के ) आरोप की क्या आवश्यकता है? तो इसका उत्तर यह है कि 'दगब्जेन वीक्षते अर्थात् नयन-कमल से देखता है' इत्यादि स्थानों पर—जिस तरह 'दगब्ज' पदार्थ में विशेष्यभूत 'अब्ज ( कमल )' स्वतः 'वीक्षण' के साथ करणता संबन्ध से अन्वय योग्य न होकर भी 'दृक् ( आँख )' के साथ तादात्म्यापन्न होने से अन्वय योग्य माना जाता है, उसी तरह यहाँ प्रस्तुत स्वतः अन्वय योग्य होकर भी अप्रस्तुत के साथ तादात्म्यापन्न होने से अन्वय के अयोग्य भी माना जायगा। रूपक के समान समासोक्ति में भी प्रस्तुत धर्मी में अप्रस्तुत धर्मी का स्वरूपारोप ही चमत्कारी होवे यह तो कहा नहीं जा सकता क्योंकि अप्रस्तुत धर्मिवाचक पद का अभाव रहने के कारण यहाँ स्वरूपारोप संभव ही नहीं हो सकता। आक्षिप्त अप्रस्तुत धर्मीनायक आदि को लेकर आक्षिप्त रूपक ही समासोक्ति स्थल में माना जाय यह भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि 'निरीक्ष्य विद्युन्नयनैः पयोदः' यहाँ जिस तरह पयोद में द्रष्टा पुरुष के रूपक का आक्षेपक निरीक्षण कहा गया रहता है उस तरह यहाँ अप्रस्तुत धर्मी-नायक आदि का आक्षेपक कुछ कहा गया नहीं रहता। विशेषण की समानता से प्रतीत होने वाला अप्रस्तुत व्यवहार को तो आक्षेपक माना नहीं जा सकता, क्योंकि अप्रस्तुत व्यवहार प्रस्तुत में विशेषण होने से अप्रधान हो जाता है और अप्रधान अर्थ आक्षेपक होता नहीं।

इससे अब "आक्षेप के असंभव होने पर भी प्रस्तुत धर्मी में आरोपित होने वाला श्लेष-द्वारा प्रतीयमान पर-नायिका-मुख-चुम्बन, जार का असाधारण धर्म होने के कारण, प्रस्तुत धर्मी में जारत्व का व्यञ्जक, हो सकता है। चन्द्र में जारत्वारोप के विना भी सिद्ध होने वाला जार व्यवहार अनुपपत्ति के अभाव से जारत्व का गमक नहीं होगा

यह बात तो न कही जा सकती है, क्योंकि व्यञ्जना का अवसर अनुपपत्ति के अभाव में भी होता है, क्योंकि 'गतोऽस्तमर्कः' इत्यादि स्थानों पर वैसा ही देखा गया है। अन्यथा अर्थापत्ति प्रमाण से ही काम चल जाने से व्यञ्जना ही व्यर्थ हो जायगी" यह कथन भी रसगङ्गाधरकार का खण्डित हो जाता है।

एक बात और है कि पण्डितराज ने जिस व्यङ्ग्य की बात कही है उसकी प्रतीति वाच्य अर्थ के बोध हो जाने पर होगी और वह प्रतीति भी केवल व्यवहार के ज्ञान से नहीं, अपितु उस तरह के नायक तथा नायिका से संबद्ध व्यवहार के ज्ञान से।

हम तो यहाँ वाच्यार्थ बोध काल में अनुभूत होने वाले चमत्कार के बीज का ही विचार कर रहे हैं, अतः उनके द्वारा कथित दोष का अवसर ही नहीं आता।

और एक बात यह भी है कि पण्डितराज ने जिस तरह अप्रस्तुत अर्थ को व्यङ्ग्य माना है उस तरह से वह व्यङ्ग्य अर्थ वाच्य अर्थ से अधिक चमत्कारजनक होने के कारण ध्वनि-व्यवहार के योग्य होगा, अतः वह अलंकार के अन्दर आने योग्य ही नहीं रहेगा।

और हम जिस तरह कहते हैं उस तरह से मानने पर—अर्थात् केवल वाच्यार्थ बोध-कालिक चमत्कार के आधार पर समासोक्ति की सत्ता स्वीकार करने पर अन्त में होने वाले व्यङ्ग्य अर्थ ( प्रस्तुत धर्मी में अभिव्यक्त होने वाले अप्रस्तुत तादात्म्य ) का पोषक होने के कारण समासोक्ति की चमत्कारजनकता और अलंकारता दोनों ही सुसङ्गत हो जाती हैं।

आप कहेंगे कि इस प्रकार को मानने पर तो रूपकालंकार की ध्वनि मान लेने से ही निर्वाह हो जायगा फिर समासोक्ति को पृथक् अलंकार माना ही क्यों जाय तो इसके उत्तर में मेरा कथन यह है कि वाच्यार्थ बोध काल में होने वाले चमत्कार भी जब छिपाने योग्य नहीं हैं तब उसके आधार पर होने वाला अलंकार भी छिपाया नहीं जा सकता। उलटे, प्रस्तुत धर्मी चन्द्र आदि में होने वाली नायकत्व आदि की अभिव्यक्ति को भी समासोक्ति के अन्दर मानने वाले आपके पक्ष में ही ध्वनि व्यवहार की योग्यता आ जाने से अलंकारत्व का अवसर समाप्त हो जाता है। कारण, वह व्यङ्ग्य अधिक चमत्कारी होने से प्रधान हो जाता है और प्रधान व्यङ्ग्य ध्वनि व्यवहार का ही हेतु होता है, अलंकार व्यवहार का नहीं।

श्लिष्ट शब्दों के द्वारा उपस्थित कराए गए प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत व्यवहारों का परस्पर अभेद संबन्ध से अन्वित होने में प्रमाण का अभाव है यह भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि सहृदयों के हृदय ही प्रमाणरूप में विद्यमान हैं। इसीलिए—"–'आगत्य संप्रति वियोगविसंष्टुलाङ्गीम्' इस स्थल पर आर्थी व्यञ्जना से अवगत होने वाला नायक-नायिका-वृत्तान्त, वाच्य सूर्य-कमलिनी-वृत्तान्त में अध्यारोपित हो कर ही स्थित है" ऐसा प्रदीपकार ( गोविन्द ठाकुर ) कहते हैं।

प्राचीनों के अनुभव का अपलाप करके भी यदि 'एक में दो' इस रीति से प्रस्तुत तथा अप्रस्तुत दोनों व्यवहारों का प्रस्तुत विशेष्य के साथ ही अन्वय स्वीकृत करें, तथापि वाक्यार्थ-बोध काल में प्रस्तुतधर्मी पर अप्रस्तुत जारभाव के आरोप की आशा नहीं की जा सकती। देखिए—यद्यपि भिन्न दो पदों के द्वारा बोधित दो विशेषणों की तरह इन एक-पद-बोधित विशेषणों ( प्रस्तुत-अप्रस्तुत वृत्तान्तों ) का भी विशेष्य के साथ ही साक्षात् अन्वित होने से उक्त दोनों वृत्तान्तों की प्रधानता समान है यह बात मैं भी स्वीकार करता हूँ, तथापि अप्रस्तुत वृत्तान्त का साक्षात् विशेष्य के साथ अन्वय हो इस

अनुरोध से प्रस्तुत धर्मी में अप्रस्तुत धर्मी का स्वरूपारोप उचित नहीं। कारण, प्रस्तुत धर्मी में अप्रस्तुत वृत्तान्त का आरोप करने से ही इष्टसिद्धि हो जाती है। प्रस्तुत धर्मी में अप्रस्तुत धर्मी का स्वरूप आरोपित करने पर भी प्रस्तुत धर्मी में प्रस्तुत वृत्तान्त के अन्वय की अयोग्यता उसी तरह वर्तमान रहती है।

अब यदि यह आशङ्का आप करें कि—इस तरह से मानने पर 'विशेषण की समता से अप्रस्तुत के गम्य होने पर समासोक्ति होती है' इस प्राचीनोक्त लक्षण की असंगति हो जायगी, क्योंकि आपके हिसाब से समासोक्ति में अप्रस्तुत धर्मी की अभिव्यक्ति अपेक्षित नहीं होती, तो इसके उत्तर में प्राचीनों का कथन यह होगा कि जरा यहां की स्थिति पर ध्यान दीजिए। यहां स्थिति यह है कि—स्वरूपतः प्रतीत—अर्थात् नायकादि से असंबद्धरूप में ज्ञात अप्रस्तुत वृत्तान्त का आरोप अचमत्कारी होता है, अतः अप्रस्तुत कामुक आदि से संबद्धरूप में ज्ञात होने वाले अप्रस्तुत वृत्तान्त का ही आरोप मान्य होगा। इसलिये मानना पड़ेगा कि श्लेष आदि की महिमा से विशेषणबोधक पदों के द्वारा पहले चुम्बन आदि स्वरूपतः अवगत होते हैं, तदनन्तर, वह चुम्बन, 'ऐन्द्री' 'चन्द्र' इन शब्दों के स्त्रीलिङ्ग और पुंलिङ्ग की सहायता से अपने संबन्धी कामुक आदि की अभिव्यक्ति करता है, इस तरह से जब कामुक आदि की अभिव्यक्ति हो जाती है तब पुनः उस चुम्बन में कामुक संबन्धित्व का अनुसंधान कर लिया जाता है। फलतः प्राचीनों के मत में भी विशेषण की समता से वाच्यार्थ पोषक अप्रस्तुत धर्मी की अभिव्यक्ति अपेक्षित होती है। अब उक्त लक्षण की संगति होती है अथवा नहीं यह आप स्वयं सोचें। अथवा उक्त लक्षण में 'अप्रस्तुतस्य गम्यत्वे' का अर्थ 'अप्रस्तुत व्यवहार की गम्यता' समझना चाहिए।

इससे अब "मुख चुम्बन पुत्रादि साधारण होने के कारण कामुक आदि का अभिव्यञ्जक कैसे हो सकता है और 'अहर्मुखं चुम्बति सानुबिम्बम्' यहां भी नायक आदि की अभिव्यक्ति होने लगेगी" यह आपत्ति निरस्त हो गई।

'चन्द्र' तथा 'ऐन्द्री' पदगत लिङ्गों से अभिव्यक्त होने वाले नायक और नायिका के अन्वय अपने व्यञ्जक पदों से उपस्थित कराए गए चन्द्र तथा प्राची दिशा के साथ ही अभेद संबन्ध से हों यही उचित है, क्योंकि एक पद द्वारा अवगत होना रूप निकटता इस तरह के अन्वय में सहायक है यह जो पण्डितराज के द्वारा कहा गया है वह भी ठीक नहीं। कारण इस पर प्रश्न उठेगा कि इस तरह से कहते हुए आप नायक तथा नायिका को अप्रस्तुत वृत्तान्त का अवच्छेदक ( विशेषण + परिचायक ) मानते हैं अथवा नहीं? यदि पहला पक्ष लें तब एक ही अर्थ ( नायक-नायिका ) का दो पदार्थों ( वृत्तान्त और प्रस्तुत धर्मी + चन्द्र प्राची ) के साथ अन्वय अव्युत्पत्तिग्रस्त है—अनुभव विरुद्ध है। यदि दूसरा पक्ष लें—अर्थात् नायक-नायिका को व्यवहारावच्छेदक नहीं मानें तब रसानुकूलता समाप्त हो जाती है।

इस प्रसङ्ग पर पण्डितराज ने जो यह कहा है कि 'ऐन्द्री ( प्राची दिशा ) आदि में नायिकात्व का भान नहीं मानने पर नायिका को केवल व्यवहार का अवच्छेदक मानना बाधित है। कारण, नायिकात्व से असंस्पृष्ट केवल प्राची दिशा मुख-चुम्बनरूप व्यवहार नायक से संबन्ध नहीं रखता। दिशा के साथ तादात्म्य माने बिना नायिका अलग से मुख का विशेषण बनने की सामर्थ्य नहीं रखती" यह भी ठीक नहीं, क्यों कि मुख शब्दगत श्लेष की महिमा से 'ऐन्द्री-मुखम्' इस पद के समासयुक्त रहने पर भी 'ऐन्द्री' इस अंश का मोष करके ( इस अंश को छिपा कर ) ( यह तरीका जब तब व्याकरणशास्त्र

में अपनाया जाता है ) केवल मुख चुम्बन की उपस्थिति मानी जा सकती है। यह बात 'कुवलयानन्द' में कही गई है—"श्लेष की महिमा से स्वरूपतः बोधित मुखचुम्बन आदि के साथ।" ऐन्द्री पद के दिशारूप शब्दार्थ के साथ वदनरूप मुख पदार्थ का अन्वय सहृदयों के द्वारा कहने योग्य नहीं है।

इस पर यदि आप कहें कि—इस तरह की कुसृष्टि-कल्पना की अपेक्षा यह कल्पना ही उचित है कि—विशेषण-साम्य की महिमा से अवगत होने वाला अप्रस्तुत वाक्यार्थ, स्त्रीलिङ्ग और पुंल्लिङ्ग के द्वारा अभिव्यक्त होने वाले नायिका आदि से अभिन्न चन्द्र आदि से बने प्रस्तुत वाक्यार्थ में, अवयवभूत पदार्थों से उसके अवयवभूत पदार्थों का तादात्म्य बनाकर, रहता है। और इस प्रकार यहाँ 'नायिका से अभिन्न पूर्व दिशा के संबन्धी, मुख से अभिन्न प्रारम्भ है कर्म जिसका ऐसे चुम्बनरूप व्यापार का आश्रय नायक से अभिन्न चन्द्र' यह बोध होना है, तो यह संगत नहीं। कारण, इस तरह से प्राची दिशा में नायिका का अभेद ज्ञात होने पर मुख चुम्बन ( प्रारम्भ स्पर्श ) आदि में वदन चुम्बन आदि का अभेद भी प्रतीत हो जाय, पर वदन चुम्बन में नायिका का साक्षात् संबन्ध प्रतीत नहीं होगा और उस स्थिति में रस का उद्बोध नहीं हो सकेगा।

यदि आप कहें कि व्यञ्जना से वदन चुम्बन में नायिका के संबन्ध की प्रतीति होती ही है अथवा 'जिसमें जिसका अभेद होता है उसके संबन्धी में उसके संबन्धी का अभेद स्वतः सिद्ध हो जाता है' इस न्याय के अनुसार वदन चुम्बन में नायिका-संबन्ध की मानस प्रतीति होगी और उसी प्रतीति के आधार पर चमत्कार भी होगा, तो मैं कहूँगा कि, हां, ऐसा हो सकता है, परन्तु तदपेक्षया साक्षात् चमत्कार को सिद्ध करने वाले वाच्यार्थ बोध का प्रतिपादन करना ही उचित है।

यदि आप कहेंगे कि—प्रकरण आदि के द्वारा शक्ति का नियन्त्रण हो जाने से अप्रस्तुत अर्थ का बोध व्यञ्जना द्वारा ही हो सकता है और यदि ऐसा ही हो सकता है तब यह भी मानना ही पड़ेगा कि व्यञ्जना के माहात्म्य से ही, अप्रस्तुत अर्थ, प्रस्तुत वाक्यार्थ से अभिन्नरूप में स्थित होता है, तो मैं आप से पूछूंगा कि व्यञ्जना से होने वाला यह अप्रस्तुतार्थ बोध नायिका आदि से अविशेषित होगा अथवा विशेषित ? प्रथम पक्ष मानने पर रसानुकूलता उसमें नहीं होगी और द्वितीय पक्ष मानने पर, 'ऐन्द्री चन्द्र' इन पदों से उपस्थापित स्त्रीलिङ्ग-पुंल्लिङ्ग से जो नायिका आदि के अभेद का बोध किया जाता है वह व्यर्थ तथा असंभव भी हो जायगा। व्यर्थ इसलिये कि नायिकादि से विशेषित व्यवहार के बोधन से ही उद्देश्य सिद्ध है और असंभव इसलिये कि वैसा होने पर 'जार जिसका कर्ता हो ऐसे सानुराग पर नायिका-मुख चुम्बन से अभिन्न जो प्राची-प्रारम्भ संयोग उसका आश्रय जार से अभिन्न चन्द्र' इस तरह का बोध मानना पड़ेगा जो वस्तुतः बोध की कदर्थना ही होगी।

अतः यही मानना चाहिए कि—व्यञ्जना अथवा शक्ति से अप्रस्तुत व्यवहार उपस्थित होता है जो व्यञ्जना के द्वारा उपस्थित नायक आदि के संबन्धीरूप में विदित होता है और इस तरह के अप्रस्तुत व्यवहार से अभिन्न बने प्रस्तुत व्यवहार का प्रस्तुत धर्मी पर आरोप होता है।

'शक्ति अथवा व्यञ्जना से' ऐसा इसलिये कहा गया है कि नवीन-मत में श्लेषस्थल पर अप्रस्तुत अर्थ की उपस्थिति शक्ति से ही होती है ऐसी व्यवस्था की जाने वाली है, अतः उस मत में यहाँ भी शक्ति से ही अप्रस्तुत अर्थ की उपस्थिति हो जायगी, पर

प्राचीन-मत में वैसी व्यवस्था नहीं दी गई है अतः उस मत में व्यञ्जना से वह काम होगा। बस, इतना ही अन्तर है।

इस प्रकार से वाच्य अर्थ का बोध हो जाने पर यदि पीछे चन्द्र आदि में नायकत्व आदि की प्रतीति भी सहृदयों के अनुभव से प्रमाणित हो तो वह भी होवे ऐसा तो पहले भी कहा ही गया है।

इस तरह अब "निर्लक्ष्मीकाभवत्प्राची—' यहाँ पर पूर्वार्धगत समासोक्ति में नायकत्व की प्रतीति नहीं मानने पर उत्तरार्ध में प्रियत्व आदि के द्वारा किया गया समर्थन असंगत हो जायगा।" यह कथन भी पण्डितराज का खण्डित हो जाता है, क्योंकि समासोक्ति में नायकत्व की प्रतीति न मानने पर भी प्रस्तुत प्राची व्यवहार में आरोपित होने वाले अप्रस्तुत खण्डिता नायिका के व्यवहार का समर्थन के लिये उत्तरार्धगत वर्णन आवश्यक ही है।

इस प्रकार अब यह सिद्ध हो गया कि समासोक्ति स्थल पर 'सानुराग परनायिका-मुख-चुम्बन से अभिन्न प्राची-प्रारम्भ के संबन्ध का आश्रय चन्द्र' ऐसा ही बोध होता है। 'समासोक्ति, गुणीभूत व्यङ्ग्य होती है' यह व्यवहार तो प्रस्तुत व्यवहार में अप्रस्तुत व्यवहाराभेद का बोध व्यञ्जना से होने के कारण प्राचीन मत में भी निर्बाध ही है।"

शाब्दबोधनिरूपणानन्तरमिदानीं समासोक्तिभेदनिरूपणं प्रतिजानीते—

**अथास्याः केचन भेदा निरूप्यन्ते—**

अथेति। शाब्दबोधविचारानन्तरमित्यर्थः। अस्याः समासोक्तेः। केचनेति। न सर्वे इति भावः।

शाब्द-बोध विचार के बाद अब समासोक्ति के कतिपय भेदों का निरूपण किया जाता है।

भेदानेवोपदर्शयति—

**विशेषणसाम्यं श्लेषेण भवति शुद्धसाधारण्येन वा, तदपि धर्मान्तरपुरस्कारेण कार्यपुरस्कारेण वेति प्रत्येकं द्विविधम्।**

तदपीति। उभयविधं विशेषणसाम्यमपीत्यर्थः। धर्मान्तरेति। कार्यातिरिक्तधर्मेत्यर्थः। द्विविधमिति। कार्यातिरिक्तधर्मप्रतिपादकविशेषणसाम्येनाप्रकृतार्थोपस्थापनम्, कार्यरूप-धर्मप्रतिपादकतत्साम्येन वेति द्वैविध्यमिति भावः। इत्थञ्च मिलित्वा चत्वारो भेदाः संपद्यन्त इति बोध्यम्।

भेदों का ही उल्लेख किया जाता है—विशेषण इत्यादि।

विशेषण की समता दो प्रकार से होती है श्लेष से अथवा शुद्ध साधारणता से। वह प्रत्येक दो-दो प्रकार की है—(१) कहीं कार्य से अन्य किसी धर्म को आगे रखकर और (२) कहीं कार्यरूप धर्म को आगे रखकर। तात्पर्य यह कि—अप्रस्तुत अर्थ का उपस्थापन, कहीं कार्यातिरिक्त धर्मप्रतिपादक श्लिष्ट विशेषण से, कहीं कार्यातिरिक्त धर्मप्रतिपादक साधारण विशेषण से, कहीं कार्यरूप धर्मप्रतिपादक श्लिष्ट विशेषण से और कहीं कार्यरूप धर्मप्रतिपादक साधारण विशेषण से हो सकता है, अतः समासोक्ति के चार भेद सिद्ध होते हैं।

धर्मान्तरपुरस्कारेण श्लेषे विशेषणसाम्यस्य पूर्वोक्तमुदाहरणं स्मारयन् पुनस्तस्यैवोदाहरणान्तरं दातुमाह—

द्वारा ही होती है, किन्तु दार्ष्टान्तिक ( 'गङ्गायां घोषः' आदि ) में उन दोनों अर्थों की उपस्थिति भिन्न-भिन्न वृत्तियों द्वारा-अर्थात् एक की अभिधा द्वारा और दूसरे की लक्षणा द्वारा होती है-यह विलक्षणता है, अतः यहां विरोधाभास नहीं माना जा सकता। तो यह कोई बात नहीं, क्योंकि विलक्षणता रहने पर भी आप के द्वारा बनाए विरोधाभास-लक्षण की अतिव्याप्ति वारित नहीं होती। कारण, विरोधाभास के लक्षण में यह कहना अभीष्ट नहीं है कि विरोध के उत्थापक और निवर्तक अर्थों की उपस्थिति एक वृत्ति से अथवा एकजातीय वृत्ति से होती हो। यदि ऐसा कहना अभीष्ट माना जाय तब 'कुसुमानि शराः' इत्यादिक में प्राचीनों की रीति से विरोधाभास लक्षण की अव्याप्ति होने लगेगी। अभिप्राय यह कि प्राचीन आचार्य ऐसे स्थलों पर उपमानबोधक पद ( शर आदि ) की तत्सदृश में लक्षणा ही मानते हैं। ऐसी स्थिति में वहाँ विरोधोत्थापक अर्थ ( बाण ) की उपस्थिति अभिधा से और विरोधनिवर्तक अर्थ ( बाणसदृश ) की उपस्थिति लक्षणा से होने के कारण उस लक्षण का संघटन वहाँ नहीं हो सकेगा जिसमें एकजातीय वृत्ति से दोनों अर्थों की उपस्थिति अपेक्षित समझी जायगी। फलतः लक्षणा के उक्त उदाहरणों में विरोधाभास प्रसक्ति के निवारणार्थ कोई दूसरा ही उपाय करना होगा जो यह है कि 'गङ्गायां घोषः' इत्यादिक में विरोध का भाव होने पर भी वह ( विरोध ) कविसंरम्भ-गोचर-अर्थात् कवि का मुख्यबोधनीय अर्थ नहीं है, अतः उसमें चमत्कारित्व का अभाव है इसीलिए वह अलङ्काररूप नहीं हो सकता है।

कुवलयानन्दमनूद्यावद्यति—

अयं च विरोधालङ्कारः कुवलयानन्दकृता उत्प्रेक्षाशिरस्कोऽप्युदाहृतः। यथा—

'प्रतीपभूपैरिव किं ततो भिया विरुद्धधर्मैरपि भेतृतोज्झिता।
अमित्रजिन्मित्रजिदोजसा स यद्विचारदृक्चारदृगप्यवर्तत ॥' इति।

विरोधप्रतीत्यनन्तरं यत्रार्थान्तरप्रतिपत्त्या विरोधस्य समाधानं तत्र विरोधाभास इष्यते। यथा—'रिपुराजिरसभावभञ्जनोऽप्यरिपुराजिरसभावभञ्जनः'इत्यादौ। इह तूत्प्रेक्षया विरोधसमाधानात्मिकया मुखस्थितया विरोधस्योत्थानमेव-भग्नमिति कथमनुतिष्ठन्नेव विरोधश्चमत्कारमूलमलङ्कारभावं वहेत्।

उत्प्रेक्षाशिरस्क इति। उत्प्रेक्षा शिरसि=अग्रभागे यस्य तादृशः उत्प्रेक्षाप्रधान इति यावत्। 'प्रतीपभूपैरिव—' इति। नैषधीयचरिते राज्ञो नलस्य वर्णनमिदम्। कविः श्रीहर्षः कथयति—ततः नलात्, भिया भयेन, प्रतीपभूपैरिव, विरुद्धधर्मैरपि मिथोऽसमानाधिकरणैः मित्रजयित्वामित्रजयित्वादिभिस्तत्त्वैः, भेतृता भेदकता ( छेदनकारिता पृथक्कारिता च ), उज्झिता त्यक्ता, किम्? यत् यस्मात्, स नलः, ओजसा प्रतापेन तेजसा च, अमित्रजिदपि शत्रुविजेतापि, मित्रजित् सुहृद्विजेता ( अयं विरुद्धोऽर्थः ) सूर्यविजेतेति परमार्थः, चारदृगपि चाराः = गुप्तचराः एव दृशः = चक्षूंषि यस्य तादृशोऽपि, विचारदृक् चारचक्षुष्कतारहितः ( अयं विरुद्धोऽर्थः ) विचारपुरस्सरं द्रष्टेति परमार्थः, अवर्तत अभूदित्यर्थः।

अत्र 'अमित्रजिन्मित्रजित्' 'चारदृक् विचारदृक्' इत्यनयोरंशयोर्वर्तमानस्य विरोधाभासालङ्कारस्य पोषकतया स्थिता 'प्रतीपभूपैरिव—' इत्यंशगतोत्प्रेक्षा प्रधानमिति कुवलयानन्दकाराभिप्रायः। निरसितुमालोचयति—विरोधप्रतीत्येति। 'रिपुराजि—' इति। रिपूणां = शत्रूणां राजिः = समूहः तस्य यौ रसभावौ तयोः भञ्जनः नाशको यो भवेत् स कथम् 'अ-( न )-रिपुराजिरसभावभञ्जनः स्यादिति विरोधः। अरीणाम् पुराणाम् यानि अजिराणि=प्राङ्गणानि तेषु याः सभाः तासाम् अवभञ्जनः इत्यर्थेन अरेः पुराणाम्, अजिराणाम्, सभानाञ्च, अवभञ्जनः, इत्यर्थेन वा समाधानम्। इह त्विति। 'प्रतीपभूपैः—' इति पद्ये त्वित्यर्थः। उत्प्रेक्षयेति। प्रतीपभूपवद्विरुद्धधर्मकर्तृकभेदकतापरित्यागसंभावनात्मिकयेत्यर्थः। विरोधसमाधानेति। अमित्रजयित्व-मित्रजयित्वादिकयोर्विरोधः विरुद्धधर्मकर्तृकविरोधत्यागसंभावनया समाहितो भवतीति भावः। मुखस्थितयेति। प्रारम्भभागगयेत्यर्थः। विरोधसमाधानात्मकोत्प्रेक्षातः प्राक् विरोधः उत्थातुमर्हत्यपि, किन्तु तादृशोत्प्रेक्षातः पश्चान्नैव स उत्थातुमर्हतीति भावः। चमत्कारमूलम्, इति। अलङ्कारभावे चमत्कारो मूलम्, चमत्कारश्च जाग्रतो विरोधस्य संभवति, नाजाग्रत इत्यजाग्रदवस्थो विरोधो नालंकारभावसौभाग्यभाग् भवेदिति भावः। नागेशस्तु "अत्रेदं चिन्त्यम्-प्रतीपभूपैरित्यत्र हि विरुद्धधर्मगततया स्वाश्रयभेदकत्वत्यागोत्प्रेक्षायां विरुद्धतयावभासमानपदार्थानां श्लेषभित्तिकाभेदाध्यवसायेनाविरुद्धतादात्म्यापन्नानां सहवासो निमित्तम्। निमित्तप्रतिपादकं चोत्तरार्धम्। विरोधभानमन्तरेण विरुद्धधर्मैरपीत्याद्युत्प्रेक्षाया अनुत्थानाच्च। एवं च निमित्तांशे विरोधालंकारमुपजीव्यैव विरोधत्यागोत्प्रेक्षा अर्थान्तरानुगृहीता पश्चात्तत्साधनत्वेन स्थितेत्युत्प्रेक्षाङ्गमत्र विरोध इति।" इत्येभिरक्षरैर्मूलं खण्डयति।

कुवलयानन्द का खण्डन किया जाता है—अयं च इत्यादि।

कुवलयानन्दकार ने इस विरोधालङ्कार का ऐसा भी उदाहरण दिखलाया है जिसमें उत्प्रेक्षा की प्रधानता है, जैसे—

'प्रतीपभूपैरिव—'। यह पद्य नैषधीयचरित का है। इसमें राजा नल का वर्णन किया गया है। कवि का कथन है कि क्या उस ( नल ) के भय से शत्रुभूत राजाओं की तरह विरुद्ध धर्मों ने भी भेदकता (काटना—अपने-अपने आश्रय को दूसरे से पृथक् करना) छोड़ दी है, क्योंकि वह ( राजा नल ) ओज से अमित्रजेता होकर भी मित्रजेता हुआ। यहाँ अमित्रजयित्व तथा मित्रजयित्व परस्पर विरोधी धर्म हैं वे दोनों धर्म एक में नहीं रह सकते, अर्थात् जो शत्रुओं को जीतने वाला है वह मित्रों को जीतने वाला नहीं हो सकता। इस तरह से विरोध भासित होता है जिसका समाधान इस अर्थ से होता है कि राजा नल ओज=प्रताप से अमित्र-( शत्रु ) जेता है और ओज=तेज से मित्र-(सूर्य) जेता है। ) और 'चारदृक्' ( जासूसों के द्वारा देखने वाला ) होकर भी 'विचारदृक्' ( चारों के द्वारा न देखने वाला + विचार से देखने वाला ) था।

यहाँ "-'अमित्रजित्, मित्रजित्' में और 'चारदृक् विचारदृक्' में विरोधालङ्कार है, पर इस विरोधालङ्कार के मूल में 'मानो विरुद्ध धर्मों ने भी भेदकता का परित्याग कर दिया' इस उत्प्रेक्षा की प्रधानता है।" यह है कुवलयानन्दकार का अभिप्राय। जिसका खण्डन करते हुए ग्रन्थकार का कहना है कि 'जहां विरोध की प्रतीति के अनन्तर अन्य

अर्थ के ज्ञान से विरोध का समाधान होता हो वहाँ विरोधाभास माना जाता है।' जैसे- 'रिपुराजि—' इत्यादि मूलोल्लिखित वाक्य में। इस वाक्य में दो पद हैं, उनमें से 'रिपुराजि-' इस प्रथम पद के 'शत्रुओं की पङ्क्ति के रसों तथा भावों का भङ्ग करनेवाला' इस अर्थ के साथ 'अरिपुराजिर—' इस द्वितीय पद का अर्थ जब पद के आदि अक्षर 'अ' को निषेधार्थक मानकर 'शत्रुओं की पङ्क्ति के रस-भावों का भङ्ग न करने वाला' समझा जाता है तब विरोध होता है और जब उक्त द्वितीय पद का अर्थ 'अरियों के पुर के अजिर ( प्राङ्गण ) में होने वाली सभा का अवभञ्जन करने वाला' ऐसा समझ लिया जाता है तब विरोध का समाधान होता है।

'प्रतीपभूपैः—'इस पद्य में तो उत्प्रेक्षा, जो पद्य के आरम्भ भाग में ही स्थित है, विरोध-समाधानात्मिका है—अर्थात् उस उत्प्रेक्षा से विरोध का समाधान हो जाता है, तात्पर्य यह कि यहाँ विरुद्ध धर्मों के द्वारा विरोध-त्याग की सम्भावना ही 'मानो विरुद्ध धर्मों ने भेदकता त्याग दी' इस रूप में होने वाली उत्प्रेक्षा है इससे विरोध का समाधान ही हो जाता है—विरोध-त्याग की बात ज्ञात हो जाने पर 'धर्मों में विरोध रहा ही नहीं।' ऐसी उत्प्रेक्षा यदि बाद में की जाय तो उस से पहले विरोध का भान हो भी सकता था, पर यहाँ तो आरम्भ में ही उत्प्रेक्षा आ गई है जिससे विरोध का उत्थान ही भग्न कर दिया गया। फिर जिस विरोध का उत्थान नहीं होता वह चमत्कार कैसे उत्पन्न करेगा और चमत्कार उत्पन्न किए विना अलङ्कार कैसे कहलायगा?

यहाँ कुवलयानन्द के समर्थन में नागेश का कथन है "—'प्रतीपभूपैः—इस पद्य में विरुद्ध धर्मों के द्वारा स्वाश्रयभेदकत्वत्याग (अपने-अपने आश्रय का दूसरे के आश्रय से पृथक्करण के त्याग) की जो संभावना (उत्प्रेक्षा) की गई है उसमें निमित्त है परस्पर विरुद्ध रूप में भासित होने वाले उन पदार्थों ( अमित्रजित्व मित्रजित्व आदि ) का सहवास—साथ-साथ ( एक आधार में ) रहना, जो श्लेषमूलक अभेदाध्यवसाय के कारण अविरुद्ध धर्मों के साथ तादात्म्यापन्न हो गए हैं—अर्थात् मित्रजयित्व आदि मित्रपदगत श्लेष के कारण सूर्यजयित्व आदि से अभिन्न बन गए हैं। उसी निमित्त का प्रतिपादन यहां 'अमित्रजिन्मित्रजिदोजसा—' इत्यादि पद्य का उत्तरार्ध करता है।

दूसरी बात यह भी है कि जब तक विरोध का भान नहीं होगा, तब तक उक्त उत्प्रेक्षा उठ ही नहीं सकती है। इस तरह यह सिद्ध होता है कि यहाँ निमित्त अंश में विरोधालंकार के आधार पर ही अन्य अंशों में अन्य अर्थों से भी समर्थित होने वाली विरोध त्याग की उत्प्रेक्षा हुई है, जो पीछे चल कर विरोध का समाधान करने वाली बन गई है, अतः यहां विरोधालंकार उत्प्रेक्षा का अङ्ग है।"

प्रकरणसमाप्तिं सूचयति—

इति रसगङ्गाधरे विरोधप्रकरणम्।

रसगङ्गाधरे निबन्धे विरोधाभासालङ्कारप्रकरणं समाप्तं बोध्यम्।

इति रसगङ्गाधरचन्द्रिकायां विरोधप्रकरणम्॥



विभावनालङ्कारनिरूपणं प्रतिजानन्नाह—

अथ विभावना—

विभावनालङ्कारो निरूप्यत्वेनारब्धो वेदितव्य इति भावः ।

विभावना अलङ्कार का निरूपण अब आरब्ध समझना चाहिए ।

तावत्तल्लक्षणमाह—

कारणव्यतिरेकसामानाधिकरण्येन प्रतिपाद्यमाना कार्योत्पत्तिर्विभावना ॥

व्यतिरेकेति । अभावेत्यर्थः । सामानाधिकरण्येनेति । एकाधिकरणवृत्तित्वेनेत्यर्थः । तथा च यस्मिन्नधिकरणे यत्कारणाभावस्तस्मिन्नेवाधिकरणे वर्ण्यमाना तत्कार्योत्पत्तिर्विभावनानामालङ्कार इति भावः ।

सर्वप्रथम विभावना का लक्षण किया जाता है—कारण इत्यादि ।

"जिस अधिकरण ( आधारविशेष ) में जो कारण रहता है उस अधिकरण में उस कारण का कार्य उत्पन्न होता है" यह नियम है । पर जिस अधिकरण में जो कारण नहीं है उस अधिकरण में यदि उस कारण के कार्य की उत्पत्ति वर्णित हो तब उस कार्योत्पत्ति को विभावना अलङ्कार कहा जाता है । स्थूल रूप से यह कहा जा सकता है कि कारण के बिना कार्य की उत्पत्ति विभावना कहलाती है ।

स्वकृतं विभावनालक्षणं मम्मटोक्तलक्षणेन संवादयति—

तदुक्तम्—'क्रियायाः प्रतिषेधेऽपि फलव्यक्तिर्विभावना' इति । क्रियाशब्देनात्र कारणं विवक्षितम् ।

प्रतिषेधेऽपीति । अभावेऽपीत्यर्थः । मम्मटकृतलक्षणे क्रियापदं कारणपरमित्याह—क्रियाशब्देनेति । अन्यत् स्फुटम् ।

मम्मटोक्त विभावना लक्षण के साथ स्वकृत लक्षण की समता दिखलाई जाती है—तदुक्तमित्यादि ।

मम्मट ने भी विभावना का लक्षण "क्रिया ( कारण ) के निषेध ( अभाव ) रहने पर भी फल के प्रकाशन को विभावना कहा जाता है ।" ऐसा किया है ।

यहाँ 'क्रिया' शब्द से कारण कहना अभीष्ट है ।

लक्षणं विवेचयति—

अत्र कारणव्यतिरेकसामानाधिकरण्येन कार्योत्पत्तौ निबध्यमानायामापाततो विरोधः प्रतिभासमानोऽपि तदितरकारणकल्पनया निवर्तते ।

अत्रेति । विभावनायामित्यर्थः । तदितरेति । प्रतिपाद्यमानव्यतिरेकप्रतियोगिभूतकारणातिरिक्तेत्यर्थः ।

कारणाभावे कार्योत्पत्तिवर्णने यद्यपि विरोधो भासते, तथापि यस्य कारणस्याभावस्तदतिरिक्तकारणस्य कल्पनेन स विरोधो निवृत्तो भवतीति भावः ।

लक्षण का विवेचन किया जाता है—अत्र इत्यादि ।

इस विभावना में कारण का अभाव रहने पर भी जो कार्य की उत्पत्ति वर्णित होती है उसमें यद्यपि आपाततः विरोध भासित होता है-अर्थात् कारण के बिना कार्य का होना ऊपरी तौर पर यद्यपि विरुद्ध प्रतीत होता है, तथापि जिसका अभाव कहा गया रहता है उससे भिन्न कारण की कल्पना द्वारा वह विरोध निवृत्त हो जाता है ।

उदाहर्तुमाह—

यथा—

स्पष्टम् ।

जैसे—

उदाहरणमुल्लिखति—

'विनैव शस्त्रं हृदयानि यूनां विवेकभाजामपि दारयन्त्यः ।
अनन्तमायामयवल्गुलीला जयन्ति नीलाब्जदलायताक्ष्यः ॥'

शस्त्रं विनैव, विवेकभाजामपि सदसद्विचारचतुराणामपि, किमुताविवेकिनाम् , यूनाम् तरुणानाम् , हृदयानि, दारयन्त्यः भिन्दानाः, अनन्ता अपरिमिता या मायास्तन्मय्यः वल्गवः मनोहराः लीला यासां ताः, नीलाब्जदलायताक्ष्यः नीलकमलतुल्यविशालनयनाः रमण्यः, जयन्ति संसारे सर्वोत्कृष्टाः इत्यर्थः ।

उदाहरण का निर्देश किया जाता है—विनैव इत्यादि ।

अपरिमित मायामय मनोहर लीलाओं से युक्त नीलकमल-दल के समान विशाल नयनों वाली वे रमणियाँ संसार में सब से उत्कृष्ट हैं, जो शस्त्र के विना ही विवेकयुक्त युवकों के हृदयों को विदीर्ण कर देती हैं ।

उपपादयति—

अत्र हि दारणे शस्त्रं कारणम् । तदभावेऽपि दारणमुपनिबध्यमानमापाततो विरुद्धमपि कामिनीविलासरूपहेतुकतया पर्यवस्यति ।

'विनैव—' इत्यस्मिन् श्लोके दारणकारणशस्त्राभावे वर्ण्यमानं दारणं यद्यपि विरुद्धम् , परन्तु कामिनीविलासानां तत्कारणत्वेन कल्पनयाऽविरुद्धं भवतीति भावः ।

उपपादन किया जाता है—अत्र हि इत्यादि ।

दारण ( काटने ) का कारण जो शस्त्र है उसके अभाव में भी किया गया दारण का वर्णन सामान्यतः विरुद्ध प्रतीत होने पर भी कामिनी-विलास हेतुक रूप में पर्यवसित होकर-अर्थात् दारण के कारण रूप में कामिनी-विलासों की कल्पना कर लेने पर विरुद्ध नहीं होता है।

आशंक्य समाधत्ते—

नन्वत्र यस्य कार्यस्योत्पत्तिर्निबध्यते नहि तदीयकारणत्वेनावगतस्य व्यतिरेकः प्रतीयते । यदीयकारणव्यतिरेकश्च प्रतीयते नहि तस्य कार्यस्योत्पत्तिर्निबध्यते । दारणं चेह पीडाविशेषो विवक्षितः, न तु द्विधाभावः, शस्त्रं च न कामपीडायाः कारणम् , अपि तु द्वैधीकरणस्येति चेत् , न ।

मुख्यं हि दारणं द्विधाभावनम् । गौणं च कामादिजनितपीडाविशेषः । तयोर्गौणमुख्ययोर्दारणयोः सादृश्यमूलेनाभेदाध्यवसानरूपेणातिशयेन सति भेदस्थगने, द्विधाभावनकारणमपि शस्त्रं कामपीडाकारणं संपद्यते । तदभावे चात्र कार्याभिन्नतयाध्यवसितस्य पीडाविशेषस्योपनिबन्धनान्न दोषः ।

अत्रेति । 'विनैव-' इत्यत्रेत्यर्थः । यस्य कार्यस्येति । दारणपदप्रतिपाद्यपीडाविशेषस्येत्यर्थः । तदीयेति । पीडाविशेषसंबन्धीत्यर्थः । अवगतस्येति । लोकोत्तरसुन्दरीदर्श-

नादेरिति भावः। यदीयेति। द्वैधीकरणसंबन्धीत्यर्थः। तस्य कार्यस्येति। द्वैधीकरणात्मककार्यस्येत्यर्थः। पूर्वोक्तयत्तत्पदार्थस्फोरणायाह—दारणं चेति। इहेति। 'विनैव—' इति पद्ये इत्यर्थः। पीडाविशेष इति। कामजपीडेत्यर्थः। सादृश्यमूलेनेति। श्लेषमूलेनेत्यपि बोध्यमिति नागेशः। कार्याभिन्नतयेति। शस्त्रकार्यद्विधाभावनाभिन्नतयेत्यर्थः।

'विनैव—' इत्यस्मिन् पद्ये 'दारयन्त्यः' इत्येतत्पदबोध्यमानं दारणं कामपीडारूपमभिमतम्, न द्वैधीकरणरूपम्, असंगतत्वात्। शास्त्रं च न कामपीडाकारणम्, अपि तु द्वैधीकरणकारणम्। तथा च 'कारणाभावे कार्योत्पत्तिरूपा' विभावनाऽत्र न संभवति, यतोऽत्र निबध्यमानपीडाविशेषात्मककार्यकारणस्याभावो न निबद्धः, निबद्धश्च शस्त्रात्मकस्य कारणस्याभावः, परन्तु तत्कार्यद्वैधीकरणं न निबद्धमिति शङ्कादलस्याभिप्रायः।

द्वैधीकरणरूपार्थवाचकस्य दारिधातोरत्र स्ववाच्यसदृशे पीडाविशेषे साध्यवसानालक्षणा। तथा च द्विधाभावनं मुख्यः, कामादिजनितपीडाविशेषश्च गौणो दारणशब्दार्थः। गौणमुख्ययोश्च दारणयोः सादृश्यमूलकोऽभेदाध्यवसायः। अभेदाध्यवसाये च तयोर्भेदो निरस्तो भवति। एवञ्च द्विधाभावनेन सहाभेदमापन्नस्य पीडाविशेषस्य द्विधा भावनहेतुभूतं शस्त्रमपि कारणं संपद्यते। तथा संपद्यमानस्य शस्त्रस्याभावे द्विधाभावनाभिन्नतयाध्यवसितस्य पीडाविशेषात्मककार्यस्यात्र वर्णने प्रोक्तविभावनालक्षणसंगतिरित्युत्तरदलस्याभिप्रायः।

अब उक्त उदाहरण में विभावना हो ही नहीं सकती ऐसी आशङ्का करके उसका समाधान किया जाता है—नन्वत्र इत्यादि।

"यहाँ ( 'विनैव शस्त्रम्—' इस पद्य में ) जिस कार्य की उत्पत्ति वर्णित हुई है उसके कारण रूप में सर्वजन विदित वस्तु का अभाव प्रतीत नहीं होता और जिस कार्य के कारण का अभाव प्रतीत होता है उस कार्य की उत्पत्ति वर्णित नहीं है।

तात्पर्य यह कि यहाँ 'दारयन्त्यः' पद से कामभावजन्य पीडाविशेष रूप दारण का कथन अभीष्ट है, 'दो टुकड़े कर देना' नहीं, फलतः यहाँ कामजनित पीड़ाविशेषरूप कार्य की उत्पत्ति वर्णित है, अब यदि यहाँ उस पीड़ाविशेषरूप कार्य के कारण का अभाव प्रतीत होता रहता तो विभावना होती, परन्तु सो तो है नहीं, क्योंकि यहाँ शस्त्ररूप कारण का अभाव प्रतीत होता है और शस्त्र पीडाविशेषात्मक वर्णित कार्य का कारण नहीं है।" ऐसी शङ्का यदि यहाँ की जाय तो उसका उत्तर यह होगा कि 'दारि' धातु का लाक्षणिक प्रयोग यहाँ हुआ है—अर्थात् 'दो टुकड़े कर देना' रूप अर्थ के वाचक 'दारि' धातु की कामजनित पीड़ाविशेषरूप अर्थ में साध्यवसाना लक्षणा यहाँ हुई है। फलतः यहाँ 'दारण' के 'दो टुकड़े कर देना' और 'कामजनित पीडाविशेष' दोनों अर्थ हैं। हाँ, इतना अन्तर अवश्य है कि 'दो टुकड़े कर देना' मुख्य अर्थ है और 'कामजपीडाविशेष' है गौण। वाच्यार्थ मुख्य और लक्ष्यार्थ गौण होता ही है। इस तरह से यहाँ उक्त गौण तथा मुख्य दारणों में सादृश्यमूलक अभेदाध्यवसान रूप अतिशय के कारण परस्पर का भेद स्थगित हो जाता है—अर्थात् 'दो टुकड़े कर देना' और 'कामभावजन्य पीड़ाविशेष अभिन्न-एक समझ लिए जाते हैं और जब ये दोनों कार्य अभिन्न समझ लिए जाते हैं तब स्वभावतः एक के कारण को दूसरे का भी कारण समझना पड़ता है—अर्थात् शस्त्र को, जो वस्तुतः 'दो टुकड़े कर देने' का कारण था, कामपीडा का भी कारण समझा जाता है। ऐसी स्थिति में शस्त्ररूप कारण के अभाव में जो शास्त्ररूप कारण के

कार्य 'द्विधा भावन' से अभिन्न रूप में समझे गए कामपीडाविशेषरूप का वर्णन किया गया है वह विभावना का लक्षण अवश्य है, अतः कोई दोष यहाँ नहीं आता है।

उक्तशङ्कासमाधानाभ्यां फलितं निष्कर्षमाह—

एवं चास्मिन्नलङ्कारे सर्वत्रापि कार्यांशे अभेदाध्यवसानरूपातिशयोक्तिरनुप्राणकतया स्थिता। तया च पायसादिपिण्डवदेकीकृतस्य वस्तुतः सदृशवस्तुद्वयस्यैकावयवसंम्बन्धिकारणव्यतिरेकसामानाधिकरण्येनापरावयवमादाय पर्यवसानं भवति।

तया चेति। अभेदाध्यवसानरूपयातिशयोक्त्या चेति भावः। पायसादिपिण्डवदिति। पयोनिर्मितं 'खोआ' पदवाच्यं वस्तु सिता चेति सदृशे द्वे वस्तुनी संयोज्य यथैकं पिण्डं विधीयते तथेत्यर्थः। वस्तुतः सदृशवस्तुद्वयस्येति। इदं षष्ठयन्तं पर्यवसानमित्यत्रान्वेति। तत्र सामानाधिकरण्येनेत्यन्तं हेतुः। अयं भावः-कारणाभावः कार्यञ्चेति द्वावंशौ विभावनायां तिष्ठतः, तत्र कार्यांशे नियमतोऽभेदाध्यवसानरूपातिशयोक्तिस्तिष्ठतीति सर्वत्रातिशयोक्तिर्विभावनायाः पोषिकेति पूर्वोक्तसमाधानाभ्यां सिद्धम्। तथा चातिशयोक्त्या यद्यपि कार्यद्वयं पायसादिपिण्डवदेकीक्रियते तथापि पर्यवसानम् सदृशवस्तुद्वयस्यैव वस्तुतो भवति, यतः एकीकृतकार्यद्वयमध्ये एकस्य कार्यस्य यत्कारणम् तदभावाधिकरणेऽपरं कार्यमादीयते–अर्थात् एकीकरणेऽपि द्वयोः पृथग् विज्ञानमपेक्ष्यत एवेति भावः।

उक्त शङ्का-समाधान से निकलनेवाले निष्कर्ष का उल्लेख अब किया जाता है—एवं च इत्यादि।

उक्त शङ्का और उसके समाधान से यह सिद्ध हुआ कि इस विभावना अलङ्कार में सभी जगह कार्य के अंश में अभेदाध्यवसान रूप अतिशयोक्ति अनुप्राणक (पोषक) के रूप में वर्तमान रहती है-अर्थात् कहीं भी ऐसी विभावना नहीं देखी जाती जहाँ कार्यांश में अतिशयोक्ति नहीं हो। तात्पर्य यह समझना चाहिए कि विभावना अलङ्कार के कार्य अंश में दो वस्तुएँ रहती हैं जो दोनों वस्तुएँ अतिशयोक्ति के द्वारा उसी तरह एक बना दी जाती हैं जिस तरह पायस पिण्ड (चीनी तथा खोआ इन दो वस्तुओं से बना एक पेड़ा)। पर इस तरह अतिशयोक्ति के द्वारा एक बना दिए जाने पर भी पाठकों की दृष्टि में पर्यवसान दो समान वस्तुओं का होता है—अर्थात् पाठक विभावना के कार्य अंश में भिन्न पर समान दो वस्तुओं का ही बोध करते हैं, क्योंकि अतिशयोक्ति द्वारा एक बनाए गए दो वस्तुओं के पिण्ड में से एक अवयव-अर्थात् एक वस्तु से संबन्ध रखने वाले कारण के अभाव में उस पिण्ड के अन्तर्गत दूसरे अवयव अर्थात् दूसरी वस्तु का ग्रहण किया जाता है।

उक्तं निष्कर्षं स्फुटयति—

तत्र च कार्यांशः कारणाभावरूपविरोधिनो बाध्यतयैव स्थितः, न बाधकतया। कार्यांशस्य कल्पितत्वात्कारणाभावस्य च स्वभावसिद्धत्वात्।

तत्र चेति। विभावनायाञ्चेत्यर्थः। कार्यांश इति। अतिशयोक्त्या एकीकृतः कार्यांश इति भावः। अयं भावः—कारणाभाव-कार्ययोर्विरुद्धयोर्वर्णने बाध्य-बाधकभावः स्वाभाविक इति तत्र 'कारणाभावो बाधकः कार्यं बाध्यम्, उत कार्यमेव बाधकम् कारणाभाव एव

बाध्यः' इति जिज्ञासायां ग्रन्थकारो वक्ति यत्कारणाभाव एव बाधकः कार्यं च बाध्यम्, यतः कार्यांशः पूर्वोक्तरीत्या कल्पितस्तिष्ठति कारणाभावश्च वास्तविक इति।

उक्त निष्कर्ष का ही स्पष्टीकरण किया जाता है—तत्र इत्यादि।

अभिप्राय है कि 'कारण के अभाव में कार्य का होना' एक विरुद्ध बात है, अतः यह निश्चित है कि ऐसी स्थिति में उन दोनों में बाध्य-बाधकभाव होगा—अर्थात् कारणभाव और कार्य में एक दूसरे का बाधक रूप से प्रतीत होगा। अब प्रश्न उठता है कि कौन बाधक होगा और कौन बाध्य? कारणाभाव बाधक और कार्य बाध्य अथवा इससे विपरीत?

इसी प्रश्न का उत्तर ग्रन्थकार दे रहे हैं कि कार्य अंश, कारणाभावरूप विरोधी का बाध्यरूप से स्थित रहता है, बाधकरूप से नहीं—अर्थात् कारणाभाव के द्वारा बाधितरूप में कार्यांश की प्रतीति होती है, क्योंकि कार्य अंश यहाँ उक्त रीति से कल्पित रहता है और कारण का अभाव रहता है स्वभाव सिद्ध—वास्तविक।

अनुपदोक्ततथ्यं प्रमाणयितुमाह—

अत एव कार्यांशो रूपान्तरेण पर्यवस्यति। अत एव च समबलविरोधिद्वयघटिताद् विरोधालङ्कारादस्य वैलक्षण्यम्। तथा चोक्तम्—

'कारणस्य निषेधेन बाध्यमानः फलोदयः।
विभावनायामाभाति, विरोधोऽन्योन्यबाधनम्॥'

इत्याहुः।

अत एवेति। विभावनायां कार्यांशस्य बाध्यत्वादेवेत्यर्थः। रूपान्तरेणेति। गौणकार्यरूपेणेत्यर्थः। 'विनैव—' इति पद्ये कामजपीडाविशेषरूपेणेति यावत्। अत एव चेति। उक्त एवार्थः। अस्येति। विभावनालङ्कारस्येत्यर्थः। वैलक्षण्यं भेदः। विरोधालङ्कारे विरोधिवस्तुद्वयं समबलम् विभावनालङ्कारे बाध्यतया कार्यांशो दुर्बल इत्येव तयोरलङ्कारयोर्मिथो भेद इति भावः।

एतद्वैलक्षण्यसूचिकां प्राचीनोक्तकारिकामुद्धर्तुमाह—तथा चोक्तमिति। 'कारणस्य—' इति। विभावनायां कारणनिषेधवर्णनपुरस्सरं वर्ण्यमाना कार्योत्पत्तिर्बाध्यतया प्रतीयते, विरोधालङ्कारे तु नैकतरस्य बाध्यत्वम्, अपि तु उभयोर्बाध्यत्वं बाधकत्वञ्च, समबलत्वादिति भावः।

पूर्वोक्त तथ्य—अर्थात् विभावना में कार्यांश की ही बाधित रूप में प्रतीति, को प्रमाणित करने के लिये कहा जाता है—अतएव इत्यादि।

विभावना में कार्य अंश ही जिस लिये बाध्य रहता है इसीलिए कार्य अंश ही दूसरे रूप में पर्यवसित होता है। अभिप्राय यह कि 'विनैव शस्त्रं—' इस पूर्वोक्त पद्य में दारणरूप कार्यांश ही अन्ततः कामज पीडाविशेषरूप में प्रतीत होता है, द्वैधीकरण रूप में नहीं, इस तरह कार्यांश अन्य रूप में पर्यवसित हुआ, न कारणाभाव (शस्त्राभाव)। ऐसा क्यों? इसलिए कि मुख्य कार्य (द्वैधीकरण) बाधित था और कारणाभाव बाधित नहीं था। हिन्दी रसगङ्गाधर में 'रूपान्तरेण' की व्याख्या 'मुख्यकार्य में रूप में' की गई है जो ठीक नहीं जचता है, क्योंकि कामजपीडारूप में पर्यवसान होता है जो गौण कार्य है। विभावना में कार्यांश मात्र के बाधित रहने के कारण ही उस विरोधालङ्कार से विलक्षणता सिद्ध होती है जिसमें दोनों विरोधी पदार्थ समान बलशाली रहते हैं। तात्पर्य

यह कि विरोधालङ्कार में जिन दो वस्तुओं में विरोध दिखलाया जाता है वे दोनों ही समान बल वाले होते हैं, अतः उन दोनों में से एक बाधक और दूसरा बाध्य नहीं होता, अपि तु दोनों ही बाधक और दोनों ही बाध्य होते हैं—अर्थात् जब एक बाधक होता है तब दूसरा बाध्य और जब दूसरा बाधक तब पहला बाध्य। जैसा कि प्राचीनों ने भी कहा है—'कारणस्य निषेधेन—अर्थात् विभावना में कारण के निषेध से फलोदय (कार्योत्पत्ति) बाध्यमान होकर भासित होता है और विरोध परस्पर बाधन को कहा जाता है।'

'अतिशयोक्तिर्विभावनाया अनुप्राणिका' इत्यस्यालङ्कारसर्वस्वकारोक्तस्य सिद्धान्तस्य विषये विचारं वितनुते—

अथातिशयोक्तिर्न सर्वस्यां विभावनायामनुप्राणिका। किं तु क्वचित्।

'निरुपादानसंभारमभित्तावेव तन्वते।
जगच्चित्रं नमस्तस्मै कलाश्लाघ्याय शूलिने॥'

इत्यत्र विभावनायामतिशयोक्तेरध्यवसानमूलाया अननुप्राणकत्वादिति। ननु कारणाभावे कार्योत्पत्तिरसंभवन्ती कविना अभिप्रायविशेषेण निबध्यमाना हि विभावना। न चात्रोपादानान्तराभावे जगत उत्पत्तिः परमेश्वरादसंभवन्ती येन विभावना स्यात्। 'नासदासीत्', 'सदेव सोम्येदमग्र आसीत्', 'आत्मा वा इदमेक एवाग्र आसीत्', 'असद्वा इदमग्र आसीत्ततो वै सदजायत' इत्यादिश्रुतिभ्यः, 'अहमेवासमेवाग्रे नान्यद्यत्सदसत्परम्' इत्यादिस्मृतिभ्यश्च सृष्टिकाले भगवदतिरिक्तवस्तुजातप्रतिषेधावगमात्। तस्मादत्र विभावनाया एव संभावना नास्ति क्व पुनरतिशयोक्त्यनुप्राणितत्वव्यभिचार इति चेत्, न। अत्र हि भगवतः सकाशात्केवलस्य जगत उत्पत्तिर्न कवेरभिप्रेता। येन तस्या उपादानान्तरव्यतिरेकेऽपि भगवतः सकाशात्संभवादसंभवमूला विभावना न स्यात्। किं तु जगद्रूपस्य चित्रस्य। चित्रस्य च केवलस्योपादानानां मषी–हरितालादीनामाधारस्य भित्त्यादेश्चाभावे केवलाकाशे जागर्त्येवोत्पत्तेरसंभवः। स च तस्य जगद्रूपतानुसंधानात्तत्कारणतदाश्रयव्यतिरेकमादाय निवर्तत इति 'निरुपादानसंभारम्' इत्यत्र निष्प्रत्यूहैव विभावनेति भवत्यतिशयोक्त्यनुप्राणितत्वव्यभिचारः। एतेन 'विभावनायां सर्वत्रातिशयोक्तिरनुप्राणिका' इति सर्वस्वकारोक्तिरपास्ता। तथा "–'निरुपादानसंभारम्' इत्यत्र विभावनाया एवाभावात्कुत्र व्यभिचारः" इति वदन् विमर्शिनीकारोऽपि प्रत्युक्त इति। उच्यते—मा स्म भूत्सर्वत्र विभावनायामतिशयोक्तिरनुप्राणिका। आहार्याभेदबुद्धिमात्रमेवानुप्राणकम्। तच्च क्वचिदतिशयोक्त्या, क्वचिच्च रूपकेणेति न दोषः।

यत्र विभावनायामतिशयोक्तिरनुप्राणिका नास्ति तादृशं मम्मटोक्तमुदाहरणमुद्धरति—'निरुपादान—' इति। अभित्तावेव भित्त्यभाव एव भित्तिं विनेति यावत्, निरुपादानसंभारम् निर्गतः उपादानसंभारः (सामग्रीसमूहः) यस्मात् तद्यथा स्यात्तथा, जगच्चित्रम् संसाररूपमालेख्यम्, तन्वते विस्तारयते रचयते इति यावत्, कलाभिः चित्रादिकलाभिः

श्लाघ्याय स्पृहणीयाय श्लाघ्यकलावते इति यावत्, तस्मै जगत्प्रसिद्धाय, शूलिने शिवाय, नमः इति तदर्थः ।

अननुप्राणकत्वादिति । सामग्रीसमूह-भित्त्यादिकारणाभाववर्णनपुरस्सरं जगच्चित्र-रूपकार्यवर्णनादत्र विभावना स्फुटा, तत्र कार्यांशेऽभेदाध्यवसानरूपातिशयोक्तिर्नास्ति, आरोप्यस्य चित्रस्यारोपविषयस्य जगतश्चोपादानेन रूपकस्यैव साम्राज्यात् । तथा च 'क्वचन विभावनायामतिशयोक्तिरनुप्राणिका, न सर्वत्र' इत्येव तथ्यम् इत्याशयः ।

यत्र विभावना तत्रावश्यमतिशयोक्तिरनुप्राणकतया तिष्ठति, 'निरुपादान—' इत्यत्र तु विभावनैव नास्तीत्याशयेनाशङ्कते—नन्विति । अभिप्रायविशेषेणेति । प्रसिद्धकारणेतर-कारणस्य सद्भावसूचनद्वारा महत्त्वख्यापनेच्छयेति भावः । न चेति । न हीत्यर्थः । अत्रेति । 'निरुपादान-' इत्यत्रेत्यर्थः । उपादानान्तराभाव इति । जगदुत्पत्तौ ब्रह्मैवोपा-दानम् । ब्रह्मण एव जगद्रूपतया विवर्तनात् । एतदतिरिक्तमन्यदुपादानं नास्तीति भावः । परमेश्वरात् परब्रह्मणः । ननु जगदुत्पत्तौ ब्रह्मातिरिक्तमुपादानं नास्तीत्यत्र किं प्रमाणमिति चेत् तत्र प्रमाणमाह—'नासदासीत्' इत्यादि । नासदिति । इदं जगत् कदापि असत् = अवर्तमानन्नासीत्, कारणरूपेण सदा सत्त्वादिति भावः । 'सदेव—' इति । हे सौम्य ! इदं जगत् अग्रे ( पुरा ) सदेव ( सत्तान्वितम् एव ) आसीदिति भावः । 'आत्मा वा—' इति । अग्रे, इदं जगत्, एकः (आत्मरूपम्), आसीत् इति भावः । 'असद् वा—' इति । अग्रे सर्वतः प्राक् इदम् जगत्, असत् अव्यक्तम् कारणरूपमिति यावत्, आसीत्, ततः कारणरूपादव्यक्तात्, सत् कार्यरूपं परिदृश्यमानं जगत्, अजायत उदपद्यत इति भावः । श्रुतिभ्यो वेदवाक्येभ्यः । 'अहमेवासमेवाग्र—' इति । भगवत इयमुक्तिः । अग्रे सृष्टिप्रा-क्काले, अहमेव नान्यत्किञ्चित्, आसमेव न आसम् इति नेति भावः । पूर्वोक्तमेव पदव्यव-च्छेद्यं स्फुटयति—न्यान्यदिति । सत् असद्वा मदतिरिक्तं किमपि नासीदिति तदर्थः । स्मृतिभ्य इति । श्रीमद्भागवतेभ्य इत्यर्थः । प्रकृतवक्तव्यमाह—तस्मादिति । 'निरुपादान—' इत्यत्र विभावनाया एवाभावस्तथा च 'विभावना सर्वत्रातिशयोक्त्यनुप्राणिता' इति नियम-स्यात्र व्यभिचारप्रदर्शनमनुचितम् । फलतः स नियमः अव्यभिचरित एवेति शङ्कादला-शयः । 'निरुपादान—' इत्यत्र विभावना संभवति तथा च तत्र तन्नियमव्यभिचार इत्या-शयेनोक्तशङ्कां निरस्यति—नेति । जागर्त्येव इति । उत्पत्तेरसंभवो जागर्त्येवेत्येवमन्वयो बोध्यः । स चेति । उत्पत्तेरसंभवश्चेत्यर्थः । तस्येति । चित्रस्येत्यर्थः । तत्कारणतदाश्रयेति । चित्रकारणचित्राधारेत्यर्थः । अत्र तत्पदेन जगत्परामर्शः सरलाकारकृतोऽशोभन एव । परमेश्वरात्मककारणातिरिक्तकारणविरहेऽपि जगदुत्पत्तिः संभवत्येव, अतः कारणाभावे जगदुत्पत्तिवर्णनं न विभावनाया विषयः, तस्या असंभवमूलकत्वादिति सत्यम् । परन्तु 'निरुपादान-' इत्यत्र न केवल-जगदुत्पत्तिवर्णनं कविचिकीर्षितम्, अपि तु जगद्रूपचित्रोत्पत्ति-वर्णनम् । तथा च तत्र चित्रांशस्योत्पत्तेरसंभवः मषीप्रभृत्युपादान-भित्त्याद्याधारयोरभावे प्रकाशत एव । स च चित्रोत्पत्त्यसंभवः तदा निवर्तते यदा चित्रस्य जगद्रूपत्वमनुसंधीयते यतोऽत्र चित्रोपादानस्य चित्राधारस्याभावेऽपि जगदुत्पत्तिर्न विरुद्धा । एवञ्चात्र विभावनायाः सिद्धौ अतिशयोक्तेश्चाभावेनोक्तनियमव्यभिचारोऽवतरतीति समाधानाशयः ।

उक्तशङ्का-समाधानाभ्यां सर्वस्वकार-विमर्शिनीकारयोरुक्तिर्निरस्ता भवतीति सूचयितुमाह—एतेनेति। स्वसिद्धान्तमाह—उच्यत इति। न दोष इति। 'निरुपादान—' इत्यत्र 'जगच्चित्रम्' इतिकार्यांशे रूपकस्य वर्तमानतया 'आहार्याभेदबुद्धिः सर्वत्र विभावनाया अनुप्राणिका' इति नियमोऽव्यभिचरित इति भावः।

'विभावना का अनुप्राणक अतिशयोक्ति अलङ्कार होता है' इस परकीय सिद्धान्त के विषय में विचार किया जाता है—अथाशयोक्तिरित्यादि।

अब यदि कहा जाय कि अतिशयोक्ति सभी विभावनाओं में अनुप्राणकरूप से स्थित नहीं रहती अपि तु किसी-किसी विभावना में, क्योंकि 'निरुपादान—अर्थात् भित्ति आदि आधार और स्याही आदि उपकरणों के विना ही जगत्रूप चित्र के चितेरे उस स्पृहणीय कला-कौशल वाले भगवान् शङ्कर को नमस्कार' इस पद्य में वर्तमान विभावना में अध्यवसानमूलिका अतिशयोक्ति अनुप्राणक नहीं है। तात्पर्य यह है कि इस पद्य के 'जगच्चित्रम्' इस कार्यांश में अध्यवसान ( चित्ररूप उपमान से जगत्रूप उपमेय का निगरण ) नहीं होने से अतिशयोक्ति नहीं हो सकती, और विभावना यहां भी है, अतः यह नियम नहीं बनाया जा सकता कि 'सभी विभावनाओं में अतिशयोक्ति पोषकरूप से रहती ही है। हां इतना भर कहा जा सकता है कि कहीं-कहीं विभावना का पोषण अतिशयोक्ति से होता है।

शङ्का की जा सकती है कि 'कारण के अभाव में कार्य की उत्पत्ति असंभव होने पर भी कवि के द्वारा अभिप्रायविशेष से वर्णित होने पर' विभावना कहलाती है, और यह बात निरुपादान—' इस पद्य में है नहीं, क्योंकि ईश्वर के द्वारा जगत् की उत्पत्ति अन्य उपादान ( कारण ) के अभाव में असंभव नहीं है, जिससे कि विभावना हो सके। कारण, 'यह जगत् असत् ( अवर्तमान ) नहीं था—अर्थात् दृष्टिगोचर नहीं होने पर भी कारणरूप से वर्तमान था', 'हे सौम्य, यह जगत् पहले भी सद्रूप ही था', 'यह जगत् सर्वप्रथम एक आत्मरूप ही था', 'यह जगत् पहले असत् ( अव्यक्त ) अर्थात् कारणरूप था, फिर उस अव्यक्त से सत् ( कार्य ) अर्थात् नामरूपात्मक संसार उत्पन्न हुआ' इत्यादिक वेद-वाक्यों से तथा 'पहले मैं ही या सत्-असत् अथवा इससे भिन्न कुछ नहीं था' इत्यादि भगवदुक्ति रूप स्मृतियों ( श्रीमद्भागवत ) से सृष्टिकाल में भगवान् से अतिरिक्त सभी वस्तुओं का निषेध विदित होता है। इस तरह जब यह स्पष्ट हो गया कि 'निरुपादान—' इस पद्य में विभावना की ही संभावना नहीं है तब 'सभी विभावनाएँ अतिशयोक्ति से अनुप्राणित होती हैं' इस नियम का व्यभिचार कहां हुआ ? अर्थात् यहां विभावना ही नहीं है, जहां विभावना है वहां अतिशयोक्ति भी है ही। अतः उक्त नियम अव्यभिचरित ही है, व्यभिचरित नहीं।

इस शंका का उत्तर यह है कि 'निरुपादान—' इस पद्य के निर्माता कवि का अभिप्रेत भगवान् से केवल जगत् की उत्पत्ति नहीं है। यदि उतना भर अभिप्रेत रहता तब यह कहा जा सकता था कि 'वह उत्पत्ति ( केवल जगत् की उत्पत्ति ) अन्य उपकरणों के अभाव में भी भगवान् से संभव है, अतः असंभवमूलक अर्थात् कार्योत्पत्ति के असंभव की स्थिति में होने वाली, विभावना यहां नहीं हो सकती।

पर यहां तो जगत्रूप चित्र की भगवान् से उत्पत्ति अभिप्रेत है और केवल चित्र की उत्पत्ति स्याही–हरताल आदि उपादान और भित्ति आदि आधार के अभाव में–अर्थात् केवल आकाश में असंभव है ही और उस असंभव की निवृत्ति भी चित्र को जगत्रूप

समझ लेने पर हो जाती है, क्योंकि चित्र के कारणों तथा आधार का अभाव है तो होता रहे, जगत् का कारण तो एकमात्र परमेश्वर ही हैं, फिर उनसे उसकी उत्पत्ति में 'असंभव' की कोई बात नहीं। इस तरह से 'निरुपादन-' इस पद्य में विभावना मानने में कोई विघ्न-बाधा नहीं रह जाती है, अतः 'विभावना अतिशयोक्ति से अनुप्राणित होती है' यह नियम यहाँ व्यभिचरित अवश्य होता है।

फलतः 'विभावना में सर्वत्र अतिशयोक्ति अनुप्राणक होती है' यह सर्वस्वकार का कथन और "—'निरुपादान संभारम्—' इस पद्य में विभावना का ही अभाव है, फिर उक्त नियम का व्यभिचार कहाँ" यह विमर्शिनीकार का कथन भी खण्डित हो जाता है।

इस विषय में ग्रन्थकार का कथन है कि विभावना में सर्वत्र अतिशयोक्ति भले ही अनुप्राणक नहीं हो परन्तु आहार्य-अभेद-बुद्धिमात्र तो सर्वत्र अनुप्राणक है ही। यह बात दूसरी है कि वह आहार्या भेद बुद्धि कहीं अतिशयोक्ति के द्वारा और कहीं रूपक के द्वारा होती है। जैसे 'विनैवशस्त्रम्-' इसमें अतिशयोक्ति के द्वारा और 'निरुपादान—' इसमें रूपक के द्वारा वह हुई है। इस दृष्टि से सर्वस्वकार का भी कथन दोषावह नहीं है।

कुवलयानन्दकारमतमुत्थाप्य खण्डयति—

यत्तु—"कारणं विना कार्योत्पत्तिरेका विभावना। कारणानामसमग्रत्वे द्वितीया। सत्यपि प्रतिबन्धके कार्योत्पत्तिस्तृतीया। अकारणात्कार्योत्पत्तिश्चतुर्थी। विरुद्धात्कार्यजन्म पञ्चमी। कार्यात्कारणजन्म षष्ठी। क्रमेणोदाहरणानि—

'अप्यलाक्षारसासिक्तं रक्तं तन्व्याः पदाम्बुजम्।'
'अस्त्रैरतीक्ष्णकठिनैर्जगज्जयति मन्मथः।'
'सातपत्रं दहत्याशु प्रतापतपनस्तव।'
'शङ्खाद्वीणानिनादोऽयमुदेति महदद्भुतम्।'
'शीतांशोः किरणा हन्त दहन्ति सुदृशो दृशौ।'
'यशःपयोधिरभवत् करकल्पतरोस्तव।'

इति षट्प्रकारां विभावनामुदाजहार कुवलयानन्दकृत्।

तत्रेदं वक्तव्यम्—

'कार्योत्पत्तिस्तृतीया स्यात्सत्यपि प्रतिबन्धके।'
'अकारणात्कार्यजन्म चतुर्थी स्याद्विभावना॥'

इत्यादिभिर्विभावनाप्रकारानालक्षयता विनापि कारणं कार्योत्पत्तिरित्यप्येको विभावनाप्रकार इत्युक्तं भवति। अन्यथा चतुर्थीत्वाद्यसंगतेः। एवं च यथा—'सादृश्यमुपमा भेदे', 'तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः' इत्यादिभिर्लक्षितस्योपमा-रूपकादिसामान्यस्य पूर्णादयः सावयवादयश्च भेदा उक्तास्तथेह किं तद्विभावनासामान्यलक्षणम्? यल्लक्षितस्य विभावनासामान्यस्यामी भवतोक्ताः प्रकारा उपपद्येरन्। कारणं विना कार्योत्पत्तेस्तु प्रकारान्तःपातित्वात्। अथातिशयोक्त्यादिष्विव तादृशसकलप्रकारान्यतमत्वं सामान्यलक्षणमुन्नेयमिति चेत्, एवमपि प्रथमप्रकाराद् द्वितीयप्रकारस्य वैलक्षण्यं दुरुपपादमेव। कारणाभावेऽपि कार्योत्पत्तिरित्यत्र कारणतावच्छेदकसंबन्धेन कारणतावच्छेदकाव-

च्छिन्नप्रतियोगिताकाभावस्य विवक्षितत्वात्। प्रकारान्तरस्वीकारापेक्षया तादृश-विवक्षाया एव लघुत्वात्। एवं प्रतिबन्धकमपि कारणाभाव एव, प्रतिबन्धका-भावस्य कारणत्वात्। इति तृतीयोऽपि भेदो न विलक्षणः। चतुर्थेऽपि भेदे कारणाभाव आर्थः। 'शङ्खाद्वीणानिनादोऽयम्' इत्युक्ते वीणां विनैवेति प्रत्यया-द्वैलक्षण्यम्। तस्मादाद्येन प्रकारेण प्रकारान्तराणामालीढत्वात्षट्प्रकारा इत्यनु-पपन्नमेव।

'अप्यलाक्षा—' इति कृशाङ्ग्या नायिकायाश्चरणकमलम् लाक्षारसेन असिक्तमपि सत् रक्तवर्णमस्तीत्यर्थः। अत्र लाक्षारससेकात्मककारणं विनापि चरणयो रक्तत्वं वर्णितमिति प्रथमभेदोदाहरणमिति भावः। 'अस्त्रैः—' इति। कामदेवः अतीक्ष्णैः अकठिनैश्च अस्त्रैः संसारं जयतीत्यर्थः। अत्र जयकारणानामस्त्राणामतीक्ष्णत्वात् कोमलत्वाच्चापूर्णत्वेऽपि जग-ज्जयकार्योत्पत्तिवर्णनाद् द्वितीयप्रकारोदाहरणत्वमिति भावः।

'सातपत्रमिति। हे राजन्! भवदीयप्रतापसूर्यः छत्रयुक्तमपि जनं शीघ्रं तापयतीत्यर्थः। अत्र तापनप्रतिबन्धके छत्रे वर्तमानेऽपि तापनस्य वर्णनात्तृतीयः प्रकार इति भावः। 'शङ्खाद्वीणा-' इति। शङ्खात् अयं वीणाध्वनिरुद्भवतीत्येतन्महाश्चर्यकरमित्यर्थः। अत्र यः शङ्खः यस्य वीणाध्वनेर्हेतुर्नास्ति तस्मात्स उत्पद्यत इति चतुर्थः प्रकार इति भावः। 'शीतांशोः-' इति। चन्द्रज्योत्स्नाः सुनयनाया नयने तापयन्तीत्यर्थः। अत्र शीतलतया दाहविरुद्धचन्द्रकिरणतो दाहवर्णनात्पञ्चमः प्रकारः। 'यशःपयोधिः-' इति। हे राजन्! त्वदीय-हस्तरूपात्कल्पवृक्षात् यशःसमुद्रः उत्पन्न इत्यर्थः। यः कल्पतरुः समुद्रस्य कार्यत्वेन प्रसिद्धः तस्मादेव कल्पतरोः समुद्रोत्पत्तिवर्णनात् 'कार्यात्कारणजन्म' रूपः षष्ठः प्रकार इति भावः। खण्डयितुमुपक्रमते—तत्रेदं वक्तव्यमित्यादिना। असंगतेरिति। 'विनापि कारणं कार्योत्पत्तिः' इत्यस्य यदि प्रथमप्रकारतया गणना न क्रियेत तदा 'अकारणात् कार्यजन्म' इत्यस्य प्रकारस्य चतुर्थीत्वं नोपद्येपत इति भावः।

नन्वस्तु नाम 'कारणं विनापि कार्योत्पत्तिः' इत्यस्य विभावनाप्रथमप्रकारता, तावता का हानिरित्यत आह—एवञ्चेति। सावयवादयश्चेति। पूर्णा लुप्ता इत्युपमायाः, सावयव-निरवयवादयो रूपकस्य भेदा इत्यन्वयः। किंतद्विभावनासामान्यलक्षणमिति। प्राक् विभाव-नासामान्यलक्षणं वक्तव्यम् यस्य हि 'कारणाभावे कार्योत्पत्त्यादयः' प्रकाराः संभवेयुरिति भावः।

अथातिशयोक्त्यादीति। यथा अतिशयोक्तेः प्रकारा एवोक्ताः सामान्यलक्षणं नोक्तम् तथापि तावत्प्रकारान्यतमत्वमतिशयोक्तेः सामान्यलक्षणमुन्नीयते तथैव विभावनाप्रकारेषूक्तेषु तावत्प्रकारान्यतमत्वं सामान्यलक्षणमुन्नेयमिति न कश्चिद्दोष इति भावः।

तथापि न तदुक्तिः संगतेत्याह—एवमपीति। कुतः प्रथमप्रकाराद् द्वितीयप्रकारस्य वैलक्षण्यं दुरुपपादमिति चेत्तत्राह—कारणाभावेऽपीति। कारणाभावशब्देन यत्किञ्चित्संब-न्धावच्छिन्न-यत्किञ्चिद्धर्मावच्छिन्नप्रतियोगिताककारणाभावो न विवक्षितः, यदि तादृशाभावो विवक्षितः स्यात् तदा 'अस्त्रैरतीक्ष्णकठिनैः—' इति द्वितीयप्रकारोदाहरणे कारणाभावो न भवेत्, जयकारणस्यास्त्रस्य सत्त्वेन कारणतावच्छेदकस्य यत्किञ्चिद्धर्मस्यास्त्रत्वस्य स्थितौ

तद्धर्मावच्छिन्नप्रतियोगिताकस्य कारणाभावस्यासंभवात्, अभावस्य प्रतियोगितावच्छेदकेन सह विरोधात्। कारणतावच्छेदकावच्छिन्नप्रतियोगिताकाभावविवक्षणे तु तत्रापि कारणाभावः सम्पन्नो भवति, यतो न जगज्जयस्य कारणं केवलमस्त्रम्, अपि तु तीक्ष्णत्वकठोरत्वधर्मविशिष्टम्। तथा च तीक्ष्णत्वकठोरत्वविशिष्टमस्त्रत्वं कारणतावच्छेदकम्, तत्रास्त्रत्वमात्रस्य स्थितावपि तीक्ष्णत्वकठोरत्वविशिष्टास्त्रत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताककारणाभावस्य साम्राज्यात्। ननु कारणाभावपदेन कुतस्तादृशार्थ एव विवक्ष्येत ? इत्यत्राह—प्रकारान्तरस्वीकारेति। द्वितीयप्रकाराकल्पनजलाघवमेव तथा विवक्षायां प्रयोजकमिति भावः। एवं प्रथमप्रकाराद् द्वितीयप्रकारस्यावैलक्षण्यमुपपाद्य तृतीयप्रकारस्यापि तदुपपादयति—एवमिति। प्रतिबन्धकाभावस्य कार्यमात्रं प्रति कारणत्वेन प्रतिबन्धकसत्त्वे कारणाभावस्य साम्राज्येन तृतीयोऽपि प्रकारो नातिरिच्यते प्रथमप्रकारादिति भावः। चतुर्थप्रकारस्याप्यवैलक्षण्यं प्रकटयति—चतुर्थेऽपीति। चतुर्थप्रकारोदाहरणत्वेनोक्ते 'शङ्खाद्वीणा—' इत्यत्र वीणानिनादकारणीभूताया वीणाया अभावस्य शब्दतोऽप्रतीतावपि अर्थतः प्रतीत्या प्रथमप्रकारोदाहरणता संभवतीति भावः। पञ्चमे षष्ठे च प्रकारे तु स्पष्ट एव कारणाभाव इति तयोरपि न प्रथमप्रकाराद् वैलक्षण्यमित्युपसंहरति—तस्मादिति।

कुवलयानन्दकार के मत का खण्डन किया जाता है—यत्तु इत्यादि।

कुवलयानन्दकार अप्पय दीक्षित ने "१–कारण के बिना कार्य की उत्पत्ति, २–कारणों की असमग्रता ( अपूर्णता ) में कार्य की उत्पत्ति, ३–प्रतिबन्धक के वर्तमान रहने पर भी कार्य की उत्पत्ति, ४–जिसका जो कारण नहीं हो उससे उस कार्य की उत्पत्ति, ५–विरुद्ध वस्तु से कार्य की उत्पत्ति और ६–कार्य से कारण की उत्पत्ति ये छः प्रकार की विभावनाएँ मानी हैं तथा इनके क्रमशः 'अप्यलाक्षारसासिक्तम्—' इत्यादि उदाहरण भी लिखे हैं। इन उदाहरणों के अर्थ क्रमशः निम्नलिखित हैं।

१–'कृशाङ्गी का चरणकमल लाक्षारस ( महावर ) न लगाने पर भी लाल है।'

२–'कामदेव भोथे और कोमल अस्त्रों से जगत् का विजय करता है।'

३–'आपका प्रतापरूप सूर्य छत्रधारी को शीघ्र जलाता है।'

४–'बड़ा अद्भुत है कि यह वीणा की ध्वनि शङ्ख से उत्पन्न हो रही है।'

५–'खेद है कि चन्द्रकिरणें सुनयना के नयनों को जला रहे हैं।'

६–'आपके हाथरूप कल्पवृक्ष से यशरूप समुद्र उत्पन्न हुआ।' कुवलयानन्दकार के इस कथन के विषय में यह वक्तव्य है कि आप जो 'प्रतिबन्धक के रहने पर कार्य की उत्पत्ति को तृतीय और बिना कारण के कार्योत्पत्ति को चतुर्थ' इत्यादि कह कर विभावना के भेदों की गणना कर रहे हैं, इससे यह सिद्ध होता है कि 'बिना कारण के कार्य की उत्पत्ति' यह भी विभावना का भेद ही है, अन्यथा उक्त भेदों को तृतीय-चतुर्थादि भेद कहना नहीं बनता और यदि ऐसा मानते हैं तो प्रश्न उठता है कि जैसे 'भेद होने पर सादृश्य को उपमा कहते हैं' 'उपमान और उपमेय के अभेद को रूपक कहते हैं' इत्यादि लक्षणों से लक्षित सामान्य उपमा सामान्य रूपक आदि के 'पूर्णा' आदि और 'सावयव' आदि भेद कहे गए हैं उस तरह यहां सामान्य विभावना का क्या लक्षण है ? जिस लक्षण से लक्षित सामान्य विभावना के उक्त प्रकार सिद्ध हो सकें। 'कारण के बिना कार्य की उत्पत्ति' यह तो आप के हिसाब से सामान्य लक्षण नहीं हो सकता, क्योंकि आपने इसकी भी गणना एक प्रकार के रूप में की है।

अब यदि आप यह कहें कि अतिशयोक्ति आदि के समान 'उक्त सकल प्रकारों में से कोई एक होना' यह सामान्य लक्षण तर्कित कर लेना चाहिए। तो इससे भी निस्तार नहीं, क्योंकि ऐसा करने पर भी प्रथम प्रकार से द्वितीय प्रकार की विलक्षणता कठिनता से ही सिद्ध हो सकेगी। कारण यह है कि 'कारण के अभाव में भी कार्य की उत्पत्ति' यहां पर कारण का वैसा अभाव कहना अभीष्ट है जिसकी प्रतियोगिता कारणतावच्छेदकीभूत संबन्ध और धर्म से अवच्छिन्न हो। जैसे—दीक्षित जी के प्रथम उदाहरण में चरणकमलगत रक्तता का कारण संयोग संबन्ध से लाक्षारस है, फलतः वहां कारणता का अवच्छेदक ( परिचायक ) संबन्ध हुआ संयोग और धर्म हुआ लाक्षारसत्व। ऐसी स्थित में जब 'लाक्षारस के विना लाल चरणकमल' ऐसा कहा जाता है, तब वहाँ संयोग संबन्ध से लाक्षारसत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताक अभाव ( कारणाभाव ) वर्णित होने के कारण विभावना होती है, उसी तरह द्वितीय उदाहरण में भी ऐसा कारणाभाव हो ही जाता है, क्योंकि जगज्जय का कारण केवल अस्त्र नहीं, अपि तु तीक्ष्ण और कठोर अस्त्र हैं, ऐसी स्थिति में भोथे तथा कोमल अस्त्रों के रहने पर भी तीक्ष्णत्व और कठोरत्वयुक्त अस्त्रत्वरूप कारणतावच्छेदक धर्म से अवच्छिन्न प्रतियोगिता वाला कारणाभाव अक्षुण्ण रह जाता है।

यदि आप कहें कि 'कारणाभाव' शब्द से ऐसा अर्थ क्यों निकाला जाय? क्यों नहीं यत्किञ्चित् धर्म से अवच्छिन्न प्रतियोगिता वाला कारणाभाव मात्र लिया जाय? जिससे उक्त द्वितीय उदाहरण में अस्त्रों के रहने से अस्त्रत्वावच्छिन्न-प्रतियोगिताक अस्त्ररूप कारणाभाव नहीं होगा और तब उस उदाहरण के संग्रहार्थ उक्त द्वितीय प्रकार की कल्पना समुचित हो जायगी, तो इसके उत्तर में यह कहा जाता है कि एक नवीन प्रकार की कल्पना करने की अपेक्षा 'कारणाभाव' शब्द की मदुक्त व्याख्या स्वीकार कर लेने में ही लाघव है। इस तरह द्वितीय प्रकार की प्रथम प्रकार से अविलक्षणता सिद्ध हो गई। इसी तरह 'प्रतिबन्धक के रहने पर भी कार्योत्पत्ति' इस तृतीय प्रकार की भी प्रथम प्रकार से अविलक्षणता ही है, क्योंकि जहाँ प्रतिबन्धक रहेगा वहाँ कारणाभाव हो ही जायगा। कारण, प्रतिबन्धकाभाव कार्यमात्र के प्रति कारण है, फिर प्रतिबन्धकाभाव रूप कारण का अभाव प्रतिबन्धकस्वरूप ही होता है।

इसी तरह 'अकारण से कार्य की उत्पत्ति' यह चतुर्थ भेद भी प्रथम भेद से विलक्षण नहीं, क्योंकि 'यह वीणा की ध्वनि शङ्ख से हो रही है' ऐसा कहने पर 'वीणा के बिना वीणा ध्वनि हो रही है' यही अर्थ प्रतीत होता है। फलतः यहाँ भी 'आर्थकारणाभाव' है ही।

अन्त में यही कहा जायगा कि प्रथम प्रकार से ही अन्य सब प्रकारों का संग्रह हो जाता है, अतः 'छः प्रकार की विभावना है' यह कथन अयुक्त ही है।

स्वरीत्या कुवलयानन्दकारमतं समर्थयति—

यदि तु यथाकथंचित्कुवलयानन्दोक्तिः समर्थनीयेत्याग्रहस्तदेत्थं समर्थ्यताम्—तथा हि विनापि कारणं कार्यजन्मेति विभावनायाः सामान्यलक्षणम्। इयं च तावद् द्वेधा—शाब्दी, आर्थी च। शाब्दी त्रिविधा—प्रतिबन्धकातिरिक्तकारणव्यक्तिप्रतियोगिकाभावोक्तिपूर्विका, सत्यामपि कारणव्यक्तौ यदवच्छिन्नत्ववैकल्यप्रयुक्तः कार्याभावस्तद्वैकल्योक्तिपूर्विका, स च कारणतावच्छेदकधर्मः क्वचित्कारणतावच्छेदकसंबन्धश्च, प्रतिबन्धकोक्तिपूर्विका चेति।

आर्थ्यपि त्रिविधा—प्रकृतकार्यसमानजातीयकार्यान्तरस्य कारणात्। प्रकृतकार्य-विरुद्धकार्यस्य कारणात्। स्वकार्याद् वा प्रकृतकार्यस्योत्पत्तिरिति। एतदर्थक-मेव ह्यकारणादित्यादि।

प्रतिबन्धकातिरिक्तेति। प्रतिबन्धकोऽपि यद्यपि कारणाभाव एव तथापि तदतिरिक्तो यः कारणीभूतपदार्थप्रतियोगिकाभावस्तदुक्तिपूर्विकेत्यर्थः। तृतीयप्रकारव्यावर्तनाय प्रति-बन्धकातिरिक्तेति बोध्यम्। 'अप्यलाक्षारसासिक्तम्–' इत्यस्य प्रकारस्योदाहरणम्।

सत्यामपीति। कारणे वर्तमानेऽपि कारणगतयद्विशेषविरहप्रयुक्तकार्याभावस्तद्-विशेषविरहवर्णनपूर्विकेत्यर्थः। स चेति। स विशेषश्चेत्यर्थः। 'अस्त्रैरतीक्ष्णकठिनैः–' इत्युदाहरणम्, अत्रास्त्ररूपे कारणे सत्यपि अस्त्रगततीक्ष्णत्वकठोरत्वरूपकारणतावच्छेदकी-भूतधर्मात्मकविशेषविरहवर्णनपूर्वकजयरूपकार्योत्पत्तिवर्णनरूपा विभावनेति भावः। कारण-तावच्छेदकसंबन्धविरहोक्तिपूर्विकाया विभावनाया उदाहरणं तु मृग्यम्।

प्रतिबन्धकोक्तीति। प्रतिबन्धकात्मककारणाभाववर्णनपूर्विका विभावनेत्यर्थः। 'सात-पत्रम्–' इत्युदाहरणम्। अत्र दाहप्रतिबन्धकातपत्रस्योक्तिः। प्रकृतकार्येति। यथा–'शङ्खादि'त्यत्र वीणानिनादात्मकप्रकृतकार्यसमानजातीयशङ्खनिनादात्मककार्यान्तरस्य कारणी-भूतात् शङ्खात् प्रकृतस्य वीणानिनादस्य कार्यस्योत्पत्तिर्वर्णिता। प्रकृतकार्यविरुद्धेति। यथा 'शीतांशोः–' इत्यत्र दाहात्मकप्रकृतकार्यविरुद्धं यच्छैत्यात्मकं कार्यम् तस्य कारणीभूते-भ्यश्चन्द्रकिरणेभ्यो दाहात्मकप्रकृतकार्योत्पत्तिवर्णनम्। स्वकार्याद् वेति। स्वशब्देन प्रकृतकार्यं ग्राह्यम्। यथा 'यशःपयोधिः–' इत्यत्र पयोधिरेव प्रकृतं कार्यम् तस्य यत्कार्यम् कल्प-तरुरूपम् तस्मात् पयोधिरूपस्य प्रकृतकार्यस्योत्पत्तेर्वर्णनम्। एतदर्थकमेवेति। कुवलयानन्द-कारः 'अकारणात्कार्योत्पत्तिः' इत्यादिकान् चतुर्थ-पञ्चम-षष्ठप्रकारान् मदुक्ताभिप्रायेणैवोक्त-वानित्यर्थः।

अपने ढङ्ग से कुवलयानन्दकार का समर्थन ग्रन्थकार द्वारा किया जाता है—यदि तु इत्यादि।

किसी तरह से कुवलयानन्द के कथन का समर्थन करना ही चाहिए—यह आग्रह यदि हो तो इस तरह से समर्थन कीजिए। कहिए कि 'कारण के विना कार्य की उत्पत्ति' यह विभावना का सामान्य लक्षण है और यह विभावना प्रथमतः दो प्रकार की है—१-शाब्दी ( जहाँ शब्दतः कारण के अभाव का प्रतिपादन हो ) और २-आर्थी ( जहाँ कारण का अभाव अर्थतः ज्ञात होता हो )।

उनमें से शाब्दी विभावना के तीन प्रकार होते हैं। १—प्रतिबन्धकातिरिक्त-कारणा-भाव-वर्णनपूर्वक अर्थात् जिसमें कारण के अभाव का वर्णन प्रतिबन्धक के रूप में न होकर कारणरूप वस्तु के अभाव का वर्णन हो। जैसा प्रथम भेद में है। २—कारणवस्तु के वर्तमान रहने पर भी कारणगत जिस विशेष की कमी के कारण कार्य की उत्पत्ति नहीं हो सकती उस विशेष की कमी ( अभाव ) की उक्तिपूर्वक अर्थात् कारणवस्तु के वर्णित होने पर भी उसमें कुछ त्रुटि का रहना। जैसा द्वितीय भेद में है। यहां यह समझ लेना चाहिए कि कारणगत वैसा विशेष कहीं कारणता का अवच्छेदक धर्म होगा और कहीं कारणतावच्छेदक सम्बन्ध। द्वितीय भेद के उदाहरण में कारणतावच्छेदक धर्म की कमी है। संबन्ध की कमी का उदाहरण नहीं दिया गया है। ३—प्रतिबन्धक की

उक्तिपूर्वक-अर्थात् कार्य में रुकावट डालने वाले के रहते हुए भी कार्य की उत्पत्ति। जैसा तृतीय भेद में है। इसी तरह आर्थी विभावना के भी तीन भेद होते हैं। १—प्रस्तुत कार्य ( जैसे वीणा निनाद ) के सजातीय अन्य कार्य ( शङ्खनाद ) के कारण ( शङ्ख ) से प्रस्तुत कार्य ( वीणा निनाद ) की उत्पत्ति। २-प्रस्तुत कार्य ( दाह ) से विरुद्ध कार्य ( शीतलता ) के कारण ( चन्द्रकिरण ) से प्रस्तुत कार्य ( दाह ) की उत्पत्ति और ३—अपने ( जैसे पयोधि के ) कार्य ( कल्पवृक्ष ) से ही प्रस्तुत कार्य ( पयोधि ) की उत्पत्ति। इसी अभिप्राय से कुवलयानन्द में 'अकारण से कार्य का जन्म' इत्यादिक ( चतुर्थ, पञ्चम और षष्ठ विभावना के प्रकारों का वर्णन किया गया है।

विभावनां विभजते—

इयं च विभावना द्विविधा—उक्तनिमित्तानुक्तनिमित्ता च।

कारणं विना कार्योत्पत्तौ केनापि निमित्तेनावश्यं भाव्यम्। तच्च निमित्तं क्वचिदुक्तं क्वचिच्चानुक्तं भवतीति विभावनाया द्वैविध्यमिति भावः।

विभावना के भेद किए जाते है—इयं च इत्यादि।

यह विधावना दो प्रकार की होती है १-उक्तनिमित्ता और २-अनुक्तनिमित्ता। अभिप्राय यह है कि जब साधारण नियम है कि कारण के रहने पर ही कार्य होता है तब जो विभावना में कारण के विना कार्य की उत्पत्ति वर्णित होती है उसमें कुछ निमित्त अवश्य रहता है, पर वह निमित्त कहीं वर्णित और कहीं अवर्णित दोनों तरह का हो सकता है।

तत्रैकस्य प्रकारस्य प्रागुक्तमुदाहरणं सोपपादनं स्मारयति—

तत्रानुक्तनिमित्ता 'विनैव शस्त्रं' इत्यत्र दर्शिता। विलासानां मन्मथपीडा-जनकानामनुपात्तत्वात्।

'विनैव शस्त्रम्—' इत्यत्र दारणेन कामपीडाजननं विवक्षितम् तत्र च ये कामिनी-विलासा हेतवस्ते नोक्ता इति भावः'।

उक्त दो प्रकारों में से एक प्रकार का उदाहरण पहले लिखा जा चुका है इस बात का स्मरण उपपादन के साथ कराया जा रहा है—तत्र इत्यादि।

उन दोनों में से अनुक्तनिमित्ता विभावना 'विनैव शस्त्रम्-' इस पूर्वोक्त पद्य में दिखलाई जा चुकी है। वहाँ की विभावना अनुक्तनिमित्ता इसलिए हुई कि 'दारण' से अभिमत कामजपीडा के कारण कामिनियों के विलास ( हाव-भाव ) पद्य में उक्त नहीं हैं।

द्वितीयं प्रकारमुदाहर्तुमाह—

उक्तनिमित्ता यथा—

स्पष्टम्,

उक्त निमित्ता विभावना जैसे—'

उदाहरणमुपन्यस्यति—

'यदवधि विलासभवनं यौवनमुदियाय चन्द्रवदनायाः।
दहनं विनैव तदवधि यूनां हृदयानि दह्यन्ते॥'

विलासानां कटाक्षादीनाम्, भवनम् आश्रयः चन्द्रवदनायाः इन्दुमुख्याः, यौवनम् युवावस्था, यदवधि यत्कालादारभ्य, उदियाय उत्पद्यतेस्म, तदवधि तत्कालादारभ्य,

यूनाम् युवकानां, हृदयानि मनांसि, दहनं विनैव अग्निमन्तरैव, दह्यन्ते दग्धानि भवन्तीत्यर्थः।

उदाहरण का उल्लेख किया जाता है—यदवधि इत्यादि।

जब से विलासों का भवन चन्द्रमुखी नायिका का यौवन उदित हुआ तब से अग्नि के बिना ही युवकों के हृदय दग्ध हो रहे हैं।

उपपादयति—

अत्र हि उपात्ते यौवने दाहहेतुत्वं पर्यवस्यति।

'यदवधि—' इति पद्येऽग्निं विना युवकजनहृदयदाहस्य निमित्तं यौवनमुक्तमिति भावः।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि।

'यदवधि—' इस पद्य में नायिका-यौवनरूप निमित्त उक्त है जिसके चलते आग के अभाव में भी युवकों के हृदय जलते हैं।

अलङ्कारसर्वस्वकारोक्तमनूद्य खण्डयति—

यत्तु—

"-'असंभृतं मण्डनमङ्गयष्टेरनासवाख्यं करणं मदस्य।
कामस्य पुष्पव्यतिरिक्तमस्त्रं बाल्यात्परं साऽथ वयः प्रपेदे॥'

अत्र द्वितीयचरणे आसवाभावेऽपि मदस्य प्रतिपादनाद्यौवनस्य चोक्तत्वादुक्तनिमित्ता विभावना। न तु प्रथमतृतीयचरणयोः, संभरणपुष्पयोर्मण्डनमस्त्रं च प्रत्यहेतुत्वात्।" इत्यलङ्कारसर्वस्वकारादिभिरुक्तं तत्र विचार्यते—विरोधमूला हि विभावनाद्यलङ्काराः। विरोधस्यैव विद्युत्प्रभावदापाततः प्रतिभासमानस्य चमत्कारबीजत्वात्। अत्र ह्यासवभिन्नत्वविशिष्टं मदकारणत्वं यौवनस्योक्तम्। एवं च यौवनस्य मदकारणतायाः शब्देनैवोपात्तत्वात् यागे व्रीहियवयोरिव मदे यौवनासवयोः परस्परनिरपेक्षकारणत्वावगतेर्विरोधस्य लेशतोऽप्यप्रतिभानाद्विभावनैव नास्ति। कुतः पुनरुक्तनिमित्ता विभावना ?। न चासवस्य प्रसिद्धमदकारणत्वात्तेन विना मदोत्पत्तिवर्णने विरोधप्रतिभा भवत्येवेति वाच्यम्। भवेत्सा, यदि यौवनस्य मदकारणत्वं कविना साक्षान्न प्रतिपाद्येत। प्रतिपादिते तु तस्मिन्प्रसिद्धकारणातिरिक्ततया कविना प्रतिपादितमिदमपि प्रसिद्धकारणमिव कारणान्तरं भविष्यतीति वैकल्पिककारणताप्रतिभानान्न विरोधप्रतिभानं भवितुमर्हति। तस्मादत्र प्रथमतृतीयचरणयोर्न्यूनाभेदरूपकम्। द्वितीयचरणे तु प्रतीयमानोत्प्रेक्षेति विवेकः। अस्मन्निर्मिते तूदाहरणे दहनस्यैव प्रसिद्धदाहकारणत्वाद्यौवनस्य दाहकारणताया अश्रुतत्वाद्दहनमन्तरेण दाहोत्पत्तिवर्णने विरोध आपाततः प्रतीयत एवेति सहृदयैराकलनीयम्।

कुमारसंभवे कालिदासः पार्वतीं वर्णयन्नाह—असंभृतमिति। अथ अनन्तरम् सा पार्वती, अङ्गयष्टेः अङ्गलतिकायाः, असंभृतम् अकृत्रिमम् मण्डनम् भूषणम्, मदस्य मत्तातायाः, अनासवाख्यम् आसवभिन्नम्, करणम् साधनम्, पुष्पव्यतिरिक्तम् कुसुमभिन्नम्, कामस्य, अस्त्रम् बाल्यात्परं वयः यौवनम् प्रपेदे प्राप्तवतीति तदर्थः।

सर्वस्वकारोक्तमत्रत्यं विवरणमनुवदति— अत्र द्वितीयचरण इति, खण्डयितुमुपक्रमते— अत्र विचार्यते इति । अयं भावः—विभावनादयोऽलंकारा विरोधमूलाः । विद्युत्प्रकाशवदापाततः प्रतीतो विरोध एवैष्वलंकारेषु चमत्कारं जनयति । विभावनायाञ्च विरोधः कारणं विना कार्योत्पत्तौ समुल्लसति । प्रकृते च नोल्लासमर्हति विरोधः यौवनस्य मदकारणतायाः शब्दत उक्तत्वात् । यद्यप्यासव एव प्रसिद्धं मदकारणम् तस्य चाभावोऽत्र वर्णितस्तथापि यथा यागे व्रीहियवयोर्द्वयोः कारणत्वे कथिते तयोः परस्परनिरपेक्षं वैकल्पिकं कारणत्वमवगतं भवति तथैवासवस्य मदकारणतायाः प्रसिद्धत्वात् यौवनस्य च तत्कारणतायाः कविना शब्दतो वर्णितत्वात् आसववत् यौवनस्यापि स्वतन्त्रं वैकल्पिकं मदकारणत्वं विज्ञातं भवेत् । यदि कविना मदकारणत्वेन यौवनस्योल्लेखो न कृतः स्यात् प्रसिद्धस्य मदकारणस्यासवस्याभावश्चोक्तो भवेत् तदावश्यं विभावना प्रसजेत् । फलतोऽत्र विभावना विद्यत एव नेति का वार्ता तस्या उक्तनिमित्ततााया इति ।

उपसंहरन् स्वसिद्धान्तमाह—तस्मादिति ।

अत्रेति । 'असंभृतम्—' इति श्लोके इत्यर्थः । प्रथमतृतीयचरणयोरिति । 'असंभृतमङ्गयष्टेर्मण्डनम् , पुष्पव्यतिरिक्तम् कामस्यास्त्रम् च वयः' इत्यनयोरंशयोरित्यर्थः । न्यूनाभेदरूपकमिति । उपमेये बाल्योत्तरवयसि उपमानस्य मण्डनस्यास्त्रस्य चाभेदारोपाद्रूपकम् तत्र असंभृतपुष्पव्यतिरिक्तपदाभ्यां क्रमशस्तत्तदुपमानापेक्षयोपमेये न्यूनत्वबोधनान्न्यूनाभेदरूपकमिति भावः । प्रतीयमानोत्प्रेक्षेति । अनासवाख्यं मदस्य करणमिवेति तात्पर्यादिति भावः ।

ननु भवदुक्ते 'यदवधि—' इति पद्ये कथं विभावनेति शंकायामाह— अस्मन्निर्मितेत्विति ।

अलङ्कार सर्वस्वकार-मत की खण्डनात्मक आलोचना की जाती है—यत्तु इत्यादि ।

"–'असंभृतम्—'अर्थात् इसके बाद पार्वती ने शैशव से आगे की उस अवस्था (यौवन) को प्राप्त किया, जो शरीर का असंभृत (अकृत्रिम) भूषण, मद का आसव नामधारी से भिन्न कारण और काम का पुष्पातिरिक्त अस्त्र है" ।

यहां द्वितीय चरण में 'आसव के न रहने पर भी मद का प्रतिपादन होने से' विभावना है और वह उक्तनिमित्ता है, क्योंकि 'यौवन' रूप निमित्त उक्त है। प्रथम और तृतीय चरणों में तो विभावना नहीं है। कारण, 'संभरण' और 'पुष्प' ये दोनों क्रमशः मण्डन तथा अस्त्र के प्रति कारण नहीं हैं" ऐसा जो अलङ्कारसर्वस्वकारादिकों ने कहा, उस पर विचार किया जाता है—विभावना आदि अलंकार विरोधमूलक हैं, क्योंकि इन अलंकारों में विरोध ही, जो बिजली के समान आपाततः चमकता रहता है, चमत्कार का बीज है।

और यहां यह भी समझ रखना चाहिए कि विभावना में कारण के विना कार्योत्पत्ति का वर्णन रहने के कारण विरोध भासित होता है। अब प्रकृत में आइए—'असंभृतम्—' इस पद्य में आसव से भिन्न होने पर भी यौवन को मद का कारण कहा गया है। ऐसी स्थिति में यौवन का मद-कारण होना जब शब्दतः ही ज्ञात होता है तब यौवन और आसव (मद्य) ये दोनों ही परस्पर निरपेक्ष रूप से—अर्थात् स्वतन्त्र रूप से मद के हेतु हैं, जैसे याग के प्रति तण्डुल और यव, ऐसा निश्चय होने के कारण यहां विरोध का लेश भी स्फुरित नहीं होता—अर्थात् यहां कारण के विना कार्य वर्णित नहीं हुआ, आखिर

आसव के अभाव में भी यौवनरूप मद का कारण है ही, अतः यहां विभावना ही नहीं है, फिर उक्त निमित्ता विभावना की बात ही क्या ?

यदि कहा जाय कि आसव हो मद का प्रसिद्ध कारण है, अतः उसके अभाव में मदोत्पत्ति वर्णन करने पर विरोध झलकता ही है, तो इसका उत्तर यह है कि हां, विरोध झलक सकता था तब, यदि कवि के द्वारा मदकारण रूप से यौवन का साक्षात् प्रतिपादन न किया गया होता यौवन की मदकारणता साक्षात् प्रतिपादित होने पर तो प्रसिद्ध मदकारण आसव से भिन्न कवि-प्रतिपादित यह ( यौवन ) भी प्रसिद्ध कारण ( आसव ) के समान एक दूसरा कारण होगा इस तरह से वैकल्पिक कारणता के प्रतिभासित होने से विरोध का भान नहीं हो सकता।

अतः विचार से यही सिद्ध होता है कि यहां प्रथम और तृतीय चरण में न्यूनाभेद रूपक है और द्वितीय चरण में है प्रतीयमान उत्प्रेक्षा।

मेरे 'ग्रन्थकार' द्वारा निर्मित 'यदवधि—' इस उदाहरण में तो ऐसी गड़बड़ी नहीं है, क्योंकि दाह का प्रसिद्ध कारण अग्नि ही है, जिसका अभाव यहां वर्णित है फिर भी दाह की उत्पत्ति कही गई हैं, अतः विभावना स्पष्ट है और वह उक्तनिमित्ता भी है, क्योंकि पद्यवर्णित यौवन में दाह की कारणता पर्यवसित होती है।

ध्यान दीजिए—यहां यौवन में दाहकारणता पर्यवसित होती है, शब्दतः ज्ञात नहीं। यह सब बातें सहृदयों को समझनी चाहिए।

शङ्कते—

अथ 'लुब्धकधीवरपिशुना निष्कारणवैरिणो जगति' इत्यत्र विभावनापत्तिः ? नन्वस्तु, किं नश्छिन्नमिति चेत्। आलङ्कारिकैरत्र तस्या अनङ्गीकारात्। ननु कारणतावच्छेदकरूपावच्छिन्नप्रतियोगिताकत्वेन कारणाभावो विशेषणीयः। प्रकृते च कारणत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकः प्रसिद्धकारणत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताको वाऽभावो न तादृशरूपावच्छिन्नप्रतियोगिताक इति चेत्, 'खला विनैवापराधं भवन्ति खलु वैरिणः' इत्यत्र तथाप्यतिव्यापनात्। अपराधाभावस्य तथात्वात्। न च कार्यांशोऽतिशयोक्त्यालीढत्वेनाभेदनिश्चयालीढत्वेन वा विशेषणीय इति वाच्यम्। 'खला विनैवापराधं दहन्ति खलु सज्जनान्' इत्यादौ तथापि दोषानुद्धारादिति चेत्।

'लुब्धक—' इति। 'मृगमीनसज्जनानां तृणजलसन्तोषविहितवृत्तीनाम्।' इत्यस्य पद्यस्य पूर्वार्धम्। तृणविहितवृत्तेर्मृगस्य व्याधः, जलविहितवृत्तेर्मीनस्य धीवरः, सन्तोषविहितवृत्तेः सज्जनस्य च पिशुनः अकारणं वैरम् जनयतीति तदर्थः। विभावनापत्तिरिति। कारणं विना वैररूपकार्यप्रतिपादनादिति भावः। नन्वस्त्विति। विभावनात्रास्त्येवेतीष्टापत्तिस्तु न शक्यते कर्तुम् आलंकारिकैरत्र विभावनाया अस्वीकृतेरित्याशयः। प्रकृते दोषपरिहारोपायं वदति—ननु कारणतेति। अयं भावः—विभावनालक्षणे कारणाभावो न कारणप्रतियोगिकाभावः, अपि तु कारणतावच्छेदकरूपावच्छिन्नप्रतियोगिताकोऽभावो निवेशनीयस्तथा च 'लुब्धकधीवर—' इत्यत्र न विभावनाप्रसङ्गः, यतस्तत्र 'निष्कारणपदेन यः कारणत्वावच्छिन्नप्रतियोगिताकोऽभावः प्रतीयते तस्मिन् प्रतियोगिताया अवच्छेदकं यत् कारणत्वम् तन्न कारणताया अवच्छेदकं रूपं भवितुमर्हति स्वस्य स्वावच्छेदकत्वासंभवात् इति।

जायगा कि समानविषयक अनुमिति के प्रति प्रत्यक्ष की सामग्री प्रतिबन्धक होती है—अर्थात् यदि किसी एक वस्तु के प्रत्यक्ष की सामग्री और अनुमिति की सामग्री एक साथ जुट जाँय तो उस स्थिति में प्रत्यक्ष सामग्री की प्रबलता के कारण प्रत्यक्ष ही होता है, अनुमिति नहीं, और यहाँ यही स्थिति है—अर्थात् प्रत्यक्ष तथा अनुमिति-दोनों की सामग्रियाँ जुटी हुई हैं, फलतः उक्त नियम के अनुसार हिमाचल में यशो-भिन्नता का और मुखों में कमलापेक्षया भिन्नजातीयता का प्रत्यक्ष ही होगा, अनुमिति नहीं और जब अनुमिति होगी ही नहीं तब अनुमानालङ्कार यहाँ होगा कैसे? तो यह भी ठीक नहीं, क्योंकि अनुमानालङ्कार के लक्षण में जो 'अनुमिति' पद है—उससे 'व्याप्ति-विशिष्ट पक्षधर्मताज्ञानजन्य ज्ञान' का ही ग्रहण किया जाता है, अनुमितित्व जाति युक्त एक स्वतन्त्र अनुमित्यात्मक ज्ञान का नहीं।

यहाँ "लिङ्गपरामर्शजन्य ज्ञान का नहीं।" यह अनुवादकार का स्पष्टीकरण सर्वथा अशुद्ध है।

अभिप्राय है कि—अनुमानालङ्कार में 'अनुमिति' का अर्थ वह ज्ञान है जो व्याप्ति-विशिष्ट पदार्थ के पक्ष में रहने के ज्ञान से उत्पन्न होता हो, ऐसा ज्ञान प्रत्यक्ष भी हो सकता है, और तथा कथित अनुमिति भी। इसीलिए हमने (ग्रन्थकारने) अनुमाना-लङ्कार-निरूपण प्रसङ्ग में 'अनुमिति' की व्याख्या करते हुए दूसरा पक्ष (ऊपर में वर्णित) भी लिखा है।

और यहाँ विशेष दर्शन से होने वाला प्रत्यक्ष ही उक्तानुमितिरूप हो जाता है। आशय यह है कि यहाँ हिमाचल में यशोभिन्नता का और मुखों में कमलभिन्न जातीयता का ज्ञान भले ही प्रत्यक्षात्मक ही होता हो, पर वह होता है शीत के ज्ञान तथा चन्द्रोदय होने पर भी संकुचित न होने के ज्ञान से ही, इसमें सन्देह नहीं और शीत-ज्ञान से हिमाद्रि में यशोभिन्नता का ज्ञान होने में प्रक्रिया यह होती है कि 'जहाँ-जहाँ शीत (ठण्ढी) रहता है वहाँ-वहाँ यशोभिन्नता रहती है—अर्थात् यश शीतल अथवा उष्ण नहीं होता, अतः जो वस्तु शीतल होगी वह अवश्य ही यश से भिन्न होगी' इस तरह की व्याप्ति हमें पहले ज्ञात होती है तदनन्तर हम यह समझते हैं कि वैसा शीत हिमाचल में है, अतः यह यश से भिन्न है ऐसा हम अन्त में समझ लेते हैं। सारांश यह कि यशोभिन्नता का प्रत्यक्ष भी उक्त प्रक्रिया का सहारा लेकर ही पुष्ट होता है। इसी तरह की प्रक्रिया मुखों में कमलभिन्नजातीयता के प्रत्यक्ष में भी बरतनी पड़ती है। इस तरह से यहाँ विशेषदर्शन (शीत-ज्ञान) ही व्याप्तिविशिष्ट-पक्षधर्मताज्ञान रूप सिद्ध होता है और उससे होने वाला यशोभिन्नता का ज्ञान प्रत्यक्षात्मक होने पर भी अनुमितिरूप सिद्ध हो जाता है, क्योंकि अनुमिति की परिभाषा यही मानी गई है कि-'व्याप्तिविशिष्ट-पक्षधर्मताज्ञान से उत्पन्न होने वाला जो ज्ञान हो वह अनुमिति है'। यद्यपि नैयायिकों ने प्रत्यक्षत्व से सर्वथा अस्पृष्ट अनुमिति की परिभाषा की है तथापि हम वैसी परिभाषा बनाने के लिए बाध्य नहीं हैं। नैयायिकों तथा आलंकारिकों के भिन्न-भिन्न मार्ग हैं। नैयायिकों को 'प्रत्यक्ष' अनुमान, उपमान और शब्द-इन चार प्रमाणों का विभाग करना लक्ष्य था, अतः उन्होंने प्रत्यक्ष ज्ञान से सर्वथा भिन्न अनुमिति की परिभाषा बनाई, अन्यथा प्रमाणों का उक्त विभाग नहीं हो पाता। आलङ्कारिकों के सम्मुख ऐसी कोई बात नहीं है, अतः वे स्वतन्त्र रूप से अनुमिति की ऐसी परिभाषा बना सकते हैं, जो शुद्ध अनुमिति में और किसी-किसी प्रत्यक्ष में भी संघटित हो।

यद्यपि इतने पर भी यह कहा जा सकता है कि—ऐसे विषय में 'अनुमिति' पद का

प्रयोग मान्यजनों द्वारा नहीं किया जाता तो यह ठीक है, तथापि जैसे उन्मीलित आदि की नवीन परिभाषा बनाई जा सकती है, वसे अनुमिति की भी नवीन परिभाषा बनाने में प्रतिबन्ध नहीं लगाया जा सकता।

अथवा छोड़िए अनुमिति की नवीन परिभाषा को, मानिए अनुमितित्व-जातियुक्त ज्ञान विशेष को ही अनुमिति, तथापि यहाँ अनुमानालङ्कार हो सकता है, क्यों कि यहाँ प्रत्यक्षसामग्री की प्रतिबन्धकता के कारण अनुमिति की उत्पत्ति न होने पर भी अनुमिति के करण की निर्विघ्न स्थिति के अनुमानता में कोई व्याघात नहीं आता।

अभिप्राय यह कि अनुमिति के होने पर भी अनुमिति का करण (व्याप्तिज्ञान) यहाँ है, अतः अनुमानालङ्कार मानने में कोई बाधा नहीं होती क्यों कि 'अनुमितिकरणम् अनुमानम्'—अर्थात् अनुमिति के कारण का ही नाम 'अनुमान' है और व्याप्तिज्ञान यहाँ होता है यह बात मैंने पहले ही बता दी है।

आप कहेंगे कि अनुमिति जब नहीं होती तब अनुमिति का करण कैसे कोई कहला सकता है, तो मैं कहूँगा कि कहला सकता है, क्यों कि फलायोगव्यवच्छेद—अर्थात् फल के असंबन्ध का अभाव करणता का नियामक नहीं है, अपि तु व्यापार। तात्पर्य यह कि फल यदि किसी प्रतिबन्धक के कारण न भी हो तथापि फलजनक व्यापार से युक्त पदार्थ करण कहला सकता है, जैसे मणिमन्त्र आदि से प्रतिबद्ध हो जाने के कारण दाह की उत्पत्ति नहीं होने पर भी दाह के लिए सब तरह से अग्नि-दाह का करण कहलाता ही है, दाह के न हो सकने के कारण 'अग्निदाह का करण नहीं है' ऐसा कोई न ही कहता है।

इससे अब वे भी परास्त हो गए जो कहते थे कि "विशेषदर्शन दूसरी कोटि के भान का प्रतिबन्ध करता है अभीष्ट कोटिका प्रत्यक्ष चक्षुःसंयोग आदि अपनी सामग्री से होता है, फलतः विशेषदर्शन को प्रत्यक्ष के प्रति हेतु मानने में कोई प्रमाण नहीं है। ऐसी स्थिति में आपके द्वारा गढ़ी गयी नवीन परिभाषा वाली अनुमिति भी यहाँ नहीं रहती, अतः उसका करण-अनुमान यहाँ कैसे हो सकता है?"

अभिप्राय है कि प्रकृत में अनुमानालङ्कार को सिद्ध करने के लिए जो पहला प्रकार बतलाया गया था, जिसमें अनुमिति की नवीन परिभाषा की गई थी, उसमें यह कहा जा सकता था कि शीतज्ञान आदि विशेषदर्शन को हिमालय आदि में यशोभिन्नता आदि के प्रत्यक्ष का कारण मानकर उससे होने वाले उक्त प्रत्यक्ष को ही अपनी नवीन परिभाषा के अनुसार आप अनुमिति सिद्ध करते हैं, पर यह बात बन नहीं सकती, क्यों कि उक्त प्रत्यक्ष के प्रति उक्त विशेषदर्शन को हेतु मानने में कोई प्रमाण नहीं है, विशेष दर्शन को हेतु न मानने पर भी उक्त प्रत्यक्ष अपने कारणों—चक्षुःसंयोगादि, से सिद्ध हो सकता है, रही बात उक्त विशेष दर्शन के उपयोग की, सो यह कहा जा सकता है कि उसका उपयोग यशोभिन्नता आदि से भिन्न कोटि-यशोरूपता आदि के ज्ञान का प्रतिबन्ध करने में होता है। इस तरह उस पक्ष में यह आक्षेप भरपूर बैठता था कि जिस प्रत्यक्ष को अपनी नवीन परिभाषा के बल पर अनुमिति बतलाकर उसके कारण उक्त विशेष दर्शन रूप परामर्शात्मक व्यापारवत्ता के कारण व्याप्तिज्ञान को अनुमिति-करण कहते हैं उस प्रत्यक्ष का कारण ही जब उक्त विशेषदर्शन नहीं है तब तदात्मकव्यापारयुक्त व्याप्तिज्ञान करण कहां से होगा, क्योंकि असाधारण ही करण कहलाता है।

इस द्वितीय पक्ष में, जिसमें नवीन परिभाषा को छोड़कर नैयायिकों के अनुसार ही अनुमिति, अनुमितित्वजातियुक्ता प्रत्यक्षत्वानालिङ्गिता मानी गई, इस आक्षेप का कोई

अवसर नहीं रह जाता, क्यों कि इस पक्ष में उक्त प्रत्यक्ष को अनुमिति मानकर उसका कारण होने के नाते उक्त विशेषदर्शन जनक व्याप्तिज्ञान अनुमितिकरण सिद्ध करने की प्रक्रिया नहीं अपनाई जाती, अपि तु प्रत्यक्ष सामग्री रूप प्रतिबन्धक के नहीं रहने पर संभावित अनुमिति का स्वरूपयोग्य कारण होने के नाते उक्त विशेषदर्शन रूप परामर्शात्मक व्यापारयोग के कारण उससे पहले होने वाले व्याप्ति ज्ञान का अनुमितिकरणात्मक अनुमान कहा जाता है।

[ यहां खेद के साथ यह कहना पड़ता है कि 'एतेन·········परास्तम्' इस मूल का अनुवाद हिन्दी रसगङ्गाधर में सर्वथा ग्रन्थाशय को न समझ कर किया गया है। ]

पुनः कुवलयानन्दकारोक्तमेवोपवर्ण्य खण्डयति—

यदप्युक्तम्—"तद्गुणरीत्यापि भेदानध्यवसायप्राप्तावुन्मीलितं दृश्यते। यथा—

'नृत्यद्भर्गाट्टहासप्रसरसहचरैस्तावकीनैर्यशोभि-
धावल्यं नीयमाने त्रिजगति परितः श्रीनृसिंहक्षितीन्द्र।
नेदृग्यद्येष नाभीकमलपरिमलप्रौढिमासादयिष्य-
द्देवानां नाभविष्यत्कथमपि कमलाकामुकस्य प्रबोधः॥'."

इति। तदपि न। तद्गुणे हि गुणयोर्भेदानध्यवसायः, न तु वस्तुनोरिति निर्विवादम्। अत्र नाभीकमलपरिमलेन भगवत्त्वेन भगवज्ज्ञाने जातेऽपि तदीयगुणे नीलमनि यशोगुणधावल्यभेदानध्यवसायरूपस्य तद्गुणस्य निर्बाधत्वात्कथंकारं तत्प्रतिद्वन्द्विता उन्मीलितस्योच्यते? यदि चैकस्मिन्वस्तुनि संनिहितवस्त्वन्तरगुणवद् भेदानध्यवसायस्तद्गुणजीवितमुच्यते तथाप्यत्र तद्गुणो निर्बाधः। भगवतः श्वेतभिन्नत्वेन ज्ञानस्योपायशून्यत्वेनायोगात्। न च नीलत्वव्याप्यभगवत्त्वज्ञानमेवोपायः। प्राङ्नीलोऽपि कारणविशेषमहिम्ना संप्रति श्वेतो जात इति बुद्धेः प्रत्यक्षानुगृहीतायास्तथाप्यनपायात्, अत एव त्वदुपजीव्येनालङ्कारसर्वस्वकृता उन्मीलितविशेषकयोश्चर्चैव न कृता। अतः प्राचीनैः कृतविभागेष्वलङ्कारेष्विदं प्रथमोत्प्रेक्षितस्य यावदलङ्कारस्य शक्योऽन्तर्भावः कर्तुम्। न तावत्पृथगलङ्कारत्ववाचोयुक्त्या विगलितश्रृङ्खलत्वमात्मनो नाटयितुं सांप्रतं मर्यादावशंवदैरार्यैरिति।

यदप्युक्तमिति। कुवलयानन्दकृतेति भावः। प्राप्ताविति। इतोऽग्रे 'केनापि हेतुना सति भेदाध्यवसाये' इति शेषो बोध्यः। 'नृत्यद्······' इति, श्रीनृसिंहक्षितीन्द्र नृसिंहाभिध राजन्, नृत्यतः, भर्गस्य शिवस्य, अट्टहासस्य, प्रसरस्य विस्तारस्य, सहचरैः सदृशैः अतिधवलैरिति यावत्, तावकीनैः त्वदीयैः, यशोभिः कीर्तिभिः, परितः सर्वतोभावेन, त्रिजगति त्रिलोक्याम्, धावल्यम् शुक्लताम्, नीयमाने प्राप्यमाणे, सति, ईदृक् यशसा धावल्यं नीतः, एषः कमलाकामुकः श्रीकृष्णः नाभीकमलपरिमलप्रौढिम् नाभिकमलसौरभसमृद्धिम्, यदि, नासादयिष्यत्, नालप्स्यत, तर्हि, देवानाम्, मध्ये, कमलाकामुकस्य कृष्णस्य, प्रबोधः अन्यदेवभिन्नत्वेन ज्ञानम्, कथमपि केनापि प्रकारेण, नाभविष्यत् न समपत्स्यत, दर्शकानामिति शेषः। अत्र स्वस्य नीलगुणं त्यक्त्वा सन्निहितस्य यशसो धावल्यगुणः श्रीकृष्णेन

गृहीत इति यशःश्रीकृष्णयोः भेदाग्रहे प्राप्ते परिमलेन यशोऽपेक्षया श्रीकृष्णस्य वैशिष्ट्यज्ञानादुन्मीलितमिति कुवलयानन्दकाराशयः ।

खण्डयति—तदपि नेति । तत्र हेतुमाह–तद्गुणे हीत्यादिना । अत्रेति । 'नृत्यत्'-इत्यत्रेत्यर्थः । भगवत्त्वेनेति । परिमलेन भगवत्त्वेनैव रूपेण भगवतो ज्ञानं स्यान्न नीलगुणवत्त्वेनेति भावः । तत्प्रतिद्वन्द्वितेति । तद्गुणप्रतिद्वन्द्वितेत्यर्थः । तत्प्रतिद्वन्द्वित्वन्नाम तदभिभवकारित्वम् , तच्चेह नास्ति, तस्मिन् जातेऽपि तस्य साम्राज्यादिति भावः । न गुणभेदस्तद्गुणोऽपि तु एकस्य वस्तुनो गुणवता वस्त्वन्तरेण सहाभेदः, गुणिनोरभेद इति यावत् , तथा च प्रकृते तद्गुणाभिभवकारित्वमुन्मीलितस्य संपद्यते, भगवत्त्वेन भगवतो ज्ञाने जाते यशोऽभेदस्य निरासादिति शङ्कते–यदि चेति ।

समाधत्ते—तथाप्यत्रेति । अयं भावः–भगवतः श्वेतत्वेन ज्ञानं तद्गुणस्वरूपमत्र, तदभिभवश्च तदा भवेत् यदि श्वेतभिन्नत्वेन भगवतो ज्ञानं स्यात् , परमिह तेन रूपेण भगवतो ज्ञानस्य संपादको न कश्चिदुपायः । यत्र यत्र भगवत्त्वम् तत्र तत्र नीलत्वम् इति व्याप्तिः प्राग् गृहीता तथा च नीलत्वव्याप्यभगवत्त्वज्ञाने नीलत्वज्ञानं स्यादेव, व्याप्यधर्मज्ञाने व्यापकधर्मज्ञानस्य निश्चितत्वादिति चेन्न, प्राङ्नीलोऽपि भगवान् संप्रति कारणविशेषमहिम्ना श्वेतो जातः इति ज्ञानस्य प्रत्यक्षसमर्थितस्य सत्त्वादिति । अत एवेति । उन्मीलितविशेषकयोरभावादेवेत्यर्थः । इदं प्रथमोत्प्रेक्षितस्येति । प्रथमबारमुत्प्रेक्षितस्येति भावः ।

पुनः कुवलयानन्दकार के कथन का ही खण्डन किया जाता है—यदपीत्यादि ।

और कुवलयानन्दकार ने ही जो यह कहा है कि—"तद्गुण की रीति से भी भेद का अग्रहण प्राप्त होने पर यदि किसी कारण से भेद का ग्रहण हो जाय तो 'उन्मीलित' देखा जाता है, जैसे–'नृत्यद्—अर्थात् हे नृसिंह नृपते ! नृत्य करते हुए शिवजी के अट्टहास के साथी ( अत्यन्त धवल ) आप के यशों से त्रिलोकी के सर्वतोभावेन श्वेत कर दिए जाने पर ऐसा ( धवल बना हुआ ) यह ( भगवान् ) यदि नाभिकमल के सौरभ की समृद्धि को प्राप्त न करता तो किसी तरह से देवताओं के बीच लक्ष्मीपति का ज्ञान दर्शकों को नहीं होता–श्वेत बने सब देवों में श्वेत भगवान् भी खप जाते, अन्य देवों से पृथक् रूप में भगवान् का परिचय नहीं हो पाता ।' इस पद्य में ।"

कुवलयानन्दकार का अभिप्राय यह है कि—भगवान् ने अपनी नीलिमा को छोड़ कर यश की धवलता का ग्रहण किया, अतः यहाँ तद्गुण था, जिससे यश तथा श्रीकृष्ण का पारस्परिक भेद ज्ञात नहीं हो सकता था, पर नाभिकमल-सौरभ ने यश से श्रीकृष्ण का भेद ज्ञात करा दिया, अतः यहाँ भी 'उन्मीलित' हो जाता है ।

सो यह भी ठीक नहीं, क्योंकि तद्गुण में दो गुणों का भेदाग्रहण होता है, दो वस्तुओं–धर्मियों का नहीं·यह निर्विवाद है । ऐसी स्थिति में नाभिकमल के सौरभ से भगवान् का ज्ञान हो जाने पर भी 'भगवान् के गुण नीलिमा में यश के गुण धवलता के भेद का अग्रहण' रूप तद्गुण में किसी प्रकार की बाधा न होने से इस उन्मीलित को तद्गुण का प्रतिद्वन्द्वी कैसे कहा जा रहा है ? अभिप्राय यह कि नाभिकमल सौरभ से तद्गुण का बाध तो हुआ नहीं, क्योंकि भगवान् के ज्ञात हो जाने पर भी यश के श्वेतत्व से जो भगवान् की नीलता तिरोहित हुई थी वह तो लौटी नहीं, तब तद्गुण में किसी प्रकार की बाधा न आने पर भी प्रतिद्वन्द्विता कैसे हुई ।

अब यदि यह कहा जाय कि—एक तरह के गुण से युक्त वस्तु में सन्निहित अन्य प्रकार के गुण से युक्त वस्तु का भेदाग्रहण तद्‌गुण का जीवन है—अर्थात् गुण का गुण में अभेद ग्रहण नहीं, अपितु गुणी का गुणी में अभेद-ग्रहण तद्‌गुणालङ्कार का स्वरूप है, तात्पर्य यह कि यहाँ नीलत्व तथा श्वेतत्व गुणों में भेद ग्रहण न होने के कारण तद्‌गुण नहीं होता, अपितु नीलत्वयुक्त भगवान् में श्वेतत्व युक्त यश के भेद का ग्रहण न होने से वह होता है, फलतः यहाँ इस तरह के तद्‌गुण का बाध सौरभ से भगवान् का पृथक् रूप में ग्रहण हो जाने से होता है, अतः तद्‌गुण प्रतिद्वन्द्वी उन्मीलित का स्वीकार उचित है, तो मैं कहूँगा कि—उचित नहीं है, क्योंकि गुणवान् का गुणवान् में भेदाग्रहण तद्‌गुण का जीवन माने जाने पर भी यहाँ उक्त तद्‌गुण का बाध नहीं होता। कारण, तदनुसार यहाँ नील ( भगवान् ) में श्वेत का भेदाग्रहण—अर्थात् नीलत्व गुणवाले को श्वेतत्व गुण वाला समझना तद्‌गुण होता है और ऐसा समझ लेने के बाद पुनः भगवान् को श्वेत भिन्न समझने का कोई उपाय यहाँ वर्णित नहीं है। यदि कहा जाय कि नीलत्व व्याप्य भगवत्ता का ज्ञान ही भगवान् को श्वेतभिन्न समझने का उपाय है जो यहाँ वर्णित है—अर्थात् जब हम सौरभ के कारण भगवान् को भगवान् समझ लेते हैं तब उन को श्वेत भिन्न समझेगें ही, क्योंकि हमें यह व्याप्ति पहले से ज्ञात है कि जहाँ भगवत्ता रहती है वहाँ नीलता रहती है—अर्थात् हमें विदित है कि भगवान् नील हैं, श्वेत नहीं, तो यह भी ठीक नहीं, क्योंकि उक्त व्याप्ति पहले से ज्ञात रहने पर भी प्रत्यक्ष से अनुगृहीत 'जो भगवान् पहले नील थे, अब वे कारण विशेष ( यशःप्रसार ) की महिमा से श्वेत हो गए हैं' इस ज्ञान का विनाश नहीं हो सकता है।

तात्पर्य यह है कि भगवान् जब अभी तक श्वेत ही दीख पड़ते हैं, फिर तद्‌गुण का उन्मीलन कहाँ हुआ ?

इसीलिए आपके उपजीव्य—जिनके आधार पर आपने कुवलयानन्द की रचना की है—अलङ्कार-सर्वस्वकार ने 'उन्मीलित' और 'विशेषक' अलङ्कारों की चर्चा ही नहीं की।

अतः मर्यादा के रक्षक आर्यजनों को, जहाँ तक प्राचीनों द्वारा विभक्त किए अलङ्कारों में नव कल्पित अलंकारों का अन्तर्भाव संभव हो, वहाँ तक भिन्न अलंकारता का दुराग्रह करके अपनी उच्छृङ्खलता का अभिनय करना उचित नहीं।

नागेश यहाँ कहते हैं कि—"अप्पय दीक्षित यहाँ 'तद्‌गुण नहीं है'—यह नहीं कहते, किन्तु 'तद्‌गुण की रीति से भेद का अग्रहण प्राप्त रहने पर यदि किसी प्रकार भेद का ग्रहण हो जाय तो उन्मीलित हो जाता है' एतावन्मात्र कहना चाहते हैं, अतः कोई दोष नहीं।"

पर यह कथन मन को सर्वथा तोष नहीं देता क्योंकि तब तद्‌गुण की प्रतिद्वन्द्विता कैसे कही ? उन्मीलित' यह नाम कैसे सार्थक होगा ? इत्यादि प्रश्न उठ खड़े होते हैं।

काव्यप्रकाशमालोचयति—

यत्तु—

'वेत्रत्वचा तुल्यरुचां वधूनां कर्णाग्रतो गण्डतलागतानि।
भृङ्गाः सहेलं यदि नापतिष्यन्कोऽवेदयिष्यन्नवचम्पकानि॥'

इत्यत्र सामान्यमुदाहृत्य काव्यप्रकाशे 'निमित्तान्तरजनितापि नानात्व-प्रतीतिः प्रथमप्रतिपन्नमभेदं न व्युदसितुमुत्सहते, प्रतीतस्य त्यागायोगात्'

इत्युक्तम् । अत्रोत्तरप्रतिपत्त्या तिरस्कृतत्वात्पूर्वप्रतीतेर्न चमत्कारित्वम् किं तूत्तरप्रतीतेरेवेति तयैव व्यपदेशो न्याय्यः । अन्यथा व्यतिरेकेऽप्युपमापत्तेः । विरोधाभासस्तु पूर्वोत्तरप्रतीतिद्वयात्मक इति भवति चमत्कारी ।

वेत्रत्वचेति । यदि, भृङ्गाः भ्रमराः, सहेलम् सक्रीडम्, न अपतिष्यन्, तर्हि, वेत्रत्वचा तुल्यरुचाम् वेत्रत्वक्कान्तितुल्यकान्तीनाम्, अतिगौरवर्णानामिति यावत्, वधूनाम् नायिकानाम्, कर्णाग्रतः कर्णाग्रदेशात्, गण्डतलागतानि कपोलतललम्बितानि, नवचम्पकानि नूतनचम्पकपुष्पाणि, कः, अवेदयिष्यत् अज्ञास्यत्, न कोऽपीत्यर्थः । निमित्तान्तरेति । भृङ्गपातेत्यर्थः । नानात्वप्रतीतिरिति । भेदप्रतीतिरित्यर्थः । गण्डतल-चम्पकयोर्मिथो भेदप्रतीतिरिति यावत् । व्युदसितुमिति । दूरीकर्तुमित्यर्थः । प्रतीतस्य त्यागायोगादिति । अत्र 'प्रतीतत्वात्तस्य । प्रतीतेश्च बाधायोगात् ।' इति काव्यप्रकाशे पाठः । भावस्तु तुल्य एव । पश्चाद्भेदप्रतीतावपि पूर्वजाताभेदप्रतीतिरक्षुण्णैव तिष्ठति यतो ज्ञानस्य बाधो न भवतीति भावः । तथा च सामान्यालङ्कारोऽभेदप्रतीतिमूलकोऽत्र निर्बाध इति काव्यप्रकाशकाराशय इति बोध्यम् ।

पण्डितराजस्तत्राक्षिपति—अत्रोत्तरेति । अयं भावः—ज्ञानस्य बाधो न भवतीति सत्यम्, तथा च प्राक् जाताऽभेदप्रतीतिः पश्चात् भेदप्रतीतावपि न विनश्येदित्यपि सत्यम्, तथापि उत्तरकालिकप्रतीत्या तिरस्कृतायां प्राक्कालिकप्रतीतौ चमत्काराभावात् न तन्मूलकोऽत्र सामान्यालंकारव्यवहारः समुचितः, अन्यथा व्यतिरेकस्थलेऽप्युपमाव्यवहारः स्यात्, तत्रापि भेदप्रतीतिप्राक्कालिकसाम्यप्रतीतेः सत्त्वात् । यद्यपि विरोधाभासेऽपि प्राक् विरोधस्य पश्चादविरोधस्येतिप्रतीतिद्वयम् भवति, तथापि तत्र प्रतीतिद्वयात्मकस्य विरोधाभासालंकारस्य चमत्कारित्वाद् व्यवहारो युक्त इति ।

काव्यप्रकाश का खण्डन किया जाता है—यत्तु इत्यादि ।

काव्यप्रकाश में मम्मट ने सामान्यालङ्कार के उदाहरण में 'वेत्रत्वचा अर्थात् बेंत की छाल के समान कान्तिवाली (अति गौरवर्णा) वधुओं के कानों के ऊपर से कपोल तल पर आए हुए चम्पा के नवीन पुष्पों को, यदि खेलते हुए भ्रमर उन पर नहीं गिरते तो, कौन पहचानता?' इस पद्य को लिखकर कहा कि 'अन्य निमित्त से उत्पन्न होकर भी पश्चात्कालिक भेदज्ञान प्रथमतः ज्ञात अभेद को हटाने का उत्साह नहीं कर सकता, क्योंकि ज्ञात वस्तु का त्याग अयुक्तिक है'।

मम्मट के कथन का अभिप्राय है कि 'वेत्रत्वचा—' इस पद्य में यद्यपि पीछे भ्रमरपात से चम्पकपुष्प तथा गौरवर्णनायिका-कपोलतल की भिन्नता का ज्ञान हो जाना वर्णित हुआ है, तथापि पहले जो उन दोनों में अभेद ज्ञात हुआ था उसके आधार पर 'सामान्यालंकार' माना जायगा, क्योंकि ज्ञान का बाधक नहीं होता—पश्चात् किसी विरोधी ज्ञान के होने से भी पहले का ज्ञान नष्ट नहीं होता ।

पण्डितराज का यहां कथन है कि—ज्ञान का बाध नहीं होता, अतः उत्तर ज्ञान के होने पर भी पूर्वज्ञान अपनी जगह बना रहता है यह बात यद्यपि सत्य है, तथापि उत्तरज्ञान से तिरस्कृत हो जाने के कारण पूर्व ज्ञान चमत्कारी नहीं रह जाता है, अपि तु उत्तरज्ञान ही चमत्कारी होता है, अतः उत्तरज्ञान के आधार पर ही अलङ्कार व्यवहार उचित होता है, क्यों कि अलङ्कारव्यवहार का मूल चमत्कार ही माना गया है, अन्यथा

व्यतिरेक में भी उपमा का व्यवहार होने लगेगा, क्योंकि वहां भी व्यतिरेक-ज्ञान से पूर्व साम्यज्ञान होता है। हां, एक विरोधाभास ऐसा है जो ऐसी दशा में भी चमत्कारी होता है और उसका कारण यह है कि उसका स्वरूप ही दो तरह के ज्ञानों से ( विरोध तथा अविरोधके ज्ञानों से ) बना हुआ है। फलतः 'वेत्रत्वचा-' इस पद्य में मम्मटाभिमत सामान्यालङ्कार हो नहीं सकता है, अतः उसके उदाहरण रूप में इस पद्य का उल्लेख असंगत ही है।

प्रकरणसमाप्तिं सूचयति—

इति रसगङ्गाधरे सामान्यालङ्कारप्रकरणम्।

रसगङ्गाधराख्ये निबन्धे सामान्यालङ्कारप्रकरणं समाप्तं बोध्यमिति भावः।

**रसगङ्गाधरगत सामान्यालङ्कार का प्रकरण समाप्त हुआ।**

इति रसगङ्गाधरचन्द्रिकायां सामान्यप्रकरणम्॥

अलङ्कारान्तरनिरूपणारम्भं प्रतिजानीते—

**अथोत्तरालङ्कारः—**

उत्तराख्योऽलङ्कारो निरूप्यत्वेनारब्धो बोध्य इति भावः।

**अब 'उत्तर' नामक अलङ्कार का निरूपण आरब्ध होता है—**

तावत्तल्लक्षणमाह—

प्रश्नप्रतिबन्धकज्ञानविषयीभूतोऽर्थ उत्तरम्।

प्रश्नस्य प्रतिबन्धकं यद् ज्ञानम् तस्य विषयीभूतो योऽर्थस्तदुत्तरमिति शब्दार्थः। यस्यार्थस्य ज्ञानेन प्रश्नः प्रतिबध्यते सोऽर्थ उत्तरमिति भावः।

**सर्वप्रथम लक्षण किया जाता है—प्रश्न इत्यादि।**

**प्रश्न को प्रतिबद्ध कर देने वाले ज्ञान के विषयीभूत अर्थ का नाम उत्तर है—अर्थात् जिस अर्थ के ज्ञान होने से प्रश्न रुक जाय वह अर्थ उत्तर है।**

लक्षणं विविनक्ति—

प्रश्नश्च ज्ञीप्सा। भावे नङो विधानात्। सा च ज्ञानविषयेच्छा। सा-चोत्तरवाक्याद्विषयीभूते ज्ञाने जाते निवर्तते।

ज्ञीप्सार्थकात् प्रच्छधातोर्भावे नङ्प्रत्यये कृते प्रश्नशब्दो निष्पद्यते, तथा च प्रश्नशब्दार्थः ज्ञीप्सा पर्यवस्यति। ज्ञीप्सापदस्य च ज्ञानविषयिणीच्छाऽर्थः। सा चेच्छा तदा निवर्तते यदोत्तरवाक्यात् स्वविषयीभूतं ज्ञानं जायत इति भावः।

**लक्षण का विवेचन किया जाता है—प्रश्नश्च इत्यादि।**

**'प्रच्छ्' धातु से भावार्थक 'नङ्' प्रत्यय करने से 'प्रश्न' बनता है और 'प्रच्छ' धातु का अर्थ है—'ज्ञीप्सा', अतः 'प्रश्न' शब्द का भी अर्थ 'ज्ञीप्सा' ही होता है, क्योंकि 'भाव' का अर्थ है क्रिया और क्रिया ही धात्वर्थ है। 'ज्ञीप्सा' का अर्थ है ज्ञानविषयक इच्छा। फलतः 'प्रश्न' शब्द का अर्थ हुआ 'जिज्ञासा—जानने की इच्छा'। यह इच्छा उत्तर वाक्य द्वारा विषयीभूत ज्ञान के उत्पन्न होने पर निवृत्त होती है।**

**सारांश यह हुआ कि प्रश्न के द्वारा जिस वस्तु के ज्ञान की इच्छा प्रकट की जाती है उस वस्तु का ज्ञान होने पर वह इच्छा शान्त होती है और उस वस्तु का ज्ञान जिससे होता है वही 'उत्तर' वाक्य है।**

आशंक्य समाधत्ते—

ननु जिज्ञासा ज्ञानेष्टसाधनताज्ञानसाध्या। जाते हि ज्ञानेष्टसाधनताज्ञाने तद्रूपस्यैव विषयीभूतज्ञानस्य सिद्धत्वात्कथमुत्पत्तुमर्हतीति। मैवम्। 'किमेकं दैवतं लोके' इत्यादिप्रश्नवाक्यादेकदैवतत्वव्याप्यधर्मप्रकारकं ज्ञानमिष्टसाधनमिति ज्ञानजन्या प्रयोक्तृगता तादृशं ज्ञानं मे जायतामितीच्छानुमीयते। सा च प्रष्टुः कुतश्चिद् दैवतत्वप्रकारकोपस्थितावेकसंबन्धिज्ञानाधीनायां दैवतत्वव्याप्यधर्मत्वेन रूपेण तादृशधर्मोपस्थितौ च सत्यां तस्यां गृहीतेन दैवतत्वव्याप्यधर्मप्रकारकज्ञानत्वेन सामान्येन भाविन्युत्तरवाक्यजन्यज्ञाने इष्टसाधनताज्ञानादुत्पद्यते। तस्याश्च तादृशप्रकारकज्ञानत्वेन सामान्यरूपेण विष्णुर्दैवतमित्यादीनि ज्ञानान्येव दैवतत्वव्याप्यधर्मांशे निरवच्छिन्नप्रकारताभाञ्जि विषय इति तैरेवोत्तरवाक्यादुत्पन्नैः सा प्रतिबध्यते। जनकीभूतज्ञानं विषय एव तस्या न भवतीति न तत्सिद्धिः प्रतिबन्धिकेति न दोषः।

ज्ञानेष्टसाधनताज्ञानेति। ज्ञानविशेष्यकेष्टसाधनत्वप्रकारज्ञानेत्यर्थः। ज्ञानमिष्टसाधनमित्याकारकज्ञानेति यावत्।

तद्रूपस्यैवेति। इष्टसाधनताज्ञाने विशेष्यरूपस्यैवेत्यर्थः। विषयीभूतेति। इच्छाविषयीभूतेत्यर्थः। कथमुत्पत्तुमर्हतीति। इच्छाविषयसिद्धेरिच्छाप्रतिबन्धकत्वादिति भावः। अयमाशयः—उपायेच्छां प्रति इष्टसाधनताज्ञानं कारणम्, तथा चोपायेच्छारूपा जिज्ञासा तदा भवेत् यदा 'ज्ञानं मदिष्टसाधनम्' इत्याकारकं ज्ञानं स्यादिति वस्तुस्थितिः। तत्रायमाक्षेपो यत् इच्छाविषयीभूतमेव ज्ञानमिष्टसाधनताज्ञाने विशेष्यतया सन्निविष्टमितीष्टसाधनताज्ञानेनैवेच्छाविषयीभूतं ज्ञानं सिद्धं स्यात्, तथा च ज्ञानविषयिणीच्छा नोत्पत्तुमर्हति, विषयसिद्धिरूपस्य प्रतिबन्धकस्य जागरूकत्वादिति। खण्डयति—मैवमिति। ज्ञानेष्टसाधनताज्ञानान्नेच्छाविषयीभूतज्ञानस्य सिद्धिरिति भावः। तत्र युक्तिमाह—'किमेकम्—' इत्यादिना। एकम् मुख्यम्। दैवतम् देवता। तादृशमिति। दैवततत्वव्याप्यधर्मप्रकारकमित्यर्थः। 'किमेकं दैवतं लोके' इति प्रश्नवाक्यम्, तस्माद् वाक्यात् प्रष्टुः 'दैवततत्वव्याप्यधर्मप्रकारकम् ज्ञानमिष्टसाधनम्, इत्याकारकेष्टसाधनताज्ञानेन जननीया 'दैवततत्वव्याप्यधर्मप्रकारकं ज्ञानम् मे जायताम्' इत्याकारिकेच्छाऽवगता भवतीति भावः। सा चेति। तादृशेच्छा चेत्यर्थः। अस्योत्पद्यत इत्यत्रान्वयः। कुतश्चिदिति। 'दैवतमस्ति' इत्याप्तवाक्यादित्यर्थः। एकसंबन्धिज्ञानाधीनायामिति। दैवततत्वरूपैकसंबन्धिज्ञानप्रयुक्तायामित्यर्थः। धर्मत्वेन रूपेणेति। न तु विष्णुत्वत्वादिरूपेणेति भावः। तादृशेति। दैवततत्वव्याप्यविष्णुत्वादीत्यर्थः, दैवतत्व-विष्णुत्वायोः व्याप्यव्यापकभावः संबन्धोऽस्ति, तथा च दैवततत्वज्ञाने सति 'एकसंबन्धिज्ञानमपरसंबन्धिनं स्मारयति' इति न्यायेन दैवततत्वव्याप्यानां विष्णुत्वादीनां स्मरणं भवति, परन्तु तत्र स्मरणे विष्णुत्वादिकम् न विष्णुत्वत्वादिना रूपेण भासेत, तेन रूपेण संबन्धाग्रहात्, अपि तु दैवततत्वव्याप्यत्वेन रूपणेति भावः। एतच्चेष्टसाधनताज्ञानीयविशेष्यतावच्छेदकतायां दैवततत्वव्याप्यत्वावच्छिन्नत्वसूचनायेति बोध्यम्। तस्यामिति। इच्छायामित्यर्थः। गृहीतेन ज्ञातेन। सामान्येनेति। तादृशसामा-

न्यधर्मेणेत्यर्थः। विष्णुत्वाद्यवच्छिन्नप्रकारताकज्ञानत्वात्मकविशेषधर्मेण नेति यावत्। अत्र तृतीयार्थोऽवच्छिन्नत्वम्। अस्य च सप्तम्यर्थविशेष्यतायामन्वयः। 'उत्तरवाक्यजन्यज्ञान इति। 'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादिज्ञान इत्यर्थः। सप्तम्यर्थो विशेष्यत्वम्। तथा च—दैवतत्वव्याप्यधर्मप्रकारकज्ञानत्वावच्छिन्न-'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादिज्ञाननिष्ठविशेष्यतानिरूपितेष्टसाधनत्वनिष्ठप्रकारकज्ञानादिति समुदितार्थः। तस्याश्चेति। तादृशेच्छाया इत्यर्थः। अस्य 'विषयः' इत्यत्रान्वयः। तादृशेति। दैवतत्वव्याप्यधर्मेत्यर्थः। निरवच्छिन्नप्रकारताभाञ्जीति। 'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादिज्ञानीया या विष्णुत्वादिनिष्ठा प्रकारता सा निरवच्छिन्नैव, न विष्णुत्वत्वाद्यवच्छिन्ना, विष्णुत्वादेः प्रकारीभूतधर्मस्य तत्र स्वरूपतो भानादिति भावः। तैरेवेति। 'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादि ज्ञानैरेवेत्यर्थः। 'दैवतत्वव्याप्यानि सन्ति' इत्यादिज्ञानमेव पदव्यवच्छेद्यम्। सेति, इच्छेत्यर्थः। जनकीभूतज्ञानमिति। जनकतावच्छेदककोटिप्रविष्टं ज्ञानमित्यर्थः। इच्छाया जनकम् यत् 'दैवतत्वव्याप्यधर्मप्रकारकं ज्ञानमिष्टसाधनम्' इत्याकारकं ज्ञानम् तत्र विशेष्यीभूतं ज्ञानमिति यावत्। तस्या इच्छायाः। तत्सिद्धिरिति। इष्टसाधनताज्ञानीयविशेष्यताश्रयीभूतज्ञानसिद्धिरित्यर्थः। प्रतिबन्धिकेति। इच्छाया इति भावः। न दोष इति। 'इच्छा कथमुत्पत्तुमर्हति' इति शङ्काग्रासरूपदोषो नेत्यर्थः। इष्टसाधनताज्ञाने विशेष्यतया 'दैवतत्वव्याप्यत्वावच्छिन्नप्रकारतानिरूपकं ज्ञानं भासते, इच्छायां तु विष्णुत्वादिनिष्ठनिरवच्छिन्नप्रकारताकं ज्ञानं विषय इति सावच्छिन्नप्रकारताकत्वनिरवच्छिन्नप्रकारकत्वाभ्याम् द्वयोर्ज्ञानयोर्भिन्नत्वम्, तथा च सावच्छिन्नप्रकारताकज्ञानस्य सिद्धावपि निरवच्छिन्नप्रकारताकज्ञानविषयिण्या इच्छाया उत्पत्तौ प्रतिबन्धो न भवतीति सारांशः।

एक आशङ्का और उसका समाधान अब किए जाते हैं—ननु इत्यादि।

"जिज्ञासा·ज्ञान की इच्छा भी उपायेच्छा है, अतः वह (ज्ञानेच्छा") 'ज्ञानम् इष्टसाधनम्-ज्ञान मेरे इष्ट का साधन है' इस तरह के इष्टसाधनताज्ञान से सिद्ध हो सकती है और जब 'ज्ञानम् इष्टसाधनम्' इस तरह का इष्टसाधनता·ज्ञान हो जायगा, तब इच्छा का विषयीभूत ज्ञान, जो इष्टसाधनताज्ञान में विशेष्यरूप से भासित ज्ञान स्वरूप ही है, सिद्ध ही हो जायगा, अतः ज्ञान की इच्छा उत्पन्न ही कैसे हो सकती है? अभिप्राय है कि विषय की सिद्धि इच्छा की प्रतिबन्धिका होती है—अर्थात् जो चीज सिद्ध हो उसकी इच्छा नहीं होती। ऐसी स्थिति में किसी प्रकार के ज्ञान की इच्छा तब नहीं हो सकती है यदि उस प्रकार का ज्ञान किसी तरह पहले से सिद्ध रहे, और यहाँ कुछ ऐसी ही बात है, क्योंकि जिस तरह के ज्ञान की इच्छा करती है उसी तरह के ज्ञान के विषय में पहले इष्टसाधनताज्ञान करना होगा और जब इष्टसाधनताज्ञान के विषय रूप में उस तरह का ज्ञान हो ही जायगा तब फिर उस तरह के ज्ञान की इच्छा उत्पन्न ही नहीं होगी" ऐसी आशङ्का यहाँ नहीं करनी चाहिए, क्योंकि विचार करने पर इस आशङ्का का अवसर नहीं आता। देखिए—'किमेकं दैवतं लोके—अर्थात् संसार में मुख्य देवता कौन है?' इस प्रश्न·वाक्य से 'दैवतत्व से व्याप्य धर्म जिस में प्रकार हो ऐसा ज्ञान इष्टसाधन है' इस तरह के इष्टसाधनताज्ञान से उत्पन्न होने वाली 'दैवतत्वव्याप्य·धर्मप्रकारक ज्ञान मुझे हो' इस तरह की प्रश्नकर्ता की इच्छा अनुमित होती है और इस इच्छा की उत्पत्ति की प्रक्रिया यह है कि प्रश्नकर्ता को

पहले किसी तरह से ( आप्तवाक्यादि से ) दैवतत्वप्रकारक—अर्थात् 'दैवतम्' इत्याकारक स्मरण होता है तदनन्तर 'एक संबन्धी का ज्ञान दूसरे संबन्धी का स्मारक होता है' इस न्याय के अनुसार 'दैवतत्व' रूप एक संबन्धी के ज्ञान से उस ( दैवतत्व ) के दूसरे संबन्धी दैवतत्वव्याप्य धर्म ( विष्णुत्व शिवत्व आदि ) का भी स्मरण हो जाता है, पर इस स्मरण में विष्णुत्व आदि का भान विष्णुत्वता आदि रूप से नहीं होता, अपितु दैवतत्वव्याप्य धर्मता रूप से, क्योंकि दैवतत्व का संबन्ध ( व्याप्ति ) किसी विशेष धर्म के साथ ज्ञात नहीं है। अभिप्राय यह कि दैवतत्वस्मरण से 'दैवतत्व व्याप्य भी कोई धर्म अवश्य है' इस तरह का दूसरा भी सामान्य स्मरण होता है।

इस स्मरण के बाद उक्त इच्छा में ज्ञात होने वाले सामान्य धर्म—अर्थात् दैवतत्वव्याप्य धर्मप्रकारक ज्ञानत्व' रूप से 'विष्णुर्दैवतम्, शिवोदैवतम्' इत्यादि उत्तरवाक्य से आगे होने वाले 'विष्णुमुख्य देवता है, शिवमुख्य देवता है' इस ज्ञान में इष्टसाधनता ज्ञान होता है, तब उक्त इच्छा उत्पन्न होती है। आशय यह है कि 'दैवतत्वव्याप्यधर्मप्रकारकं ज्ञानम् इष्टसाधनम्' इस इच्छाजनकज्ञान में 'इष्टसाधनत्व' प्रकार है और 'दैवतत्वव्याप्य धर्मप्रकारक ज्ञान' है विशेष्य यहां यह विशेष्यीभूत ज्ञान यद्यपि वही है जो पीछे उक्त उत्तर वाक्य से होता है तथापि वह यहां अपने विशेष ( विष्णुत्वादिप्रकारक दैवतविशेष्यक ज्ञानत्व ) रूप में नहीं आया है, अपि तु 'दैवतत्वव्याप्य धर्मप्रकारक ज्ञानत्व' इस सामान्य रूप में। साथ ही यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि 'दैवतत्वव्याप्यधर्म' जो यहां प्रकार रूप में भासित होता है वह दैवतत्वव्याप्य धर्मत्व रूप से—अर्थात् यहां की प्रकारता दैवतत्वव्याप्यत्वावच्छिन्ना है।

यह तो हुआ इच्छाजनक-इष्टसाधनताज्ञान का विषय-विश्लेषण। अब इच्छा के विषय का विश्लेषण कीजिए 'दैवतत्वव्याप्यधर्मप्रकारक ज्ञानत्व' इस सामान्य रूप से 'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादि ज्ञान ही, जो दैवतत्वव्याप्य धर्म अंश में निरवच्छिन्न प्रकारताशाली हैं, इच्छा के विषय होते हैं, तात्पर्य यह है कि 'विष्णुर्दैवतम्' यह जो ज्ञान है उसमें 'विष्णुत्व' प्रकार है और 'दैवत' विशेष्य, फलतः 'विष्णुत्व' में ज्ञानीय प्रकारता है और 'दैवत' में ज्ञानीय विशेष्यता, उन में से 'विष्णुत्व' में रहने वाली प्रकारता का कोई अवच्छेदक नहीं है, क्यों कि 'विष्णुत्व' यहां किसी रूप से नहीं, अपि तु स्वरूपतः भासित होता है, इस तरह यह सिद्ध होता है कि यहां की प्रकारता निरवच्छिन्न है और यही निरवच्छिन्न प्रकारता वाला ज्ञान इच्छा का विषय है, यद्यपि इच्छा का आकार 'दैवतत्वव्याप्यधर्मप्रकारकं ज्ञानं मे जायताम्' ऐसा ही होता है तथापि इस आकार में 'दैवतत्वव्याप्य धर्मप्रकारक ज्ञान' से 'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादि ज्ञान ही अभीष्ट है, अब यह स्पष्ट हो गया कि जब प्रश्नकर्ता के इष्ट 'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादि ज्ञान ही हैं तब उत्तर वाक्य द्वारा उस तरह के ज्ञान होने पर ही इच्छा प्रतिबद्ध होगी—प्रश्न रुकेगा।

इच्छाजनक जो उक्त इष्टसाधनताज्ञान है उसमें विशेष्य रूप से जो ज्ञान भासित हुआ है वह इच्छा का विषय ही नहीं होता, अतः उस ज्ञान की सिद्धि इच्छा का प्रतिबन्ध नहीं कर सकती है। अभिप्राय यह हुआ कि इष्टसाधनताज्ञान तथा इच्छा दोनों में 'विष्णुर्दैवतम्' इत्यादि ज्ञान ही विषय होते हैं इसमें सन्देह नहीं, पर इष्टसाधनता ज्ञान में वे सामान्यरूप से विषय होते हैं—अर्थात् वहां दैवतत्व-व्याप्यत्वा-

वच्छिन्नप्रकारताशाली ज्ञान, जो अन्ततः उक्त ज्ञान रूप ही होता है, विशेष्य रूप में विषय होता है और इच्छा में वे विशेष रूप से विषय होते हैं—अर्थात् वहां दैवतत्वव्याप्यत्वावच्छिन्नप्रकारताशाली नहीं, अपि तु निरवच्छिन्नविष्णुत्वादिनिष्ठ-प्रकारताशाली, ज्ञान विषय रूप में भासित होते हैं। इस तरह से जनकीभूत-ज्ञान-विषयीभूत ज्ञान और इच्छाविषयीभूतज्ञान में भेद सिद्ध है—अर्थात् जिस ज्ञान की इच्छा है वह ज्ञानजनकीभूतज्ञान से सिद्ध नहीं होता, अतः इच्छा की उत्पत्ति में बाधा नहीं आती है।

इस प्रसङ्ग पर सरलाकार तथा हिन्दी रसगङ्गाधरकार-दोनों ही महानुभाव जाग्र-दार्शनिक चेतना के अभाव से अन्धकार में अभीष्टान्वेपण करते से दीख पड़ते हैं, फलतः कहीं अभीष्टपदार्थ का स्पर्श हो सका है, कहीं नहीं, जिससे साधारण पाठक दिग्भ्रान्त होते हैं। इस कथन की तथ्यता विज्ञजन स्वयं तुलनात्मक अध्ययन के द्वारा समझ सकते हैं।]

भेदावाचष्टे—

तच्चोत्तरं द्विविधम्—उन्नीतप्रश्नम् , निबद्धप्रश्नं च।

उन्नीतप्रश्नमिति। यत्रोत्तरेणावर्णितोऽपि प्रश्न ऊह्यते तादृशमित्यर्थः। निबद्धप्रश्नमिति। यत्रोत्तरेण सह प्रश्नोऽपि वर्णितो भवेत्तादृशमित्यर्थः।

उत्तरालङ्कार के भेद किए जाते हैं—तच्च इत्यादि।

उक्तलक्षण वाला उत्तरालङ्कार प्रथमतः दो प्रकार का होता है-एक उन्नीत प्रश्न—अर्थात् जिसमें अवर्णित प्रश्न का वर्णित उत्तर के आधार पर ऊह किया जाय और दूसरा-निबद्धप्रश्न—अर्थात् जहां उत्तर के साथ साथ प्रश्न भी शब्दतः कथित हो।

उदाहर्तुमाह—

क्रमेणोदाहरणानि—

स्पष्टम्—।

क्रमशः उदाहरण दिखलाए जाते हैं—।

उन्नीतप्रश्नमुत्तरालङ्कारमुदाहरति—

त्वमिव पथिकः प्रियो मे विटपिस्तोमेषु गमयति क्लेशान्।
किमितोऽन्यत्कुशलं मे संप्रति यत्पान्थ जीवामि॥'

हे पान्थ पथिक! त्वमिव पथिकः त्वं यथा पथिकस्तथैव पथिकः, मे मम, प्रियः, विटपिस्तोमेषु तरुसमूहेषु तरुसमूहच्छायायामिति यावत् , क्लेशान् श्रान्तिपीडाः, गमयति शमयति, संप्रति इदानीम् , यत् , जीवामि ध्रिये, इतः जीवनात् , अन्यत् मे कुशलम् किम्? प्रियविरहे जीवनधारणमेव महत्कुशलमित्यर्थः।

उन्नीत प्रश्न उत्तरालङ्कार का उदाहरण दिखलाया जाता है—त्वमिव इत्यादि।

हे पथिक ! मेरा प्रिय तेरे ही जैसा पथिक है और वृक्ष-समूहों में ( पेड़ों की छाया में ) श्रम-पीडाओं को मिटा रहा है, इसके अतिरिक्त मेरी कुशल क्या है कि अभी जी रही हूँ ।

उपपादयति—

अत्र कस्यचित्पान्थस्य पुरन्ध्र्याः कंचित्पथिकान्तरं प्रत्युत्तरेण तत्कर्तृकः कुशलप्रश्नोऽनुमीयते कुशलमपृष्टायाः कुशलोक्तेरयोगात् ।

'त्वमिव—' इत्यस्मिन्पद्ये कस्यचित् पथिकस्य पत्न्या प्रदत्तं पथिकान्तरं प्रत्युत्तरं वर्णितमस्ति, तेन चोत्तरेण पथिकान्तरकृतस्य कुशलप्रश्नस्यानुमितिर्भवति, यतः कुशलमपृष्टा कुशलं न ब्रूयात् इति भावः ।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि ।

'त्वमिव–' इस पद्य में किसी पथिक की पत्नी के द्वारा किसी दूसरे पथिक के प्रति दिया गया उत्तर वर्णित है। इस उत्तर से पथिक द्वारा किए गए कुशल प्रश्न की अनुमिति की जाती है, क्योंकि कुशल-प्रश्न के विना कुशल का कथन असंगत है ।

निबद्धप्रश्नमुत्तरालङ्कारमुदाहरति—

'किमिति कृशासि कृशोदरि ! किं तव परकीयवृत्तान्तैः ।
कथय तथापि मुदे मम कथयिष्यति याहि पान्थ तव जाया ॥'

कश्चित् पथिकः कामपि सुन्दरीं पृच्छति—हे कृशोदरि क्षीणमध्ये, किमिति केन हेतुना कृशा दुर्बला, असि वर्तसे ? नायिकोत्तरं प्रयच्छति-परकीयवृत्तान्तैः अन्यदीय-वार्ताभिः, तव, किम् , प्रयोजनमिति शेषः । पुनः पथिको ब्रूते—तथापि परवृत्तान्तज्ञान-प्रयोजनाभावेऽपि, मम, मुदे हर्षाय, कथय कृशताहेतुं ब्रूहि । पुनर्नायिका वक्ति—हे पान्थ पथिक, याहि स्वगेहं गच्छ, तव, जाया पत्नी, कथयिष्यति पथिक-पत्नी कृशता-कारणं सूचयिष्यतीत्यर्थः ।

निबद्ध प्रश्न, उत्तरालङ्कार का उदाहरण दिया जाता है—किमिति इत्यादि ।

किसी पथिक ने किसी सुन्दरी से पूछा—'हे कृशोदरि ! तुम दुर्बल क्यों हो ?' नायिका ने उत्तर दिया—'तुम्हें दूसरों के वृत्तान्तों से क्या प्रयोजन ?' पथिक ने फिर कहा—'तब भी कहो, मुझे हर्ष होगा।' फिर नायिका ने कहा—'हे पथिक ! जाओ, तेरी पत्नी कह देगी।'

'किमिति–' इत्यत्र प्रश्नोत्तरयोरुपनिबन्धेन निबद्धप्रश्नोत्तरालङ्कारसंगतिः स्फुटैवेति तामुपेक्ष्य तत्तत्प्रश्नोत्तरव्यङ्ग्यानि सूचयति—

अत्राद्यप्रश्नस्य-हेतुं चेद्वदसि तदा प्रतिकरिष्यामीति व्यङ्ग्यम् । उत्तरस्य तु—न मया पतिव्रतया हेतुर्वक्तुं परपुरुषं प्रति योग्यः, न च त्वया प्रतिकर्तुं शक्य इति । द्वितीयप्रश्नस्य त्वलं पातिव्रत्येनाविदग्धजनहठमात्रविलसितेन ।

स्वपरसंतोष एव संसारसार इति। द्वितीयोत्तरस्य तु—या मम दशा सैव तव जायाया अपि दशास्ति। सैव प्रतिक्रियताम्। नहि स्वकीयं सदनं दह्यमानमुपेक्ष्य कश्चित्परसदनाग्निं प्रतिकरोति। अथ यदि परोपकारः स्वकीयां क्षतिमपि सोढ्वा करणीय इत्यस्ति मनीषा, तदा तवैवं विधोपकारे प्रवृत्तस्य जायायाः केनचिदन्येन भवादृशेनोपकारः करणीय इति त्वयैव तस्या ममेव परपुरुषपराङ्मुख्या विरहो दूरीकर्तव्य इति।

अत्रेति। 'किमिति–' इत्यस्मिन्पद्य इत्यर्थः। आद्यप्रश्नस्येति। 'किमिति कृशासि' इति प्रश्नस्येत्यर्थः। अस्य 'व्यङ्ग्यम्' इत्यत्रान्वयः। हेतुमिति। कृशताकारणमित्यर्थः। उत्तरस्य त्विति। 'किं तव परकीयवृत्तान्तैः' इत्युत्तरस्येत्यर्थः। इतीति। व्यङ्ग्यमिति शेषः। एवमग्रेपि। द्वितीयप्रश्नस्येति। 'कथय तथापि मुदे मम' इति प्रश्नस्येत्यर्थः। अविदग्धेति। असहृदयेत्यर्थः। पातिव्रत्यमसहृदयजनदुराग्रहविलासमात्रमिति भावः। स्वपरसंतोष इति। येन कार्येण स्वस्य परस्य च संतोषो भवेत् तदेव कार्यम् कर्तव्यमित्येव संसारे सारभूतमिति भावः। द्वितीयोत्तरस्येति। 'कथयिष्यति, याहि, पान्थ तव जाया' इत्युत्तरस्येत्यर्थः। सैवेति। स्वजायादशैवेत्यर्थः। अत्राभाणकं ब्रूते—नहि स्वकीयमिति। मनीषा इच्छा। भवादृशेनेति। परोपकारव्याजेन स्वकामवासनाशान्तिमिच्छता धूर्तेनेत्यर्थः। परपुरुषपराङ्मुख्याः पतिव्रतायाः।

'किमिति–' इस पद्य में निबद्ध प्रश्न उत्तरालङ्कार स्वतः स्पष्ट है, अतः उसका उपपादन न करके केवल उन प्रश्नोत्तरों से होने वाले व्यङ्ग्यों का विवेचन किया जाता है—अत्राद्य इत्यादि।

'किमिति–' इस पद्य में प्रथम प्रश्न–अर्थात् 'क्यों दुर्बल हो' इस प्रश्न का व्यङ्ग्य है—'यदि कृशता का कारण बता दो तो उसका प्रतिकार मैं करूँगा' और 'तुम्हें दूसरों के वृत्तान्त से क्या प्रयोजन' इस उत्तर का व्यङ्ग्य है—'मैं पतिव्रता हूँ, परपुरुष के सामने अपनी कृशता का हेतु कहना उचित नहीं है और न तुम उसका प्रतिकार ही कर सकते हो'। तब भी कहो, मुझे हर्ष होगा' इस द्वितीय प्रश्न का व्यङ्ग्य है—'पातिव्रत्य में क्या रक्खा है, पातिव्रत्य तो केवल असहृदयों की हठकल्पना है, संसार का सार तो है अपने आपको और दूसरों को सन्तुष्ट करना' और 'पथिक, जाओ, तेरी पत्नी कह देगी' इस द्वितीय उत्तर का व्यङ्ग्य है—'जो दशा मेरी है वही तेरी पत्नी की भी है। उसकी दुर्दशा का ही प्रतिकार करो। कोई भी अपने घर को जलता छोड़कर दूसरे के घर की आग नहीं बुझाता। यदि 'अपनी हानि सहकर भी परोपकार करना चाहिए' यह इच्छा है तो ऐसे उपकार में प्रवृत्त तेरी पत्नी का उपकार तेरे ही जैसे किसी दूसरे परोपकारी को करना पड़ेगा, अतः मेरे समान परपुरुष से दूर रहने वाली अपनी पत्नी की ही विरह वेदना तुम दूर करो यही उचित है।'

उत्तरालङ्कारविषये प्राचीनाचार्यविचारं सूचयति—

उन्नीतप्रश्ने सकृदुत्तरस्य चारुत्वम्, निबद्धप्रश्ने तु प्रश्नोत्तरयोरसकृदुपन्यासे तदितिप्राञ्चः।

तदिति। चारुत्वमिति भावः। अन्यत् स्फुटमेव।

प्राचीनों की मान्यता है कि—उन्नीत प्रश्न उत्तरालङ्कार में एक बार उत्तर सुन्दर होता है, किन्तु निबद्ध प्रश्न उत्तरालङ्कार में प्रश्न तथा उत्तर के अनेक बार आने पर सुन्दरता होती है।

उत्तरालङ्कारस्य भेदान्तराण्यपि संभवन्तीति प्रतिपादयति—

अयं चोत्तरालङ्कारो द्विविधोऽपि प्रश्नोत्तरयोरन्यतरस्योभयोश्च साभिप्रायत्वेन च चतुर्विध इत्यष्टधा।

उत्तरालङ्कारस्योन्नीतप्रश्न-निबद्धप्रश्ननामकौ यौ द्वौ भेदावुक्तौ तयोः प्रत्येकस्य चतुर्विधत्वम्, केवलप्रश्नस्य साभिप्रायत्वात्, केवलोत्तरस्य साभिप्रायत्वात्, उभयोः साभिप्रायत्वात् उभयोर्निरभिप्रायत्वाच्च, तथा च मिलित्वाऽष्टौ भेदा भवन्तीति भावः।

उत्तरालङ्कार के अन्य भेद दिखलाये जाते हैं—अयमित्यादि। उत्तरालङ्कार के पूर्वोक्त दो भेदों में से प्रत्येक के चार-चार भेद हो जाने से कुल आठ भेद हो जाते हैं, जैसे—उन्नति प्रश्न में—१: प्रश्न साभिप्राय, उत्तर निरभिप्राय, २. उत्तर साभिप्राय, प्रश्न निरभिप्राय, ३. प्रश्नोत्तर-दोनों साभिप्राय, ४. दोनों निरभिप्राय। इसी तरह निबद्ध प्रश्न में भी समझना चाहिए।

साभिप्रायोन्नीतप्रश्नमुत्तरमुदाहरति—

'प्रियो हृदयवर्ती मे न मां मुञ्चति जातुचित्।
उत्तरे नावकाशोऽस्ति दूरतस्ते मनोरथः॥'

हृदयवर्ती हृदये वर्तमानः, मे मम, प्रियः प्रेयान्, माम्, जातुचित् कदाचित्, न मुञ्चति न परित्यजति। उत्तरे त्वत्प्रश्नोत्तरदानेऽपि, अवकाशः, अवसरो, नास्ति, ते तव मनोरथः संभोगादीच्छा, तु, दूरतः दूरापास्त इत्यर्थः।

साभिप्राय उन्नीत प्रश्नवाले उत्तरालङ्कार का उदाहरण दिया जाता है—प्रियः इत्यादि।

मेरे हृदय में रहने वाला मेरा प्रिय मुझे कभी नहीं छोड़ता। तेरा मनोरथ (संभोगेच्छा) तो दूर रहा, उत्तर देने का भी अवसर नहीं है।

उपपादयति—

अत्र केनचित्पान्थेन कांचित्साध्वीं प्रति कुत्र तव प्रियोऽस्तीति कृतः प्रश्न उन्नीतः प्रियनैकट्ये तद्वञ्चनेन तदनैकट्ये च स्वाच्छन्द्येनावयोर्विलासो मान्मथो भविष्यतीत्यभिप्रायगर्भितः। अन्यथा 'दूरतस्ते मनोरथः' इत्यस्यासंगत्यापत्तेः। उत्तरं तु स्फुटत्वात्तद्गर्भितम्।

'प्रियो—' इत्यस्मिन्पद्ये नायिकया प्रदत्तमुत्तरमात्रमुपनिबद्धम्। तेन चोत्तरेण तां साध्वीं नायिकां प्रति केनचित्पान्थेन कृतः 'कुत्र तव प्रियोऽस्ति' इत्याकारकः प्रश्न उन्नीतो भवति। स च प्रश्नः 'यदि तव प्रियो निकटस्थितस्तदा तं वञ्चयित्वा यदि स न निकट-

स्थितस्तदा स्वच्छन्दतयाऽऽवाभ्यां कामविलासः करिष्यते' इत्यभिप्रायेण युक्तः। यदि प्रश्नस्य तादृशाभिप्राययुक्तत्वन्न स्यात्तदा दूरतस्ते मनोरथः। इत्युत्तरघटकांशोऽसङ्गत एव भवेदिति भावः।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि।

'प्रियः-' इस पद्य में नायिका द्वारा दिया गया उत्तर वर्णित है, जिससे उस साध्वी नायिका के प्रति किसी पथिक द्वारा पूछा गया जो 'तेरा प्रिय कहाँ है' इस तरह का आक्षिप्त होता है वह 'यदि तेरा प्रिय कहीं निकट में हो तो उसको छल कर यदि वह निकट में नहीं हो तो स्वच्छन्दतापूर्वक हम दोनों की काम-क्रीडा होगी' इस अभिप्राय से युक्त है।

यदि प्रश्न का ऐसा अभिप्राय नहीं माना जाय तो नायिका द्वारा प्रदत्त उत्तर का 'तेरा मनोरथ तो दूर रहा' यह अंश असंगत हो जायगा।

इस पद्य में वर्णित उत्तरतो स्पष्ट होने के कारण किसी अभिप्राय से युक्त नहीं है।

उन्नीतप्रश्नं साभिप्रायमुत्तरमुदाहरति—

'सुवर्णस्य कृते तन्वि देशं देशमटाम्यहम्।
तस्य दुष्प्रापताहेतोश्चिन्ताक्रान्तं मनो मम॥'

हे तन्वि कृशाङ्गि!, अहम्, सुवर्णस्य हेम्नः अथ च सुन्दररूपस्य, कृते, देशं देशम्, अटामि भ्रमामि, परन्तु, तस्य सुवर्णस्य, दुष्प्रापता हेतोः, दुर्लभत्वाद्धेतोः, मम, मनः, चिन्ताक्रान्तम्, अस्तीति शेषः।

उन्नीत प्रश्नवाले साभिप्राय उत्तर का उदाहरण दिया जाता है—सुवर्णस्य इत्यादि।

हे तन्वि! मैं सुवर्ण (सोना+सुन्दर रूप) के लिए देश देश घूम रहा हूँ, किन्तु उसकी (सुवर्ण की) दुर्लभता के कारण मेरा मन चिन्ताक्रान्त है।

उपपादयति—

अत्र कस्य हेतोश्चिन्ताक्रान्तं ते मन इति कस्याश्चित्स्फुटार्थे ग्रामीणायाः प्रश्ने कस्यचिन्नागरिकस्योत्तरं 'रूपं यदि ददासि तदा मम चिन्ता गमिष्यती' त्यभिप्रायगर्भम्।

'सुवर्णस्य-' इत्यस्मिन्पद्ये 'कस्य हेतोस्ते मनश्चिन्ताक्रान्तम्' इति स्फुटार्थत्वादभिप्रायविशेषशून्यः प्रश्नो ग्राम्यसरलसुन्दरीकृत उन्नीयते। वर्णितं नागरनायककृतमुत्तरं तु 'रूपं यदि त्वं ददासि तदा मन्मनश्चिन्ता शान्तिमेष्यति' इत्यभिप्रायगर्भमिति भावः।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि।

'सुवर्णस्य-' इस पद्य में 'किस कारण से तेरे मन चिन्ताक्रान्त है' इस ग्राम्य नायिका द्वारा पूछे गए उन्नीत प्रश्न का पद्य वर्णित नागरिक नायक द्वारा प्रदत्त उत्तर 'यदि तुम अपना सुन्दर रूप मुझे दे दो तो मेरी चिन्ता शान्त हो जायगी' इस अभिप्राय से युक्त है।

उन्नीतप्रश्ने उत्तरालङ्कारे प्रश्नोत्तरयोर्द्वयोरपि साभिप्रायतामुदाहरति—

'रोगस्य ते चिकित्सां निदानमालोच्य सुन्दरि करिष्ये ।
मा हन्त कातरा भू रसक्रियायां नितान्तनिपुणोऽस्मि ॥'

हे सुन्दरि, निदानम् रोगमूलकारणम्, आलोच्य विचार्य, ते तव, रोगस्य, चिकित्साम्, करिष्ये । हन्त खेदकरम्, त्वम्, कातरा व्याकुला, मा भूः न भव, अहम्, रसक्रियायाम् रसायननिर्माणेऽथ च शृङ्गाररसविधाने, नितान्तनिपुणः अतिकुशलः, अस्मीत्यर्थः ।

उन्नीत प्रश्न वाले उत्तरालङ्कार में प्रश्न तथा उत्तर दोनों की साभिप्रायता का उदाहरण दिया जाता है—रोगस्य ते इत्यादि ।

हे सुन्दरि ! निदान ( मूल कारण ) का विचार करके तेरे रोग की चिकित्सा करूँगा । तुम घबराओ नहीं, मैं रसक्रिया ( पारदादि रसायनों को बनाने + शृङ्गाररसोचित व्यापारों ) में अत्यन्त निपुण हूँ ।

अत्र 'नापृष्टः कस्यचिद् ब्रूयात्' इत्यादिनीत्या वैद्यकर्तृकप्रतिज्ञोन्नीतः प्रश्नो 'वैद्य, रोगस्य मे चिकित्सां करिष्यसि ?' इत्याकारो विदग्धनायिकारूपाया वक्त्र्या वैशिष्ट्यात्संभोगरूपेणाभिप्रायेण गर्भितः । उत्तरमपि तेनैवाभिप्रायेण गर्भितम् ।

'रोगस्य–' इत्यस्मिन्पद्ये उत्तरगतया 'ते रोगस्य चिकित्सां करिष्ये' इत्याकारिकया वैद्यकर्तृकया प्रतिज्ञया 'वैद्य ! मदीयरोगस्य चिकित्सां करिष्यसि ?' इत्याकारकः प्रश्न आक्षिप्यते, 'ना पृष्टः–' इत्यादिनीत्या प्रश्नं विनोत्तरासंगतेः । स च प्रश्नः एकस्या नायिकायाः, उत्तरे 'सुन्दरि' इति संबोधनात् । सा च नायिका विदग्धा । तथा च—विदग्धायास्तस्या नायिकारूपाया वक्त्र्या वैशिष्ट्यात्तत्कृतः पूर्वोक्तः प्रश्नः संभोगरूपाभिप्रायगर्भितः । वैद्यप्रदत्तम् रसक्रिया निपुणत्वोक्तिमयमुत्तरमपि तेनैव संभोगरूपेणाभिप्रायेण-गर्भितमिति प्रश्नोत्तरयोः साभिप्रायत्वमिति भावः ।

उपपादन किया जाता है—अत्र इत्यादि ।

'रोगस्य–' इस पद्य में वर्णित उत्तर में आई हुई वैद्य की 'चिकित्सा करूँगा' इस प्रतिज्ञा से 'हे वैद्य मेरे रोग की चिकित्सा करोगे' इस पूर्वकृत प्रश्न का ऊह किया जाता है, क्योंकि 'विना पूछे किसी से कुछ नहीं कहना चाहिए' इत्यादि नीति के अनुसार प्रश्न के बिना नहीं बन सकता । यह प्रश्न संभोगेच्छारूप अभिप्राय से भरा हुआ प्रतीत होता है, क्योंकि इस ऊहित प्रश्न को कहने वाली चतुर सरस नायिका की विलक्षणता उक्त अभिप्राय को सूचित करने में सहायक है । चतुर वैद्य रूप नायक द्वारा प्रदत्त पद्यवर्णित उत्तर भी अभिप्राय ( संभोग ) से भरा है, जिसकी अभिव्यक्ति 'रसक्रिया–' पदगत श्लेष से होती है ।

भेदान्तरोदाहरणं पूर्वदत्तं स्मारयति—

प्रश्नोत्तरयोर्द्वयोरपि निरभिप्रायत्वे 'त्वमिव पथिकः' इति कथितमेवोदाहरणम् ।

'त्वमिव पथिकः–' इति प्रागुदाहृते पद्ये प्रश्नोत्तरयोर्द्वयोरपि निरभिप्रायत्वमिति भावः।

प्रश्न तथा उत्तर–दोनों की निरभिप्रायता का उदाहरण 'त्वमिव पथिकः' यह पद्य पहले ही कहा जा चुका है।

उपसंहरन्नाह—

एते ह्युन्नीतप्रश्नभेदाः।

उक्तानि पद्यानि उन्नीतप्रश्नोत्तरालंकारे प्रश्नोत्तरयोः साभिप्रायत्व-निरभिप्रायत्वयोरुदाहरणानीति भावः।

ऊपर कहे गए भेद उन्नीत प्रश्न उत्तरालङ्कार के हैं–अर्थात् उन्नीत प्रश्न वाले उत्तरालङ्कार में प्रश्न तथा उत्तर की साभिप्रायता और निरभिप्रायता के उदाहरण ऊपर दिए गए हैं।

निबद्धप्रश्ने उत्तरालङ्कारे प्रश्नोत्तरयोः साभिप्रायत्व-निरभिप्रायत्वयोरुदाहरणान्युक्तरीत्या स्वयमूह्यानीत्याह—

एवं निबद्धप्रश्नभेदा अप्युदाहार्याः।

स्पष्टम्।

इसी तरह निबद्ध प्रश्न वाले उत्तरालङ्कार में भी प्रश्नोत्तरों की साभिप्रायता निरभिप्रायता के उदाहरण भी स्वयं समझ लेने चाहिए।

विशेषमाह—

'किमिति कृशासि' इति पद्यमपि चतुर्णां निबद्धप्रश्नभेदानामुदाहरणभावमर्हति वक्तृवैदग्ध्यावैदग्ध्यव्यवस्थयेति।

'किमिति कृशासि—' इति पूर्वोक्तं पद्यमपि निबद्धप्रश्नोत्तरालङ्कारे प्रश्नोत्तरयोः साभिप्रायत्वनिरभिप्रायत्वाभ्यां जायमानानां चतुर्णां भेदानामुदाहरणं भवितुमर्हति। अयं भावः—प्रश्नकर्तुर्नायकस्याविदग्धत्वे प्रश्नो निरभिप्रायः, उत्तरकर्त्र्या नायिकाया अविदग्धत्वे उत्तरम् निरभिप्रायम्, द्वयोरविदग्धत्वे प्रश्नोत्तरे द्वे अपि निरभिप्राये, इति।

'किमिति कृशासि—' यह पूर्वोक्त पद्य भी वक्ता की विदग्धता तथा अविदग्धता की व्यवस्था से निबद्ध प्रश्न वाले उत्तरालङ्कार में प्रश्नोत्तरों की साभिप्रायता-निरभिप्रायता के आधार पर होने वाले चारो भेदों का उदाहरण हो सकता है।

अभिप्राय है कि प्रश्नकर्त्ता नायक को अचतुर मानने पर प्रश्न निरभिप्राय, उत्तरकर्त्री नायिका को अचतुर मानने पर उत्तर निरभिप्राय, दोनों को अचतुर मान लेने पर प्रश्नोत्तर-दोनों निरभिप्राय और दोनों को चतुर मानने पर दोनों साभिप्राय हो सकते हैं।

उत्तरालङ्कारप्रभेदविषये मतान्तरमाह—

अत्राहुः—अलङ्कारे ह्यस्मिन्प्रश्नोत्तरगतमसकृदुपनिबद्धत्वं जीवातुः। तथैव

चमत्कारोदयात् । तेन सकृत्प्रश्नस्य सकृदुत्तरं नालङ्कारस्य भूमिः । नचोन्नीतप्रश्नोत्तरेऽव्याप्तिः, उन्नीतस्य प्रश्नस्यैकत्वादनुपनिबन्धाच्चोत्तरस्याप्येकत्वादिति वाच्यम् । प्रश्नगतमुन्नीतत्वमत्रोत्तरेणाऽऽक्षिप्तत्वं न विवक्षितम् । किं तु प्रश्नोत्तरपरम्परायां प्राचीनोत्तरश्रवणजन्यत्वमात्रम् । यथा—'श्यामं यज्ञोपवीतं तव किमिति मषीसंगमात्कुत्र जातः, सोऽयं शीतांशुकन्यापयसि कथमभूत्तज्जलं कज्जलाक्तम् । व्याकुप्यन्नूरदीनक्षितिरमणरिपुक्षोणिभृत्पक्ष्मलाक्षी—लक्षाक्षीणाश्रुधारासमुदितसरितां सर्वतः संगमेन ॥' अत्र 'कुत्र जातः' इत्यादिप्रश्नो 'मषीसंगमात्' इत्याद्युत्तरश्रवणादुद्गत इत्युन्नीत उच्यते । आद्यप्रश्नस्त्वनुन्नीतोऽप्युत्तरोत्थापनार्थं निबद्ध इति । एवं चास्मिन्मते प्राग्दर्शितान्युन्नीतप्रश्नोदाहरणान्यनुदाहरणान्येव । अलङ्कारस्यास्य द्वैविध्यमपि न प्रश्नोन्नीतत्व-निबद्धत्वाभ्याम् , किं तून्नीतत्वानुन्नीतत्वाभ्यां ज्ञेयम् ।

अस्मिन्निति । उत्तराख्य इत्यर्थः । जीवातुरिति । अलङ्कारताबीजमिति भावः । तथैवेति । प्रश्नोत्तरयोरसकृदुपनिबन्ध एवेत्यर्थः । फलितमाह—तेनेति । शङ्कते—न चेति । अव्याप्तौ हेतुमाह—उन्नीतस्येति । समाधत्ते—प्रश्नगतमिति । उत्तरेण प्रश्नस्योह इह नोन्नीतपदार्थोऽपि तु पूर्वप्रश्नोत्तरयोरनन्तरम् उत्तरश्रवणेन यो द्वितीयः प्रश्न उत्पाद्यते स उन्नीत उच्यत इति भावः । तादृशोन्नीतमुदाहर्तुमाह—यथेति । 'श्यामम्–' इति । कमपि ब्राह्मणं कश्चित्पृच्छति–तव, यज्ञोपवीतम् , किमिति केन कारेणन , श्यामम् कृष्णवर्णम् ? ब्राह्मण उत्तरमाह–मषीसंगमात् मषीसंसर्गात् , पुनः प्रश्नो भवति–कुत्र कस्मिन् स्थाने, जातः मषीसंसर्गोऽभूत् ? उत्तरम्-सोऽयम् मषीसंसर्गः, शीतांशुकन्यापयसि नर्मदाजले, पुनः प्रश्नः–तज्जलम् नर्मदापयः, कज्जलाक्तम् कज्जलकलुषम् , कथम् केन प्रकारेण, अभूत् ?, उत्तरम्—व्याकुप्यतः क्रोधं कुर्वतः नूरदीनस्य जहाँगीरस्य, क्षितिरमणस्य राज्ञः ये रिपवः शत्रुभूताः, क्षोणीभृतः राजानः, तेषां, याः पक्ष्मलाक्ष्यः पक्ष्मलनयना नायिकाः, तासां यल्लक्षम् लक्षसंख्या, लक्षसंख्याका याः पक्ष्मलाक्ष्य इति भावः, तासाम् , अक्षीणाभिः पूर्णाभिः, अश्रुधाराभिः, समुदिताः उत्पन्नाः, याः सरितः नद्यः तासाम् , सर्वतः परितः संगमेन संमेलनेन । कज्जलाक्तनूरदीननृपतिशत्रुस्त्रीनयननीरसंपर्कान्नर्मदापयः कज्जलाभमभूदिति भावः । उपपादयति—अत्रेति । आद्यः प्रश्न इति । 'श्यामं यज्ञोपवीतम् किमिति' इति प्रश्न इत्यर्थः । इतीति । तथा च तस्मिन्नंशे नालङ्कारतेति भावः । एतन्मतनिष्कर्षमाह—एवं चेति । अनुदाहरणान्येवेति । प्रश्नस्यानुपनिबन्धादिति बोध्यम् । द्वैविध्यमपि नेति । अस्मिन्मते प्रश्नस्योपनिबन्ध आवश्यक इति भावः । किं त्विति । तत्रोन्नीतोदाहरणं 'श्यामम्-' इति पद्यं प्रदत्तमेव । अनुन्नीतप्रश्नोदाहरणं तदा भवेद् यदा मिथोऽसंबद्धा अनेके प्रश्ना अनेकान्युत्तराणि चोपनिबद्धानि स्युरिति बोध्यम् ।

उत्तरालङ्कार के विषय में मतान्तर का उल्लेख किया जाता है—अत्राहुरित्यादि ।

यहाँ कुछ विद्वानों का कथन है कि—इस उत्तरालङ्कार का जीवन है 'प्रश्न और उत्तर-दोनों का कई बार निबद्ध होना', क्योंकि वैसा होने पर ही चमत्कार की उत्पत्ति

होती है, अतः एक बार प्रश्न और एक ही बार उसका उत्तर वर्णित रहने पर अलङ्कार नहीं होगा।

कहा जा सकता है कि तब तो 'उन्नीत प्रश्न उत्तरालङ्कार' में अव्याप्ति हो जायगी, क्यों कि वहाँ प्रश्न एक ही होता है और वह पद्य में निबद्ध भी नहीं होता तथा उत्तर भी एक ही होता है। इस का उत्तर वे इस प्रकार करते हैं कि प्रश्न की उन्नीतता का अर्थ 'उत्तर द्वारा उसका आक्षिप्त होना' नहीं है, अपि तु प्रश्नोत्तर की परंपरा (अनेक प्रश्नों) में प्राचीन उत्तर के श्रवण से उत्पन्न होना मात्र है-अर्थात् प्राचीन उत्तर के सुनने से नवीन प्रश्न का उठना ही प्रश्न की उन्नीतता है। जैसे-'श्यामम्-अर्थात् हे ब्राह्मण! तेरा यज्ञोपवीत काला क्यों है? स्याही के संपर्क से यज्ञोपवीत में स्याही का संपर्क कहाँ हो गया? नर्मदा नदी के जल में। नर्मदा का जल कज्जल से मलिन कसे हो गया? क्रोधयुक्त बादशाह जहाँगीर (नूरदीन जहाँगीर का नामान्तर है) के शत्रुभूत राजाओं की लाखों सघन पलकों वाली सुन्दरियों की अजस्र अश्रुधाराओं से बनीं नदियों के चारों ओर से मिल जाने के कारण, इस पद्य में। यहाँ 'यज्ञोपवीत में स्याही का संपर्क कहाँ हो गया' इत्यादि प्रश्न 'स्याही के संपर्क से यज्ञोपवीत काला हो गया' इत्यादि उत्तर के श्रवण से उठा है, अतः उन्नीत कहलाता है। प्रथम प्रश्न (यज्ञोपवीत काला कैसे हो गया?) यद्यपि उन्नीत नहीं हुआ, पर उत्तर को उठाने के लिए उस का उल्लेख हुआ है। फलतः उस अंश में उन्नीत प्रश्न उत्तरालङ्कार नहीं होगा।

इस तरह से यह सिद्ध हुआ कि पहले जो उन्नीत प्रश्न उत्तरालङ्कार के उदाहरण दिखलाए गए हैं वे इस मत के अनुसार उदाहरण नहीं हो सकते हैं, कारण, उन उदाहरणों में एक बार भी प्रश्न का उल्लेख नहीं है और इस मत के अनुसार अनेक बार प्रश्न का उल्लेख आवश्यक है।

उत्तरालङ्कार की द्विविधता भी प्रश्न का उल्लिखित और उन्नीत होने से नहीं होती, अपितु प्रश्न का उन्नीत और अनुन्नीत होने से। तात्पर्य यह है कि पूर्वमत में उत्तरालङ्कार दो प्रकार का इसलिए होता है कि कहीं प्रश्न निबद्ध रहता है और कहीं प्रश्न उत्तर द्वारा ऊहित रहता है, इस द्वितीय मत में तो प्रश्न की निबद्धता उत्तरालङ्कार के लिए अनिवार्य शर्त मान ली गई, अतः उक्त आधार पर भेद नहीं किए जा सकते, परन्तु दूसरे तरीके से दो भेद इस अलङ्कार के इस मत में भी हो जाते हैं—अर्थात् इस मत में भी प्रश्न कहीं उन्नीतता की नवीन परिभाषा के अनुसार उन्नीत रहेगा, जैसे—उक्त ('श्यामम्-') पद्य में, और कहीं वह अनुन्नीत रहेगा, जैसे—जहाँ परस्पर असंबद्ध अनेक प्रश्न तथा उत्तर उपनिबद्ध होंगे।

अत्र स्वसिद्धान्तमाह—

वस्तुतस्तु—प्रश्नोत्तरयोराकूतगर्भत्वे तावतैव चमत्कारान्नासकृदुपादानापेक्षा। आकूतविरहे त्वसकृदुपादानकृतश्चमत्कारोऽपेक्ष्यते निबद्धप्रश्ने। आक्षिप्तप्रश्ने तु प्रश्नाक्षेपकृतं चमत्कारं यदि मन्यन्ते सहृदयास्तदा सकृदुपादानेऽप्यलङ्कारत्वमस्तु।

आकूतेति। अभिप्रायविशेषेत्यर्थः। तावतैवेति। प्रश्नोत्तरयोराकूतगर्भत्वेनैवेत्यर्थः। यदि मन्यन्त इति। एतेनात्र स्वदृढसम्मत्यभावः। सूच्यते ग्रन्थकृतेति बोध्यम्। अयं

भावः—निबद्धप्रश्नोत्तरालङ्कारे यदि प्रश्नोत्तरवाक्येऽर्थविशेषव्यञ्जके तदा प्रश्नोत्तरयोः सकृदुपनिबन्धेऽप्यलंकारत्वम् , अन्यथा तयोरसकृदुपादान एव तत्त्वम् । आक्षिप्तप्रश्नोत्तरालंकारे—उत्तरेण प्रश्नस्याक्षेपः स्वतश्चमत्कारीति सहृदयसम्मतौ सकृत्प्रश्नोत्तरयोः सत्त्वेऽप्यलंकारत्वमिष्टम् अन्यथाऽसकृत्तत्सत्त्वापेक्षाकरणीयैवेति ।

ग्रन्थकार अपना सिद्धान्त उपस्थित करते हैं—'वस्तुतस्तु' इत्यादि ।

वास्तव में तो निबद्ध प्रश्न उत्तरालङ्कार में यदि प्रश्न तथा उत्तर-दोनों अभिप्रायविशेष पूर्ण हों तब उनकी अभिप्रायविशेषपूर्णता के कारण ही चमत्कार उत्पन्न होने से प्रश्नोत्तर के पुनः पुनः उपादान की अपेक्षा नहीं होती और यदि प्रश्नोत्तर अभिप्राय पूर्ण न हों तब पुनः पुनः उनके उपादान अवश्य ही अपेक्षणीय होते हैं, क्योंकि साभिप्रायता के अभाव में पुनः पुनः प्रश्नोत्तर के उपादान से ही चमत्कार संभव है ।

आक्षिप्त प्रश्न उत्तरालङ्कार में तो यदि सहृदय जन उत्तर द्वारा प्रश्न के आक्षेपमात्र में चमत्कार मानें तब वहाँ भी एक वार प्रश्नोत्तर के उपादान में अलङ्कारता हो सकती है ।

उत्तरालङ्कारस्य भेदान्तराणि सूचयति—

प्रकारान्तरेणाप्यस्य भेदाः संभवन्ति । पद्यान्तर्वर्तित्वेन पद्यबहिर्वर्तित्वेन तावद् द्वैविध्यम् । तत्राद्यस्याभिन्नवाक्योद्गीर्णत्व-भिन्नवाक्योद्गीर्णत्वाभ्यां पुनर्द्वैविध्यम् । पद्यान्तर्वर्ति-पद्यबहिर्वर्तिनोर्द्वयोरप्युत्तरयोः सकृच्छब्दश्रुतिपर्याप्तत्वेन शब्दावृत्तिपर्यायत्वेन, अनेकेषां प्रश्नानामेकपदनिवेदितोत्तरत्वेन प्रकारान्तरैश्च बहुप्रभेदत्वम् ।

तावद्द्वैविध्यमिति । प्रश्नोत्तरे द्वे अपि क्वचित् पद्यान्तर्गते भवतः क्वचिच्च प्रश्न एव पद्यान्तर्गतः उत्तरं तु पद्यबहिर्भूतं स्यादित्येवं रीत्या प्रथमतो द्वैविध्यमिति भावः । आद्यस्येति । पद्यान्तर्वर्तिप्रश्नोत्तरकभेदस्येत्यर्थः । अभिन्नवाक्योद्गीर्णत्वेति । एकवाक्यबोध्यत्वेत्यर्थ. । प्रश्नोत्तरे एकवाक्यबोध्य इति भावः ।

सकृच्छब्दश्रुतिपर्याप्तेति । सकृत् शब्दश्रवणमेव उत्तरज्ञाने समर्थम् इत्यर्थः ।

उत्तरालङ्कार के अन्य भेद बतलाए जाते हैं—प्रकारान्तरेण इत्यादि ।

उत्तरालङ्कार के भेद दूसरे प्रकार से भी हो सकते हैं। जैसे—प्रश्नोत्तर-दोनों के पद्यान्तर्गत और पद्यबहिर्भूत होने से प्रथमतः दो भेद हो सकते हैं—अर्थात् कहीं प्रश्न उत्तर-दोनों पद्य में कहे रहेंगे और कहीं केवल प्रश्न पद्य में कथित रहेगा, उत्तर बाहर से आयगा ।

पद्यान्तर्गत प्रश्नोत्तर वाले भेद के भी पुनः दो भेद हो सकते हैं—( १ ) प्रश्न और उत्तर दोनों के एक ही वाक्य में आ जाने से और ( २ ) प्रश्न तथा उत्तर के भिन्न-भिन्न वाक्य में आने से। पद्यान्तर्वर्ती और पद्यबहिर्वर्ती दोनों उत्तरों में पुनः बहुत से भेद हो सकते हैं—( १ ) कहीं उत्तरज्ञान के लिय एक बार शब्द का श्रवण पर्याप्त होगा, ( २ ) कहीं उत्तरज्ञान के लिए शब्द की आवृत्ति अपेक्षित होगी और कहीं अनेक प्रश्नों का एक ही पद से उत्तर हो जायगा—इत्यादि ।

